शास्त्रीय मान्यताओं को ही सत्य प्रमाणित करने का यत्न करते हैं । परन्तु उन्हें तैजस वर्गणा और नभो वर्गणा के आकारों की स्थूलता के अन्तर को मानसिक नहीं बनाना चाहिये । उन्हें गर्भज (सलिंगी) प्रजनन को अलिंगी–सम्मूर्च्छन प्रजनन के समकक्ष भी नहीं मानना चाहिये ।

**उपसंहार**

उपरोक्त विवरण से स्पष्ट है कि षट्खंडागम, कषायपाहुड, कुन्दकुन्द, उमास्वाति तथ उत्तरवर्ती चूर्णि–टीकाकारों के ग्रन्थों के सामान्य अन्त.परीक्षण के कुछ उपरोक्त उदाहरणो से निम्न तथ्य भली भांति स्पष्ट होते हैं .

1 इन ग्रन्थों का निर्माण ईसापूर्व प्रथम सदी से तेरहवीं सदी के बीच हुआ है । इनके लेखक न सर्वज्ञ थे, न गणधर ही, वे आरातीय थे ।
2 इन ग्रन्थो के आगम–तुल्य अतएव प्रामाणिक माने जाने के जो दो शास्त्रीय आधार हैं, वे इन पर पूर्णतया लागू नहीं होते ।
3 आचार्य कुन्दकुन्द का अध्यात्मवादी साहित्य अमृतचन्द्र एवं जयसेन (10–12 वीं सदी) के पूर्व प्रभावशाली नहीं बन सका । फिर भी, इसकी ऐतिहासिक महत्ता मानी गई । इसी से उन्हें स्वाध्याय के मगल मे गौतम गणधर के बाद स्थान मिला । यह मंगल श्लोक कब प्रचलन में आया, इसका उल्लेख नहीं मिलता, पर इसमें भद्रबाहु जैसे अग–पूर्वधारियो तक को अनदेखा किया गया है, यह अचरजकारी बात अवश्य है । पर इससे भी अचरज की बात यह है कि अधिकाश उत्तरवर्ती आचार्यों ने उनके बदले उमास्वाति की मान्यताओं को उपयोगी माना। यही कारण है कि जब सोलहवीं सदी मे पुन बनारसीदास ने इसे प्रतिष्ठा दी, तब पथभेद हुआ। अब बीसवीं सदी मे भी ऐसी ही सम्भावना दिखती है।
4 इन ग्रन्थों मे वर्णित अनेक विचार और मान्यताये उत्तरकाल मे विकसित, सशोधित और परिवर्धित हुई हैं ।
5 इनमे वर्णित अनेक आचारपरक विवरणों का भी उत्तरोत्तर विकास और सशोधन हुआ है।
6 अनेक ग्रन्थों मे स्वयं एव परस्पर विसगत वर्णन पाये जाते हैं। इनके समाधान की "द्वावपि उपदेशी ग्राह्यौ" की पद्धति तर्कसंगत नहीं है।
7 इनके भौतिक जगत् सम्बन्धी विवरणो मे वर्तमान की दृष्टि से प्रयोग प्रमाण–बाधकता प्रतीत होती है।
8 आशाधर के उत्तरवर्ती आचार्यों ने अनेक पूर्ववर्ती आचार्यों की मान्यताओं को अपनी रुचि के अनुसार अपने ग्रन्थों में स्वीकृत किया है, पापभीरुता, प्रतिभा की कमी तथा राजनीतिक अस्थिरता ने इन्हे स्थिर और रूढ मान लिया गया।

9 प्राचीन आचार्यों ने एवं टीकाकारो ने अपने–अपने समय मे आचार एव विचार पक्षो की अनेक पूर्व मान्यताओ का सरक्षण, पोषण व विकास किया है। अत सभी शास्त्रीय मान्यताओ की अपरिवर्तनीयता की धारणा ठोस तथ्यों पर आधारित नहीं है।

10 इस अपरिवर्तनीयता की धारणा के आधार पर प्रयोग–सिद्ध वैज्ञानिक तथ्यो की उपेक्षा या काट की प्रवृत्ति हमारे ज्ञान प्रवाह की गरिमा के अनुरूप नहीं है।

अत हमे अपने शास्त्रीय वर्णनो, विचारो की परीक्षा कर उनकी प्रामाणिकता का अकन करना चाहिये, जैसा वैज्ञानिक करते हैं। इस परीक्षण विधि का सूत्रपात आचार्य, समन्तभद्र, अकलक आदि ने सदियो पूर्व किया था। वर्तमान बुद्धिवादी युग परीक्षणजन्य समीचीनता के आधार पर ही आस्थावान बन सकेगा। आचार्य कुन्दकुन्द भी यह निर्दिष्ट करते है। आचार्य वीरसेन भी यही मानते हैं।

## सन्दर्भ

1 मालवणिया, दलसुख, प कै च शास्त्री अभि ग्रन्थ, 1980, पेज 138
2 मुनि नदिघोष, तीर्थंकर, 17,3–4,1987, पेज 63
3 ज्योतिषाचार्य नेमिचन्द्र,, तीर्थंकर महावीर और उनकी आचार्य परम्परा–3, विद्वत् परिषद, दिल्ली 1974, पे 296
4 आर्यिका ज्ञानमती जी, मूलाचार का आद्य उपोद्घात–1, भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली 1984, पेज 18
5 ज्योतिषाचार्य, नेमिचन्द्र, महावीर और उनकी आचार्य परम्परा–2, पूर्वोक्त, 1974, पेज 25।
6 उपाध्याय, अमर मुनि, पण्णा समिक्खए धम्म, वीरायतन, राजगिर, 1987।
7 देखिए निर्देश 5 पेज 8, पेज 19।
8 आचार्य बट्टकेर, मूलाचार– 1 भारतीय, ज्ञानपीठ, दिल्ली, 1984, पेज 132।
9 देखिये निर्देश 5 पेज 28–169।
10 सन्यासी राम, 'श्रमण', पार्श्वनाथ विद्याश्रम, वाराणसी, 38,6,1987 पे 27,
11 नीरज जैन, 'जैन गजट' (साप्ताहिक), 92, 41–42, 1987, पेज 10।
12 देखिये निर्देश 5 पेज 77।
13 न्यायाचार्य, महेन्द्रकुमार, जैन दर्शन, वर्णी ग्रन्थमाला, काशी, 1966, पेज 268।

अध्याय – 3

# आगमिक मान्यताओं में युगानुकूलन

**आगमों की प्रामाणिकता के आधार –**

जैनों में आजकल आगम, शब्दार्थ (उत्तान?) और कुछ प्रचलित परम्पराओं के आत्मविवेचना का युग चल रहा है। आगमों का आधार लेकर नये–नये प्रश्नो को उपस्थित किया जाता है। इन प्रकरणों में आगमों की सत्यता प्रकट करते हुए अपने–अपने मत प्रतिपादित किये जा रहे हैं । प्राय. 'आगम' शब्द से पवित्र ग्रन्थो का बोध होता है। ये पवित्र ग्रथ प्रत्येक धर्मतंत्र में पाये जाते हैं, पर जैनो मे एक नहीं, इनकी एक दीर्घ श्रेणी है । वस्तुत. मूल प्रश्न है– आगम क्या हैं और उनकी प्रमाणिकता कितनी है? क्या वे त्रिकाल–सत्य हैं ? आचार्य महाप्रज्ञ ने बताया है कि यद्यपि आज श्रुत और आगम समानार्थी माने जाते हैं, पर उनमें बहुत अन्तर है। 'श्रुत' शब्द अधिक प्राचीन है, और उसमे अशत विसवादिता और अंशत अविसवादिता भी होती है। इसके विपर्यास मे, 'आगम' सदा अविसंवादी माना जाता है । इस शब्द के अनेक पर्यायवाची हैं जिनमें श्रुत, शास्त्र, जिनवाणी, जिनवचन या आप्तवचन आदि मुख्य हैं । शास्त्रो के अनुसार, जिनवाणी तो

1 अठारह दोष रहित सर्वज्ञ एव वीतराग द्वारा कथित
2 खण्डन रहित
3 प्रत्यक्ष और अनुमान आदि प्रमाणों से अबाधित
4 बाधक प्रमाण रहित
5 युक्ति–शास्त्र–अविरोधी या अविसवादी होती है । इसकी प्रामाणिकता के ये ही आधार हैं । आचार्य महाप्रज्ञ का कथन है कि अविसवादी आगम तो स्वत.प्रमाण होते हैं और अगबाह्य श्रुत आगम–आधारित होने से परतःप्रमाण होते हैं ।

दिगम्बर जैनों के इतिहास से हमें पता चलता है कि दिगम्बरों की उत्कट तपो–साधना के बावजूद भी, क्रमिक प्रज्ञा–हानि एव स्मृतिहानि के कारण, तथा अन्य कारणों से भी, हम वर्तमान जिनवाणी को महावीर निर्वाण के 682 वर्ष (या 156 ई.) के बाद केवल अंशतः ही स्मृति मे रख सके । पं कैलाश चंद्र शास्त्री के अनुसार, गुरु–शिष्य–परम्परा की सुदृढ नींव एव

तपोबल की शक्ति के भ्रम में दिगम्बरो ने जिनवाणी के संकलन की आवश्यकता का अनुभव ही नहीं किया । इसके साथ ही जिन्होने यह संकलन किया, उस पर प्रश्नचिन्ह भी लगा दिया । इस परिस्थिति में आचार्य धरसेन को अवशिष्ट अश के लोप की शका हुई, तो उन्होने दो शिष्यों को, जो उन्हे स्मरण था, आगमज्ञान दिया जिससे दिगम्बरों के प्रथम आगम–कल्प ग्रन्थ लिखे गये। इसके उत्तरवर्ती काल मे अनेक ग्रन्थ रचे गये । ये सभी आचार्य आरातीय (दूरवर्ती) कम से कम महावीर निर्वाण से 683 (वर्ष दूर) कहे जाते हैं । उनके रचे ग्रन्थो को ही हम उपचार से जिनवाणी कहते हैं। वस्तुत वे 'आचार्यवाणी' हैं। उन्हे जिनवाणी मानने के आधारो का मूल्याकन किया जा सकता है ।

इसके आधार पर आज हमे विभिन्न शास्त्रो मे अनेक तथ्य प्राप्त होते हैं जो उपरोक्त आधारों पर खरे नहीं प्रतीत होते हैं । साथ ही, ऐसा भी लगता है कि ये शास्त्र अपने युग के ज्ञान–विज्ञान को प्रस्तुत करते हैं। इसीलिये उनमे आधुनिक भौतिक जगत् में आविष्कृत अनेक विवरणो का सकेत भी नहीं है। इस सम्बन्ध मे अनेक सूचनाये तुलसी प्रज्ञा, 23–4, प जगन्मोहनलाल शास्त्री साधुवाद ग्रथ एव "साइटिफिक कन्टेट्स इन प्राकृत केनन्स" मे दी गई है । वहा विसवादिता के 31 विवरण दिये गये हैं। इनमे (1) महावीरोत्तर 683 वर्ष की आचार्य परम्परा की उपलब्ध विविधता (2) शास्त्रो मे पूर्वापर विरोध, (3) भौतिक जगत् के विवरणो मे विसगतियाँ तथा (4) आचार सम्बन्धी विसगतियाँ समाहित हैं। इसके साथ ही, जिनवाणी को 'सर्वज्ञता' के सिद्धान्त के आधार पर हमने 'स्थिरतथ्यी' माना है, उसके परे कोई ज्ञान ही नहीं है। निरन्तर परिवर्तनशील जगत् एव जीव मे स्थिरतथ्यता की बात भी आज के युग मे गले नहीं उतरती। ज्ञान तो प्रवाहशील होता है। उनमे ऐतिहासिक तथ्यता की स्वीकृति अधिक रुचिकर होगी। इसीलिये उसके विवरणो को बिना परीक्षा किये, वैज्ञानिकता भी प्राप्त नहीं हो पाती । उत्तराध्ययन भी कहता है कि प्रज्ञा से धार्मिक सिद्धान्तो की समीक्षा करनी चाहिये। हमारे चौथी–पाचवी सदी के और उसके उत्तरवर्ती सिद्धसेन, समन्तभद्र, अकलक, विद्यानन्द आदि आचार्यों ने परीक्षाप्रधानी बनकर इसे वैज्ञानिकता प्रदान करने का प्रयास किया है। सिद्धसेन ने अपनी द्वात्रिंशिका मे कहा है कि मैं पूर्वजो के द्वारा स्थापित सिद्धांतों व व्यवस्थाओं को तथैवेति मानने का पक्षधर नहीं हूँ। मैं उनकी परीक्षा करूँगा, चाहे कोई माने या न माने। यही कारण है कि विभिन्न शास्त्रों के विवरणों मे समय–समय पर पिरवर्तन, संवर्धन, सशोधन, नामान्तरण, क्रम–परिवर्तन तथा विलोपन आदि की प्रक्रियायें अपनाई गई हैं। ज्ञान के विकास का राजमार्ग इन्हीं प्रक्रियाओ से अधिक व्यापक और उपयोगी होता है। फलत हमे

विद्यमान आगम–कल्प ग्रंथों के विवरणों के सन्दर्भ में पूर्वापर अविसवादिता की दृष्टि से विचार करना चाहिये।

यह वैज्ञानिक युग है और हम अपने धर्म की वैज्ञानिकता तथा वैज्ञानिक प्रवृत्ति को प्रसारित भी करते हैं। वर्तमान में सभी साधु एव गुरुजन विज्ञान और धर्म–समन्वय के उपदेश भी देते हैं। पर विज्ञान की अपनी सीमा है। वह अभी भौतिक जगत् और जीवन से सम्बन्धित घटनाओं की ही आंशिक या समग्र व्याख्या करने का प्रयोगबद्ध प्रयत्न करता है। अध्यात्म जगत् अभी उसकी सीमा से परे है, यद्यपि उस क्षेत्र में यह प्रवेश करता प्रतीत होता है।

आजकल क्या, प्रत्येक युग में परम्परावादी और मध्यमार्गी परम्पराये रही हैं। पहली परम्परा चिर–प्रतिष्ठित मान्यताओं को त्रैकालिक मानती रही है और दूसरी परम्परा मान्यताओं और विचारों में युगानुकूल परिवर्तन की पोषक रही है। यह सही है कि मध्यमार्गी परम्परा के अनुयायियों की सख्या कम रही है और उन्हें परम्परावादियो के आक्रोश का भाजन भी बनना पडता है। पश्चिम में तो मध्ययुग में, और अभी पर्याप्त मात्रा में, यह आक्रोश विकराल रहा है, पर भारत मे ऐसी स्थिति नहीं आई। इसका कारण यह है कि प्रारम्भ के आचार्य तो, नेमिचन्द्र शास्त्री के अनुसार, श्रुतधर सारस्वत और प्रबुद्ध कोटि के थे और उन्होंने जैन मान्यताओ को युगानुरूप बनाये रखने का प्रयत्न किया। उसके उत्तरवर्ती काल मे परम्परापोषक आचार्यों और भट्टारको की परम्परा चली। उन्हे विदेशी आक्रमणों राजकीय विरोधो तथा साहित्य भण्डारो/मदिरों के ध्वंसों के कारण अन्तर्मुखता धारण करनी पडी। उन्होने 'जो है सा' उसके परिरक्षण की वृत्ति अपनाई। इससे आज हमारा शास्त्रीय ज्ञान दसवीं–ग्यारहवीं सदी की मान्यताओ, प्रवृत्ति और वर्धमान ज्ञान–क्षितिज के प्रति न केवल उदासीन है, अपितु शास्त्रीय विवरणों को ही वरीयता देता है। यह जैन धर्म की वैज्ञानिकता को पोषित करने की प्रवृत्ति और मानसिकता के प्रतिकूल है।

इसके बावजूद परम्परावादियों की तुलना में, जैनो मे प्रत्येक युग मे प्रगतिशील आचार्य और विद्वान भी हुए हैं। जिन्होने धार्मिक सिद्धान्तो एव आचार–विचारों में युगानुकूल सामंजस्य बनाये रखने का प्रयत्न किया। इनमे पूर्व में दिये गये आचार्य के अतिरिक्त, पुराण युग के अनेक आचार्य– जिनसेन, लोंकाशाह, तारणस्वामी, ब्र.शीतल प्रसाद, स्वामी सत्यभक्त, अमर मुनि, आचार्य तुलसी, कानजी स्वामी अदि प्रमुख हैं। इनके कारण जैन धर्म में वैज्ञानिकता एवं आधुनिकता के बीज पुष्पित होते रहें हैं।

पश्चिमी विचारकों ने ईसाई जगत् के उदाहरण से कुछ निष्कर्ष निकाला है जिनमें एक यह है कि धर्म आधुनिकता और वैज्ञानिकता का विरोधी है । उन्होंने इस निष्कर्ष को भारतीय धर्मों पर भी प्रयुक्त किया है, जो सही नहीं

है । इसी प्रकार, कार्ल सागन ने भी कहा है कि विभिन्न धर्म नवपरिवर्तन के प्रति अरुचिशील होते हैं एव बौद्धिक स्वतत्रता के शत्रु हैं । उनका कथन है कि मनुष्य बिना धर्म के भी अच्छा नैतिक रह सकता है । सगठित धर्म तो यथास्थितिवादी होते हैं । अमरीका में 1999 में की गई एक शोध से पता चलता है कि:

1. उच्च शिक्षा जितनी अधिक होगी, धार्मिकता उतनी ही कम होगी ।
2. आय जितनी अधिक होगी, धार्मिकता उतनी ही कम होगी ।

यहा धार्मिकता से तात्पर्य अमूर्त तत्त्वों मे विश्वास और भक्ति है। धर्म प्राय. अमूर्त तत्त्वो की सत्यता की परीक्षा करते हैं। इस क्षेत्र मे अभी विज्ञान नहीं पहुँचा है। पश्चिमी विचारकों के ये निष्कर्ष परीक्षाप्रधानी जैन धर्म पर लागू नहीं होते। इसमे व्याख्याओ एव परिवर्तनो के प्रति रुचि रही है। इसने अन्यों द्वारा आरोपित व्यक्तिवादी चरित्र और सिद्धान्तो को सामाजिक एव वैश्वीय रूप दिया है। यह अपनी प्राचीन मान्यताओ के परीक्षण एव परिवर्धन के प्रति जागरूक है। यह तथ्य आगे दिये विवरणो से स्पष्ट हो जायेगा ।

**आगम या आगम–कल्प ग्रन्थों का स्वरूप**

जैन समग्रत अनेकान्तवादी हैं और व्यवहारत नयवादी भी हैं । धवला के अनुसार छह निक्षेपों के आधार पर अथवा यदि नाम और स्थापना को छोड दिया जाय, तो द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव के अनुसार वस्तु तत्त्व का वर्णन किया जाता है । जीव तत्त्व के विवरण मे भाव भी एक आधार होता है। इस दृष्टि से हम देखे, तो हमारे आगम–कल्प ग्रथो का विवरण निम्न रूप मे दिया जा सकता है –

| | |
|---|---|
| 1 द्रव्य दृष्टि से • | आरातीय आचार्यों द्वारा रचित है । |
| 2 क्षेत्र दृष्टि से | मगध (पाटलिपुत्र), मथुरा, हाथीगुफा या बलभी मे सकलित हुए हैं। |
| 3 काल दृष्टि से | इनका ग्रथ–सकलन काल 360 ई पू. से 453–63ई पू. के बीच है और अर्थ की दृष्टि से अनादि की मान्यता के बावजूद भी, ये पार्श्व (877–777 ई पू.) और महावीर (599–527 ई पू.) के काल मे दिव्य–ध्वनित किये गये थे । उत्तरवर्ती ग्रथ भिन्न–भिन्न समयों मे लिखे गये हैं । |
| 4 भाव की दृष्टि से | इनके मूल रूप में विभिन्न वाचनाओं के समय परिवर्तन किया जाता रहा है। पार्श्वनाथ की सचेल–अचेल धारणा महावीर–युग मे अचेल में परिणित हुई। पचाचार आचार–त्रिक में सक्षिप्तीकृत हुआ। अनेक अवधारणायें जुड़ीं। सकलित या सशोधित आगमो को किसी ने मान्य किया और किसी ने अमान्य किया। किसी ने 11 अगों का लोप बताया, तो किसी ने मात्र दृष्टिवाद का। शास्त्री ने कहा कि दिगम्बरों को सकलन की आवश्यकता ही प्रतीत नहीं हुई क्योंकि सार्वजनिकता की धारणा आगमों पर लागू नहीं होती। पर मूल रचयिता की दृष्टि से, ये पार्श्वनाथ एवं महावीर के तीर्थंकर भव में निर्मित हुए थे । |

इस प्रकार हम देखते हैं कि हमारे आगम या आगम–कल्प ग्रंथ विशेष क्षेत्रों में, विशेष कालों में, विविध पर्यायों और विविध रूपों (अर्थ, ग्रंथ) में रचित हैं ।

**शास्त्रीय मान्यताओं के कारण वर्तमान समस्यायें : (अ) क्षेत्रगत दृष्टि**

जैन भूगोल विश्व को स्थिर मानता है, पर पिछले और आज के भौगोलिक परिवर्तनों को देखते हुए यह अवधारणा विचारणीय है। शास्त्रों पर अश्रद्धा न हो, इसलिये एक विश्रुत परम्परावादी पंडित (मेरे गुरु, अब स्वर्गीय) ने मुझे सुझाव दिया था कि इस विषय में समाज में चर्चा ही नहीं करनी चाहिये । अब क्षेत्रों में परिवर्तन हुआ है, मगध क्षेत्र में उपदिष्ट अर्थागम एवं वहीं पर सकलित आगम सम्पूर्ण भारत एव विश्वक्षेत्री मान लिये गये । इस क्षेत्र परिवर्तन से अनेक समस्यायें सामने आई हैं ।

1 **क्षेत्रगत समस्यायें** : विश्व के विभिन्न क्षेत्रो (यूरोप, अमरीका, ग्रीनलैंड, उत्तरी व दक्षिणी ध्रुव आदि) में सूर्योदय, सूर्यास्त की अनेक विविधाओं (18 घटे की रात या दिन, छह महीने की रात या दिन आदि) के कारण इसके आचार (जैसे रत्रि–भोजन–त्याग, कुंयें का पानी, कंडे एवं लकडी की आग से बना भोजन, देवपूजा या स्थडिल भूमि या मिट्टी पर शौच आदि) का पूर्णत पालन नहीं हो सकता ।

2 **औद्योगीकरण का प्रभाव** इसके कारण व्यस्त हो रही जीवनचर्या में तथा शीत ऋतु की जटिलता के कारण सामान्य आहार की चर्चा कठिन हो जाती है। फलत प्रशीतित एवं शीघ्रभक्ष्यी खाद्य और उनकी विविधता स्वीकार करनी पडती है जो 'तीर्थंकर' के सम्पादक के अनुसार हानिकारक है। इन परिस्थितियो मे साधुधर्म, विशेषत दिगम्बर साधु धर्म, का पालन भी नहीं हो सकता । फलत विश्व की 99.98 प्रतिशत जनता (जैन तो मात्र 0 02 प्रतिशत ही हैं) जैन सिद्धान्तों के ज्ञान, पालन एवं जीवन–लक्ष्यों की प्राप्ति से विमुख ही रहेगी । ऐसी स्थिति में जैन धर्म की विश्वधर्म की मान्यता का अर्थ क्या है? इसके लिये उसे अपनी आचार–प्रक्रिया में क्षेत्र–काल–भावगत परिवर्तन आवश्यक है।

3. **भक्तिवाद** . विश्व के अधिकाश धर्म भक्तिवाद के प्रचण्ड उद्घोषक हैं और उसी का वातावरण बना रहे हैं । 'तारणहार' की मनोवैज्ञानिता से स्वावलम्बी जैन संस्कृति विशेष रूप से प्रभावित होती है ।

4 **जनभाषा** : भ. पार्श्व और महावीर ने जनभाषा में उपदेश दिये थे और जिनवाणी भी सर्व समाहारी अर्ध–मागधी भाषा में ग्रथित हुई है। विश्व के प्राय देशो की जनभाषा भिन्न–भिन्न है। जिनवाणी इन भाषाओं में नहीं है। अत उसकी प्रभावकता कैसे विश्वव्यापी हो सकती है ?

**(ब) काल दृष्टि**

जैनों ने काल को लक्षण, परिणाम, क्रिया आदि के रूप मे परिवर्तनशील माना है। उन्होने काल की न केवल त्रयी मानी है, अपितु उत्सर्पिणी एव अवसर्पिणी के रूप में काल–आधारित भौतिक एव आध्यात्मिक उन्नति एव अवनति भी मानी है। यही नहीं, किसी भी एक चक्र के एक ही काल में ह्रासमान (या वर्धमान) परिवर्तन माने हैं। इस तरह कालिक परिवर्तन के आधार पर भी आचार–विचारों की परिवर्तनशीलता स्पष्ट है। उदाहरणार्थ, जैनों का प्रारम्भ महावीर के एक–आचार्यी पथ से हुआ था, पर काल के प्रभाव से आचार्य यशोभद्र के समय दो आचार्यों (सम्भूतिविजय, भद्रबाहु) की परम्परा चल पडी और महावीर धर्म दो रूपो मे हो गया। अब तो जितने ही आचार्य, उतने ही रूप की स्थिति आ गई है। उपरोक्त दोनों के आचार–विचार निरूपण मे भी अन्तर आ गया। शास्त्री ने बताया है कि गुरु और शास्त्र भेद के साथ देवमूर्तियो के निर्ग्रंथ रूप मे भी कालान्तर मे परिवर्तन हुआ। इनके ही समय मे, आगमो की मान्यता/अमान्यता का प्रश्न उठ पडा था। इस प्रकार, कालिक दृष्टि से भी आगमों मे परिवर्तन होते रहे हैं और वे अविरल चलते रहेगे। तथापि, बौद्धिक जगत् यह मानता है कि वर्तमान मे उपलब्ध आगम रूप से मान्य आगम या आगम–कल्प ग्रथ काल की ऐतिहासिक दृष्टि से महत्त्वपूर्ण हैं, सार्वत्रिक एव सार्वकालिक दृष्टि से नहीं।

**(स) भाव दृष्टि**

भाव दृष्टि से भी जिनोपदेशो मे परिवर्तन हुआ है । उदाहरणार्थ, महावीर की पर्याय मे महावीर ने ही निम्न परिवर्तन किये

1 क त्रियाम् और चातुर्याम धर्म का पचयाम धर्म में परिवर्तन
  ख दैनिक प्रतिक्रमण की अनिवार्यता
  ग अष्ट प्रवचन माता (समिति, गुप्ति) की धारणा
  घ अचेलकत्व की प्रतिष्ठा व मोक्ष मार्ग मे अनिवार्यता
  ड रात्रिभोजन–विरमण व्रत का सुझाव
  च छेदोपस्थापना चारित्र की धारणा

**सैद्धान्तिक मान्यताओं में परिवर्तन**

2 आगमों मे छह अणुव्रतो की धारणा है, जो पाच अणुव्रतों मे परिवर्तित हुई।
3 पुष्पदत–भूतबलि के षट्खडागम में सिद्धों के लिये पृथक से आयाम दिये हैं, जैसे– पाच गति, छह इन्द्रिय आदि । इसे उत्तरवर्ती आचार्यों ने नहीं माना।
4 अकलक ने प्रत्यक्ष के विरोधी परिभाषा के पारमार्थिक एवं साव्यवहारिक–2 भेद किये ।
5 अनुयोगद्वार ने परमाणु के निश्चय और व्यवहार–दो भेद किये जो जंबूद्वीपप्रज्ञप्ति मे भी आये ।

6. प्रमाण की परिभाषा तो अनेक आचार्यों ने 'ज्ञानं प्रमाणं' से लेकर "स्वापूर्वार्थ–व्यवसायात्मक ज्ञान प्रमाण' तक परिवर्धित की ।
कुन्दकुन्द के युग में जहां आचार पंचकथा थी, उसे परिवर्तित कर उमास्वाति ने आचार–त्रिक किया ।
7 लौकिक या पापश्रुत की संख्या सदैव बदलती रही है ।
8ए हमने श्रावक के सात व्यसन एवं आठ मूलगुणों की उत्तरवर्ती धारणा भी स्वीकृत की ।
8 कुन्दकुन्द के युग के सल्लेखनागर्भी बारह व्रत उमास्वाति के युग में सल्लेखना–बाह्य हो गये। समन्तभद्र और उमास्वाति ने श्रमणधर्म को श्रावकीकृत भी किया।
9 उमास्वाति ने आध्यात्मिक तत्त्वों की 9 व 11 की परम्परा को सप्त तत्त्वी बनाया एव बन्ध–मोक्ष तत्त्वों का क्रम अधिक सगत बनाया ।
10 उमास्वाति ने कुन्दकुन्द के निश्चय–व्यवहार एव ग्यारह प्रतिमाओं पर मौन रखा । ये उत्तरवर्ती विकास प्रतीत होते हैं ।
11 अकलंक ने उपयोग की परिभाषा में, ज्ञान दर्शन के अतिरिक्त सुख और वीर्य को भी समाहित किया ।
12 कल्पसूत्र और अन्य ग्रन्थो मे एकेन्द्रिय से लेकर चार इन्द्रिय तक के जीवो मे समूर्च्छन जन्म के साथ गर्भ जन्म को भी मान्यता दी है ।
13. हिसा के द्रव्य–भाव रूप के अतिरिक्त अनेक प्रकार के भेदो का विस्तार उत्तरवर्ती आचार्यों ने किया और उसे चतुर्विध बनाया ।
14 जैनों ने "वैदिकी हिसा हिसा न भवति" का खण्डन करने के बावजूद भी 'पूज्यं जिन त्वार्चयतो जनस्य, सावद्यलेशो बहुपुण्यराशी' के आधार पर जैन धार्मिक कार्यो–पूजा, अभिषेक, आरती, प्रतिष्ठा, विधान, गजरथ आदि मे होने वाली हिसा को लेशमात्र सावद्य का नाम देकर अनुमोदित किया है। यही नहीं, पुरुषार्थ–सिद्धियुपाय गाथा 79 के टिप्पणी मे तो यह भी कहा गया है कि सावद्यलेशी धार्मिक कार्यो मे धर्मानुराग तथा लोभकषाय का अल्पीकरण होता है। भौतिक या आध्यात्मिक उद्देश्य के लिये किये जाने वाले वैदिक या जैन–धार्मिक कार्य बिना सकल्प और आर्शीवाद के हों, यह विमर्शनीय विषय बन गया है । सकल्प और सावद्यलेश किचत् विरोधी से प्रतीत होते हैं। यह एक विचारणीय विषय है ।
15 जैनो ने प्रवाह्यमान (नागहस्ती) एवं अप्रवाह्यमान (आर्य मक्षु) आदेशो को भी मान्यता दी है ।
16 हमने पचास्तिकाय की गाथा 111 (अमृतचंद्र) को भी स्वीकार किया जिसमे एकेन्द्रिय के तीन प्रकारों को स्थावर (पृथ्वी, वनस्पति व जल) व अग्नि एवं वायुकाय को त्रस कहा गया है। यह दिगम्बर तत्त्वार्थसूत्र से सम्मत नहीं है। सम्भवत गतित्रसत्व यहा अभीप्सित हो, लब्धित्रसत्व नहीं।

17 उमास्वाति के पूर्व 'प्रमाण' की चर्चा विलुप्त–सी थी, उमास्वाति ने इसे 'ज्ञानं प्रमाण' से प्रारम्भ किया ।

18 हमने अर्धफालक और यापनीय सम्प्रदायो को अपने गर्भ में समाहित किया जिनके अनेक सिद्धान्त मूल परम्परा से मेल नहीं खाते ।

ये सैद्धान्तिक मान्यताओं मे परिवर्तन के कुछ निरूपण हैं । गहन अध्ययन करने पर ऐसे ही अनेक परिवर्तन और प्राप्त हो सकते हैं। इन मान्यताओ के समान आचारगत मान्यताओ मे भी परिवर्तन हुआ है। इनके कुछ उदाहरण नीचे दिये जा रहे हैं ।

**आचारगत मान्यतायें**

1 **साधुओं के मूल गुण** यह सुज्ञात है कि वर्तमान णमोकार मन्त्र क्रमश एक पदी, द्विपदी, त्रिपदी के माध्यम से पचपदी मे विकसित हुआ है। त्रिपदी मे अरिहन्त सिद्ध एव साधुपद ही था। सम्भवत अन्य परम्पराओ के प्रभाव से उत्तरवर्ती काल मे इसमें आचार्य और उपाध्याय पद जुडे हैं। ये साधु के ही गुणकृत कोटि के भेद हैं। प्रारम्भ मे 'मूलगुण' शब्द से साधुओ के ही मूलगुणो का अर्थ लिया जाता था। श्रावको के मूलगुणो की धारणा का विकास तो उत्तरवर्ती है। साधुओ के मूलगुणो की सख्या 18, 25, 27, 28 एव 36 की बीच पाई गई है जो समवायाग से लेकर अनगार–धर्मामृत के समय के बीच की है ।

2 **श्रावक के आठ मूलगुण** कुछ विद्वान समन्तभद्र की मूलगुणी गाथा को प्रक्षिप्त मानते हैं। फलत उनके 12 व्रतो का विवरण तो आगमों में मिलता है, पर उनके मूलगुणो का वर्णन सम्भवत दसवीं सदी से ही प्रारम्भ हुआ है। इनमे भी आशाधर ने 3 परम्पराये बताई हैं। इनमे परिवर्धन एव विस्तारण–दोनो प्रक्रियायें समाहित हुई हैं।

3 **साधुओं के स्वाध्याय का समय** . यह एक बार मे 4 घडी से लेकर 11 घडी तक का होता है ।

4. **लौकिक विधि की प्रमोणता** जैन इतिहास के विकट क्षणो मे जिनसेन और सोमदेव ने जैनो के परिरक्षण मे महत्त्वपूर्ण योगदान दिया है। हमने उनके निम्न श्लोकगत उपदेश को स्वीकृत किया।

'सर्वमेव हि जैनाना, प्रमाण लौकिकी विधि ।
यत्र सम्यक्त्वहानिर्न, यत्र न व्रतदूषणं ।।

इसके फलस्वरूप अनेक नई परम्परायें जैनों में आईं । इनमे से कुछ पर आज प्रश्न खडे किये जा रहे हैं । इनका उद्‌भव शास्त्रीय या आगमिक आधार पर न भी हुआ तो, पर ऐतिहासिक कारणो से तो हुआ ही है । इनसे निवृत्ति पाना कठिन ही प्रतीत होता है। भट्टारक प्रथा, यक्ष–यक्षी–पूजन,

पचामृताभिषेक, दिगम्बर साध्वियों का पद आदि परम्परायें इसी कोटि मे आती हैं । हिरवश पुराण आदि में इनका उल्लेख और वर्णन है ।

5 **सामायिक और प्रतिक्रमण** : हमनें इन प्रक्रियाओं में मूल प्राकृत पाठों के साथ उत्तरवर्ती अनेक संस्कृत के पाठ भी स्वीकार किये ।

6 **भट्टारकों की परम्परा** · हमने निर्ग्रंथ संस्था के अन्तर्गत अपने संरक्षण और धर्म परिरक्षण के लिये तेरापन्थ और बीसपन्थ की परम्परा स्वीकृत की और शिथिलाचार के साथ मुनि–परम्परा को भट्टारक के रूप में परिवर्तित होते हुआ देखा है । उनकी कोटि पर आज किंचित् प्रश्न उठाये जा रहे हैं । यह ऐतिहासिक युगों की विवशताओं के कारण हमे स्वीकृत करना पडा । उनका उल्लेख आगमो मे नहीं है, पर इनके अस्तित्व और प्रतिष्ठा से कौन अपरिचित है ?

7 **बाईस अभक्ष्यों की धारणा** :आचार्य महाप्रज्ञ ने बताया है कि भोगभूमियों एव कुलकरो के युग मे लोग प्राकृतिक कद, मूल, पत्र, पुष्प और फल ही. खाते थे । क्रमश अग्नि और कृषि आई । इससे विभिन्न प्रकार के बीजान्न एव वनस्पति पकाकर खाये जाने लगे । उत्तरवर्ती काल मे जब हिसा–अहिसा का विवेक विकसित हुआ, तो आचाराग, मूलाचार तथा बाद मे अनेक ग्रथो मे कुछ पदार्थों की अभक्ष्यता निरूपित की गई। इन अभक्ष्यों की सख्या का उल्लेख दसवीं सदी तक के ग्रन्थो मे नहीं मिलता । आचाराग–2 पेज 12 (आचारांगचूर्णि) मे अभक्ष्यता के ग्यारह आधार बताये गये हैं जिनसे हिंसा–अहिसा की तीक्ष्णता प्रकट होती है। यह कितनी व्यावहारिक है, यह बात अलग है । इसके विपर्यास, रत्नकरडश्रावकाचार आदि दिगम्बर ग्रथो मे यह अधिक व्यापक है। इनमे (1) त्रस जीव घात (2) प्रमादोत्पादकता (3) स्वास्थ्य हानि (4) लोक विरुद्धता (5) अल्पफल बहुविघात एव (6) अपक्वता के आधार बताये गये हैं । भगवती 18 10 मे बताया है कि सरसो, उडद और कुलत्थ (और अन्य अनेक वनस्पति भी) तभी भक्ष्य होते हैं जब वे शस्त्र–परिणत, एषणीय, याचित (साधु के लिये) और लब्ध हो । वहां वनस्पतियो के लिये शस्त्र–परिणमन की विधियां भी बताई गयी हैं । गृहस्थ भी प्राय इनको इसी रूप मे खाते होगे । इससे लगता है कि किसी समय अग्नि–पक्वता मात्र भक्ष्यता का आधार नहीं रही होगी । इस प्रकार अभक्ष्यता की धारणा तो प्राचीन है, पर उनकी निश्चित सख्या की धारणा उत्तरवर्ती है। अत· यह स्पष्ट है कि अभक्ष्य पदार्थों की कोटि और सख्या समय–समय पर परिवर्तित होती रही है । इसी प्रकार भक्ष्य पदार्थों की कोटियां 9–18 के बीच परिवर्तित हुई हैं ।

8 **पुरुषों और महिलाओं की कलायें** यद्यपि पुरुषो की 72 कलायें मानी जाती हैं, पर इनके नाम भिन्न–भिन्न ग्रथों में पृथक्–पृथक् हैं। ये

समयानुसार परिवर्तित होते रहे हैं। उपलब्ध कलाओ को सयुक्त करने पर उनकी सख्या 140 तक हो जाती है। इसी प्रकार, स्त्रियो की 64 कलायें भी लगभग 140 हो जाती हैं ।

9 **रोगों की संख्या** आगमो मे सामान्यत 16 रोग बताये गये हैं पर उन्हें विभिन्न स्रोतों से सकलित करने पर 64 हो जाते हैं । रोग तो सामान्यत उल्लघित आचार माने जाने चाहिये।

इन विवरणों में हम भौतिक जगत् सम्बन्धी मान्यताओं पर विचार नहीं कर रहे हैं। उनमें परिवर्तनो की सख्या भी पर्याप्त है।

उपरोक्त सैद्धान्तिक और आचारगत परिवर्तन प्राय शास्त्रीय हैं । मध्ययुग और नये युग में भी 'परिवर्तन की परम्परा वर्धमान रही है। यह अनेक शास्त्रीय एव सामयिक समस्याओ के समाधार का प्रयत्न करती है। उदाहरणार्थ

अ लोकाशाह और तारणस्वामी ने श्वेताम्बर और दिगम्बरो मे शास्त्र–पूजक एव मूर्तिपूजा विरोधक सम्प्रदायो की स्थापना की। इसका आधार शास्त्रीय के अतिरिक्त मन्दिर दुर्व्यवस्था भी रहा है। ये पथ आज पर्याप्त प्रगतिशील हैं।

ब अमर मुनि ने साधुओ के लिये वाहन–प्रयोग, शस्त्रपरिणत भक्ष्यता को पुन प्रतिष्ठित किया। उन्होंने स्वचालित शौचालयो के उपयोग को भी स्वीकृति दी। *(यद्यपि ये विषय आज भी विचार श्रेणी मे हैं)*

स आचार्य तुलसी ने जैनधर्म के विश्वीय सम्प्रसारण के लिये समण–समणी की परम्परा स्थापित की जो गृहस्थ और साधु की कोटियो के मध्यवर्ती है। इसके सदस्य विदेश जाकर धर्म प्रचार भी अनेक वर्षों से कर रहे हैं।

द आचार्य विद्यानन्द ने जीवन्त–स्वामी की प्रतिमा की पूज्यता बताई और जैनो के हिन्दूकरण का सकेत दिया ।

य अधिकाश पश्चिम विचारक भारतीय धर्मों को नकारात्मक और निराशावादी कहते हैं । इस धारणा को निर्बल करने के लिये स्वामी सत्यभक्त ने धर्म की परिभाषा को नया रूप दिया है । उनके अनुसार, धर्म से ससार मे सुख का सवर्धन होता है। दु ख निवृत्ति तो परोक्ष फल है। वैसे भी धर्म की परिभाषा समय–समय पर बदलती रही है। प्रथम युग मे, यह 'धम्म हि हितय पयाण' के रूप मे प्रजामुखी थी, बाद में यह 'जीवरक्षण' के रूप मे आई और फिर 'आत्म–विशुद्धि साधन' के रूप मे व्यक्तिनिष्ठ हो गई । पर अब यह 'क्षेमं सर्वप्रजानां' के रूप में प्रतिष्ठित हो रही है। सत्यभक्त के समान, महात्मा भगवानदीन ने भी श्रावकों की प्रतिमाओं को नया नाम और रूप देकर उन्हे सकारात्मक तथा समाजमुखी बनाने की प्रक्रिया बताया है।

र. पण्डित फूलचन्द्र शास्त्री जैसे विद्वानों ने हरिजनों को मनुष्य मानकर उनके मन्दिर प्रवेश का समर्थन किया । उस समय उनका विरोध भी हुआ था, पर यह प्रश्न अब गौण–सा बन गया है।

ल. प्रत्येक धर्म–तन्त्र में प्राय 33 प्रतिशत भौतिक जगत् का वर्णन रहता है। इस वर्णन की शब्दावली विशिष्ट होती है। इसके कारण ही, देश–विदेशो में इसका अध्ययन नहीं हो सका । इस सदी के अनेक विद्वानों ने शास्त्रीय शब्दावली में प्रस्तुत विचारों की आधुनिक मान्यताओं से अंशतः या पूर्णत समकक्षता स्थापित कर जैन विवरणो की तथा उसके अनेक आचार–विचारों की वैज्ञानिकता प्रतिष्ठित कर उसके सवर्धन में योगदान दिया है। इससे पश्चिमी जगत् जैन धारणाओ के मथन की ओर आकृष्ट हुआ है ।

इस तरह भाव (समय–आधारित पर्यायें) की दृष्टि से भी भौतिक एव आध्यात्मिक मान्यताओ मे परिवर्तन आया है । इन परिवर्तनों के विषय मे सभी विद्वान अवगत हैं । आज भी यह परम्परा अविरत चल रही है। इसके बावजूद भी, जो विवेकीजन विज्ञान को उसकी निरन्तर परिवर्तनशीलता के कारण धर्म की तुलना मे सम्मान नहीं देते उन्हें धर्म और विज्ञान की उपयोगिताओ की पुन निष्पक्ष समीक्षा करनी चाहिये ।

आगमिक या आगम–कल्पिक मान्यताओ के इन परिवर्तनो तथा समयानुकूल नई स्थापनाओ के आधार पर उनकी प्रामाणिकता विशिष्ट ऐतिहासिक काल के आधार पर मानी जानी चाहिये, त्रैकालिक आधार पर नहीं। यह सत्य है कि आगमो के अनेक विवरण विशेषत अमूर्त जगत् के और अनेक भौतिक जगत् के आज भी अनुकरणीय होगे, शायद त्रैकालिक सत्य भी हो । अहिसा, सत्य, अपरिग्रह आदि ऐसे ही सिद्धान्त हैं । हा, भौतिक विवरणो पर परचतुष्टय से विचार अपेक्षित है। विचारकों ने यह माना है कि जो सिद्धान्त या मान्यतायें युगानुरूप नहीं होतीं, वे जीवन्त नहीं बनी रह पातीं। फलत प्राचीन शास्त्रीय मान्यताओ के युगानुकूलन की प्रक्रिया अविरत चलनी चाहिये। यही वैज्ञानिकता की कसौटी है, जीवन्तता का निष्कर्ष है और धर्म के सुख–संवर्धक रूप की सक्रियता का प्रेरक है। यह प्रक्रिया ही हमें पूर्वोक्त समस्याओ के निराकरण मे सहायक होगी।

●

# दिगम्बर आगम–तुल्य ग्रन्थों की भाषा : सम्पादन और संशोधन की विवेचना*

ऐसा माना जाता है कि किसी भी धर्म–तन्त्र की विश्वजनीनता, लोकप्रियता एव अनुकरणीयता के तीन आधार हैं – (1) उच्च कोटि के सस्थापक (2) विश्व–एकता के प्रतिपादक आगम, श्रुत या शास्त्र एव (3) तन्त्र की सुसगत श्रेष्ठता की धारणा। ये तीनो आधार एक दूसरे से क्रमश सम्बन्धित हैं। धर्म–सस्थापक तो अपने समय मे धर्म–तन्त्र का विकास करते हैं और बाद में उनके द्वारा कथित या उनके द्वारा लिखित आगमो के आधार पर ही भावी–अनुयायी पीढिया और जन–समुदाय तन्त्र की प्राचीनता, उपयोगिता एव श्रेष्ठता का मूल्याकन करते हैं। जैन धर्म की विश्वजनीनता के प्रतिपादन मे भी ये तीनों तत्त्व कार्यकारी हैं। उसके सस्थापको की सर्वज्ञता, वीतरागता एव निर्दोषता की मान्यता ने उनके वचनो और भाषा में प्रामाणिकता एवं सर्वजनीनता दी है। इनकी निकटतम और किंचित् सुदूरवर्ती शिष्यावली द्वारा रचित आगम उनकी ही वाणी माने जाते हैं और उनमे वेदो के समान पवित्रता एवं अपरिवर्तनीयता की धारणा कम से कम महावीर काल से तो प्रचलित है ही । ये आगम न केवल नैतिक सिद्धान्तो की दृष्टि से ही महत्त्वपूर्ण हैं, अपितु ऐतिहासिक दृष्टि से भी महत्त्वपूर्ण हैं। उनसे सिद्धान्तो एव भाषा के मूलरूपो का पता चलता है । फिर विचार प्रवाह, ज्ञानधारा तो निरन्तर प्रवाहशील होती रहती है। ओशो[1] के समान कुछ विचारक तथ्यात्मकता को भ्रामक मानकर ऐतिहासिक परिप्रेक्ष्य की उपेक्षाकर 'धर्मस्य तत्त्व निहित गुहायाम्' का राग गाते हैं, पर यह कर्णप्रिय तो हो सका है, लोकप्रिय नहीं हो पाया है ।

**तीर्थंकरों की देशना और उसकी भाषा** [2, 3 4, 5, 30]

जैनों की मान्यतानुसार तीर्थंकर की देशना शब्द तरग रूप होती है जिसे ससार के समस्त प्राणी अपनी–अपनी योग्यता के अनुसार ग्रहण करते हैं । इसकी व्यजकता इसकी अक्षरात्मकता को-व्यक्त करती है। यह देशना

---

* यह शोध पत्र 'अनेकात अक 49 1,1996 में प्रकाशित हुआ है।

सर्वभाषात्मक होती है, यह अठारह महाभाषा और सात सौ लघुभाषाओं का समग्र रूप होता है जिससे यह सभी प्राणियों को बोधगम्य होती है। अनेक भाषाओं में परिणमन करने की क्षमता तथा मुख्यत. मगध में देशित होने के कारण समवायांग,[20] काव्यानुशासन, औपपातिक सूत्र, महापुराण आदि ग्रथों में इसे अर्धमागधी कहा गया है। इसका मूल उत्पत्ति–स्थान मगध (पूर्व) और शूरसेन (मथुरा पश्चिम) क्षेत्रो का मध्यवर्ती प्रदेश है जो जैनो के अधिकांश तीर्थकरो की जन्मस्थली एव कर्मस्थली रही है। भ ऋषभदेव का उपदेश भी अर्धमागधी में माना जाता है। अत. कौशल के अयोध्या की भाषा भी अर्धमागधी क्षेत्र में समाहित होती है। वस्तुत तीर्थकरों के अनेक क्षेत्रों में विहार के कारण उनकी मागधी भाषा मे अनेक उपभाषाओं के शब्दों का सम्मिश्रण हुआ होगा जिनमें विभिन्न प्राकृत भाषाओं का प्रभाव भी सम्मिलित है। यह 'अरिया' के 'अरिहा' के रूप में परिवर्तित होने से स्पष्ट है। इसीलिए यह प्राकृत भाषा जनसामान्य के लिये बोधगम्य मानी जाती रही है। फलत.,

अर्धमागधी = मागधी + शौरसेनी + अन्य भाषाऐं ।

इसीलिए इसमे अनेक प्राकृत जन भाषाओं के लक्षण और शब्द पाए जाते हैं। इनका विवरण बालचन्द्र शास्त्री ने दिया है। फलत इसे किसी एक विशिष्ट भाषा के नाम से सम्बोधित नहीं किया जा सकता ।

**अर्धमागधी भाषा का स्वरूप : कथ्य भाषा–प्राकृत भाषा**

इस भाषा के सम्बन्ध में अनेक स्वदेशी और विदेशी भाषा विज्ञानियो ने विचार किया है। सभी का मत है कि सामान्यत भाषा दो प्रकार की होती है– (1) कथ्य जनभाषा और (2) साहित्यिक भाषा। जब कोई जनबोली बृहत्समुदाय के द्वारा या राजनीतिक रूप से मान्य होती है, तब वह भाषा कहलाती है । जब उस भाषा के माध्यम से साहित्य निर्माण होने लगता है, तब वही भाषा साहित्यिक भाषा बन जाती है। इसका स्वरूप जनबोली और भाषा से किंचित् परिष्कृत हो जाता है। प्रारम्भ मे सभी भाषाए जन–बोलियो के रूप में कथ्य रूप मे ही पाई जाती हैं और उनका कोई साहित्य भी नहीं होता । लेकिन उनके अनेक परवर्ती रूप साहित्य मे पाए जाते हैं । इन रूपों के आधार पर ही जनभाषाओं का अस्तित्व स्वीकार किया जाता है। इन जनभाषाओं का कोई व्याकरण भी नहीं होता । इन्हें ही 'प्राकृत भाषा' कहा जाता है। हमारे तीर्थंकरों ने इसी प्रकार की कथ्य जनभाषा–प्राकृत भाषा में देशनाऐं दी थीं । उनकी भाषा साहित्यिक नहीं थी, नहीं तो वह सर्वजन बोधगम्य कैसे हो सकती थी?

नमिसाधु ने इस प्राकृत की परिभाषा ही व्याकरणादि संस्कारों से रहित वचन व्यापार के रूप में की है। इस वचन व्यापार की भाषा ही प्राकृत भाषा है। उनके अनुसार अर्धमागधी भाषा ही प्राकृत भाषा है जो देश, काल भेदों

में समाहरित–सस्कारित होती हुई भिन्न–भिन्न रूपो में व्यक्त हुई है। इसके प्रत्येक रूप क्षेत्र–विशेष में सीमित होते हैं जिनके आधार पर इनकी सज्ञा होती है – मुण्डा, गौड़ी, मागधी, शौरसेनी, महाराष्ट्री आदि। इसी आधार पर कोशकार आप्टे[15] ने भी प्राकृत भाषा का अर्थ स्वाभाविक या क्षेत्रीय जनभाषा बताया है। हरदेव बाहरी भी प्राकृत को मूलभाषा एव अन्य भाषाओं की जननी मानते हैं । इसलिए आचार्य हेमचन्द्र के मत के विपर्यास मे, अधिकाश भाषाविज्ञानी यह स्वीकार करते हैं कि प्राकृत भाषा सस्कृत मूलक नहीं है। यह स्वतन्त्र समानान्तर एव पूर्ववर्ती भाषा है। फलत. सम्बन्धित जनभाषा को किसी भी साहित्यिक भाषा का प्रथमस्तर माना जाता है। वाक्पतिराज, राजशेखर, यहा तक कि पिशल के समान पश्चिमी विद्वानो ने भी इन जनभाषाओ को ही प्राकृत भाषा कहा है। सामान्यत यह माना जाता है कि महावीर और उनके उत्तरवर्ती युग में बच्चे (प्राय 15 प्रतिशत), स्त्रियां (प्राय 50 प्रतिशत), अशिक्षित (प्राय 20 प्रतिशत) और वृद्ध व्यक्ति (प्राय 5 प्रतिशत), एव छद्मवेशी साधु, प्राकृत भाषा ही बोलते थे । फलत उस समय प्राय 90 प्रतिशत से अधिक लोग प्राकृत बोलते रहे होगे। यह तथ्य नाटको के कथोपकथनो से पुष्ट होता है। इससे उस समय की भीषण अशिक्षा का भी अनुमान होता है।

**प्राकृत भाषा का साहित्यिक रूप और आगमों की भाषा [2 3 4]**

जब कोई भाषा साहित्यिक रूप ग्रहण करती है, तो उसके स्वरूप मे परिष्करण एव समाहरण की प्रक्रिया कुछ तेज या क्षीण होती है। जब यह एक ही सीमात पर पहुँच जाती है, तब उसका मानकीकरण एव व्याकरण निबन्धन होता है। इस प्रकार किसी भी जनभाषा या प्राकृत भाषा का साहित्यिक स्वरूप उसका द्वितीय स्तर कहा जाता हैं । प्राकृत भाषा में विशाल साहित्य है। यह विभिन्न क्षेत्रो मे और युगो मे निर्मित हुआ है। इसका ऐतिहासिक एव काल दृष्टि से अध्ययन करने वाले विद्वानों ने इस द्वितीय स्तर के विकास के तीन चरण बताए हैं । इनमें, तत्सम, तद्भव एव देशी शब्दो का समाहार भी पाया जाता है। इसमे जनसपर्क, परिभ्रमण एव दो या अधिक क्षेत्रो के सीमान्त आदि कारणो से अनेक भाषाओ का प्रभाव समाहित हुआ है। इस समाहरण से ही उसमे बहुजन–बोधगम्यता आई है। इसने छान्दस् भाषा को भी अतर्गर्भित किया है। इस विविध भाषिक समाहारो के कारण इसका व्याकरण बनाना अत्यन्त कठिन कार्य है। सस्कृत मे तो इस प्रकार का विविध–भाषा–समाहार बहुत सीमित था, अत. पाणिनि ने उसे 'उणादिगण' के द्वारा नियमित कर दिया । पर प्राकृत भाषा में यह सम्भव नहीं था, अत प्रारम्भ में न इसका व्याकरण बना और न ही उत्तरवर्ती काल मे इसका कोई–उणादिगण' समकक्ष अपवाद प्रकरण ही ।

यह पाया गया है कि साहित्यिक भाषा के तीन चरण उसके क्रमिक विकास के निरूपक हैं। यह स्पष्ट है कि इनमें व्याकरण निबद्धता उत्तरोत्तर वर्धमान होगी अर्थात् प्रथम चरण प्रायः व्याकरणातीत ही होगा । सभी भाषा–विज्ञानी यह मानते हैं कि आगमों (या प्राचीन आगम तुल्य ग्रंथों) की भाषा साहित्यिक प्राकृत के विकास के प्रथम चरण (600 BC-200 AD) को निरूपित करती है।

वस्तुत भाषिक–विकास के इतिहास की दृष्टि से प्राकृत भाषा प्राचीन एव मध्यकालीन आर्यभाषा परिवार की सदस्य है। पौराणिक दृष्टि से इस युग मे इसका उद्‌भव कोशल–मगध देशीय भ ऋषभ के समय से और ऐतिहासिक दृष्टि से मोहनजोदडो और हडप्पा की संस्कृति से भी पूर्ववर्ती काल से माना जा सकता है । यह पूर्व वैदिक भाषा है और भ पार्श्वनाथ (875-775 B.C.) से पूर्ववर्ती तो मानी ही जा सकती है। इसे भ नेमनाथ के समकालीन मानना ऐतिहासिक दृष्टि से किंचित् विचारणीय होगा क्योंकि शास्त्रो मे भ पार्श्वनाथ और भ नेमनाथ का अतरकाल प्राय चौरासी हजार वर्ष बताया गया है और अभी इतिहासज्ञ 84800 ई पू के विषय में कोई तथ्य नहीं पा सके हैं । महाभारत युद्ध को इतिहासकारो ने अभी 1400–2000 ई पू तक अनुमानित किया है। (इस सम्बन्ध मे अन्य मत भी हैं)। इस दृष्टि से भ नेमनाथ के सम्बन्धी श्रीकृष्ण और महाभारत के कृष्ण की भी समकालिकता नहीं बैठती । महाभारत के कृष्ण का शूरसेन तो मान्य हो सकता है, पर जैनो के नेमनाथ के युग के शूरसेन की विश्वसनीयता विवादित लगती है। फिर, इतिहास के अभाव में शूरसेन क्षेत्र मगध का अग था या मगध शूरसेन का, यह बता पाना भी कठिन है। साथ ही, क्या शूरसेन की बोली के समय मगध मे कोई अपनी बोली या भाषा ही नहीं थी? फलत मागधी या अर्धमागधी शूरसेन क्षेत्रीय भाषा से जन्मी, यह तर्कणा सुसगत नही लगती। इसलिए विभिन्न क्षेत्रीय प्राकृतों को समानान्तरत विकासशील एव बहिनो के समान मानना तो अनापत्तिजनक है, पर उन्हे माँ–बेटी के समान मानना किंचित् अतिचार लगता है। हाँ, यह मान्यता तो स्वाभाविक है कि राजनीतिक परिवर्तनो और बौद्धधर्म के उत्थान से जैनो की अर्धमागधी प्राकृत को शौरसेनी ने उत्तरकाल में प्रभावित किया हो जब मथुरा जैन केन्द्र बना हो। फिर भी यह मान्यता क्यों नहीं स्थिर की जा सकती कि उसे महाराष्ट्री प्राकृत ने भी प्रभावित किया हो? मथुरा मे ही तो लगभग 360 ई मे स्कंदिलाचार्य की वाचना हुई थी जिसमें श्वेताम्बरमान्य आगम प्रतिष्ठित किये गये थे। अस्तु सभी परिस्थितियों पर विचार करने पर महावीरकालीन प्राकृत का रूप अर्धमागधी था क्योंकि इसमें मगध के अतिरिक्त अन्य भाषागत शब्दो का भी समाहरण था। यही मूल आगमों की भाषा मानी जाती है। इस भाषा

का स्वरूपनिर्धारण इस समय दिगम्बर साधु और विद्वत् वर्ग में लगभग पिछले पन्द्रह वर्षों से मनोरजक चर्चा का विषय बना हुआ है।

**आगम–तुल्य ग्रन्थों की भाषा का स्वरूप और शुद्ध शौरसेनीकरण**

1978 के पूर्व डा ए एन उपाध्ये, हीरालाल जैन, फूलचन्द्र शास्त्री, बालचन्द्र शास्त्री, जगदीशचन्द्र जैन और नेमिचन्द्र शास्त्री आदि जैन–आगम–भाषा मर्मज्ञ विद्वानो ने दिगम्बर आगमो या आगम–तुल्य ग्रन्थों के भाषिक अध्ययन से यह निष्कर्ष दिया था कि इनकी भाषा एक जातीय नहीं है, इनमें अन्य जातीय भाषाएँ भी गर्भित हैं । इसलिए इस भाषा को अर्धमागधी कहा गया है जहाँ इस शब्द का अर्थ– 'अर्ध मगधात्मक अर्ध च सर्वभाषात्मक' माना गया है। इसे 'ऋषिभाषित' एवं 'देवभाषा' भी कहा गया है। यह वेद भाषा के समान प्राचीन और पवित्र है। इसके विपर्यास, मे कुछ लोग इस भाषा को शौरसेनी मात्र मानते है। यदि इसे अर्धमागधी भी माना जाय, तो यह शौरेसेनी की बेटी के समान मूलत. शौरसेनी पर आधारित होगी। इस मान्यता मे वर्तमान के प्रवचन–प्रमुख, प्रवचन–परमेष्ठि एव वाचना–प्रमुख भी प्रेरक हैं[7]। उनके मत का आधार शायद यह हो कि दिगम्बरो में तो जिनवाणी के आधारभूत द्वादशागी आगम का विस्मृति के गर्भ मे चले जाने के कारण लोप हो गया है। उसकी भाषा को शायद वे 'अर्धमागधी' मानने में कोई परेशानी अनुभव न करे । इस विस्मरण और विलोपन के तीन कारण स्पष्ट हैं–(1) आचाराग के समान वर्तमान उपलब्ध आगमो मे सचेलमुक्ति की चर्चा (2) अन्य आगमो मे स्त्री–मुक्ति की चर्चाएँ, तथा कथाएँ तथा (3) अनेक प्रकार की सहज प्रवृत्ति प्रदर्शित करने वाली पर, दिगम्बरो के मत से विकृत रूप प्रदर्शित करने वाली अनेक कथाएँ। उनके अन्य कारण भी हो सकते हैं। अनेक विद्वानो ने इस बात पर आश्चर्य प्रकट किया है कि स्मृति–ह्रास की प्रक्रिया तो समय के साथ स्वभाविक है, पर जिनकल्पी दिगम्बरो मे इसका ह्रास स्थविरकल्पियो की तुलना मे काफी तेज हुआ है[8]।यह मत वीर–निर्वाण के बाद की 683 वर्ष की दिगम्बर परम्परा के अवलोकन से सत्यापित होता है। दिगम्बरों की इस आगम–विषयक स्मृति–ह्रास की तीव्र–दर और कारणो पर किसी भी विद्वान का मथन दृष्टिगत नहीं हुआ है। इस कारण दिगम्बर परम्परा पर अनेक आरोप भी लगते रहते हैं। यह मौन आत्मार्थियो की सहज व्यक्तिवादिता का परिणाम ही माना जायेगा।

वस्तुत द्वादशांगी ही आगम हैं जो वीर निर्वाण के समय गणधरों के द्वारा सूत्र–ग्रथित होकर स्मृति ग्रथित हुए थे। यह काल महावीर निर्वाण के समकक्ष (527 या 468 ई.पू.) माना जाता है। यदि पार्श्वनाथ के समय की द्वादशांगी को भी माना जाये (जो वीर शासन के समय भी पूर्वों के स्मृत

अंशों के रूप में जीवन्त मानी गई) तो आगमकाल 777 या 718 ई. पूर्व तक भी माना जा सकता है। यह आगम अर्धमागधी प्राकृत में थे, यह शास्त्रीय धारणा है। इसकी शास्त्रोल्लिखित प्रकृति भी स्पष्ट है। सम्भवतः आज की चर्चा इस लुप्त आगम की भाषा से सम्बन्धित नहीं है। यह चर्चा उन ग्रंथों की भाषा से सम्बन्धित है जो दिगम्बरों में वर्तमान में आगम तो नहीं, आगम–तुल्य के रूप मे मान्य हैं। इनको आगम या परमागम कहना किचित् विद्वत्–विचारणीय बात हो सकती है। पौराणिक अतिशयोक्तियों के विश्लेषण के युग में बीसवीं सदी की ये अतिरंजनाएँ हमारे वर्तमान को भूत बना रही हैं। ये कह रही हैं कि हम वर्तमान जीवन को भूतकालीन जीवन्तता देना चाहते हैं। यह शायद ही सम्भव हो।

इन ग्रंथो में कषायपाहुड, षट्खडागम, कुन्दकुन्द की ग्रथावली, भगवती–आराधना, मूलाचार आदि आते हैं। इनका रचानाकाल अनादि है, पर भाषात्मकता, यह 156–215 ई के आसपास ठहरती है। यह काल महावीर से 683 वर्ष के बाद ही आता है। (अनेक लोग इस काल को 683 वर्ष के अन्तर्गत भी मानते हैं, पर यह श्रद्धामात्र लगता है) महावीरोत्तर सात–सौ वर्षों में अर्धमागधी प्राकृत में क्या परिवर्धन–सवर्धन हुए, यह विवेच्य विषय अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। इस विवेचन से ही इनकी भाषा की प्रकृति निर्धारित करना सम्भव हो सकेगा।

भाषा–विज्ञानियो के अनुसार,[5] इस समय–सीमा में प्राकृत भाषा अपने विकास के द्वितीय स्तर के तीन चरणो में से प्रथम चरण पर रही है जैसा कि पहले कहा गया है। इस चरण मे प्राकृत हमे अनेक रूपो मे मिलती है–शिलालेखी प्राकृत, जातको की पालि– प्राकृत, जैनागमो आदि आगम–तुल्य ग्रन्थों की प्राकृत एव नाटको की प्राकृत। यह भाषा कथ्य के समान प्राचीन नहीं है। समय के साथ उसके रूप, ध्वनि, शब्द और अर्थ निश्चित हुए हैं जिससे उसकी नवीन प्रकृति का अनुमान लगाया जाता है। इससे प्राकृत और साहित्यिक प्राकृत मे अन्तर भी प्रकट होता है और एक चक्रीय भाषिक प्रकिया का अनुमान भी लगता है

प्राकृत भाषा → साहित्यिक प्राकृत → नयी जनभाषा → नयी साहित्यिक भाषा → नयी जनभाषा प्राकृत..........

यह प्रकिया ही भाषा के विकास के इतिहास को निरूपित करती है। इस प्रथम चरण की समय सीमा मे प्राकृत उपभाषाओं में भेद प्रकट नहीं हुए थे। भाषा में एकरूपता एवं अर्धमागधी स्वरूपता बनी रही । फिर भी, वर्तमान आगम–तुल्य ग्रंथों की अर्धमागधी के स्वरूप में महावीर कालीन सर्वभाषामय स्वरूप की तुलना में कुछ परिवर्तन तो आया ही होगा। अब इसमे मुख्यतः मागधी और शौरसेनी का मिश्रण है। फिर भी, यह जनभाषा है –

व्याकरणातीत भाषा है। यह तत्कालीन बहुजन–बोधगम्य भाषा है। उत्तरवर्ती युग में जब राजनीति या अन्य कारणो से मगध मे जैनधर्म का ह्रास हुआ और मथुरा जैनो का केन्द्र बना, तो यह स्वाभाविक था कि अस्मिता के कारण इसका नाम–रूप परिवर्तन हो। इसमे अब शौरेसनी की प्रकृति की अधिकता समाहित होने लगी। फिर भी यह मिश्रित भाषा तो रही है। शिरीन रत्नागर[9] ने भी दो भाषाओं के मिश्रण से उत्पन्न नयी भाषा के विकास के कारणों की छानबीन मे इसे मिश्रित भाषा ही बताया है। इसको पश्चिमी भाषा–विज्ञानियों ने जैन शौरसेनी इसीलिए कहा है कि यह शुद्ध शौरसेनी नहीं है। 'जैन' शब्द लगने से उसमें मागधी या अर्धमागधी का समाहार स्वयमेव हो जाता है। इसकी अपनी कुछ विशेषताएँ हैं[10]। चूंकि यह शुद्ध शौरसेनी नहीं है, इसलिए कुछ विद्वान 1979 मे ही रयणसार के नव संस्करण के पुरोवाक् मे यह लिखने का साहस कर सके कि मुद्रित कुन्दकुन्द साहित्य की वर्तमान भाषा अत्यन्त भ्रष्ट एव अशुद्ध है। यह बात उनके सभी ग्रथो के बारे में है। वे यह भी कहते हैं कि यह स्थिति भाषा ज्ञान की कमी के करण हुई है। यह जैन शौरसेनी के सही रुप को न समझने का परिणाम है। फलत उन्होंने रयणसार, नियमसार और समयसार आदि ग्रन्थो की भाषा के सन्दर्भ मे शुद्ध शौरसेनीकरण की प्रक्रिया अपनाई है।

**आगम–तुल्य ग्रंथों का सम्पादन [7]**

इस शौरसेनीकरण की प्रक्रिया का नाम 'सम्पादन' रखा गया है। इसमे 'पुरोवाक्' 'मुन्नुडि' हो गया है। समयसार के सम्पादन का आधार 22 मुद्रित और 35 हस्तलिखित प्रतियो मे से 1543 ई (1465 शक) की प्रति को बनाया गया है जो समालोचको को उपलब्ध नही कराई जा सकती। यही नहीं, 1993 मे तो यह स्थिति रही कि सम्पादित समयसार (1978) को उपलब्ध कराने मे भी असमर्थता रही। हा, उसे श्रेष्ठीजनो के विवाह मे वितरण की समर्थता अवश्य देखी गई। इस प्रक्रिया मे सामान्य या 'विद्यार्थी सस्करण की मुहर लगाकर सम्पादन के सर्वमान्य टिप्पण देने जैसी परम्परा के अपनाने के प्रति तीव्र अरुचि स्पष्ट दिखती है। इस परम्परा व्याघात को सुझावो के बावजूद भी नए सस्करण में भी पोषित किया गया है। इस प्रकरण मे पूर्व–प्रकाशित समयसारो मे पाए गए (और अब सम्पादक–चयनित) शब्द रूपो का समर्थन महत्त्व नहीं रखता क्योंकि वे भाषिक आधार पर नहीं, अपितु अन्यत्र उपलब्धता या अर्थ–स्पष्टता के आधार पर दिए गए हैं। उन दिनो शौरसेनी भाषा विज्ञानी ही कहाँ थे?[12]

सम्पादन की इस प्रकिया में कुन्दकुन्द साहित्य की प्रारम्भिक उपलब्ध पाण्डुलिपियों की भाषा में विरूपता आई है। पहले मूल का अर्थ करने में ही भिन्नता देखी जाती थी अब मूल शब्द की भिन्नता भी की जा रही है। यह

कहना सुसंगत नहीं लगता कि जैन–सिद्धान्त अर्थ की एकरूपता पर आधारित है और किसी के शब्द–भिन्न–करण से उस पर कोई असर नहीं पडता। एवंभूत नय की दृष्टि से यह मान्यता मेल नहीं खाती। फिर, शब्द–भेद ही तो प्राचीन समय से अर्थ–भेद और स्थूल से सूक्ष्म या विपर्यय दिशा में जाने का कारण रहा है। इसी कारण जैन संघ का घटकीकरण हुआ। क्या यह शौरसेनीकरण भी एक नये घटक का जनक सिद्ध होगा?

पुनश्च, सम्पादित सस्करण के सामान्य अवलोकन से यह पता चलता है कि भाषिक एकरूपता के नाम पर व्याकरण एव छन्द के आधार पर उचित एव ग्रन्थकार–अभिप्रेत जो शौरसेनीकरण हो रहा है, वह पूर्ण नहीं है, आदर्श नहीं है, स्वैच्छिक है। इसके अनेक उदाहरण पद्मचन्द्र शास्त्री ने अपने लेखों में दिया है।[13] उदाहरणार्थ– 'पुग्गल' को तो 'पोग्गल' किया गया है पर 'ओत्सयोगे' का नियम 'चुविकज्ज, वुच्चदि' आदि पर लागू नहीं किया गया है। फलत इस स्वैच्छिकता का आधार अज्ञात है। क्या ओशो के समान सम्पादक महोदय भी कुन्दकुन्द की रूह से प्लेचेट माध्यम से शब्द विवेक प्राप्त कर लेते हैं ? साथ ही, सम्पादन मे प्राकृत मे 'बहुलम्' को तो प्राय उपेक्षणीय ही मान लिया गया है। 'मुन्नडि' मे प्राकृत भाषा के क्रमिक विकास मे कुन्दकुन्द के ग्रन्थों को इतिहास और काल की दृष्टि से सहायक[14] मानते हुए भी सम्पादक उसे उत्तरवर्ती व्याकरणों के आधार पर सम्पादित करते हुए क्या अपने ही कथ्य के विरोध मे नहीं जा रहे हैं? और क्या सस्कृत निबद्ध प्राकृत व्याकरण व्याकरणातीत जनभाषा साहित्य पर लागू किए जा सकते हैं ?

यह शौरसेनीकरण मुख्यत बारहवीं सदी के आचार्य के प्राकृत व्याकरण के आधार पर किया गया लगता है। यह आश्चर्य है कि पहिली–दूसरी सदी के ग्रन्थो का भाषिक स्वरूप बारहवीं सदी के ग्रन्थो के आधार पर स्थिर किया जाय? यदि कुन्दकुन्द के किसी पूर्वकालीन व्याकरण के आधार पर ऐसा किया जाय, तो यह प्रकरण अधिक विचारणीय हो सकता था।

### वर्तमान सम्पादन से उत्पन्न प्रश्न चिन्ह

कुन्दकुन्द के ग्रंथों के सम्पादन के नाम से अर्धमागधी के शुद्ध शौरसेनीकरण की भाषिक परिवर्तन की प्रक्रिया ने विद्वत् जगत् मे बौद्धिक विक्षोभ उत्पन्न किया है। सम्भवतः यह 1980 के प्रारम्भ में सामान्य था, पर अब यह अप–सामान्य होता लगता है। इस प्रक्रिया ने अनेक प्रश्नों और समस्याओं को जन्म दिया है जिनके समाधान की अपेक्षा न केवल विद्वत् जन को अभीष्ट है, अपितु श्रद्धालु जगत् भी अंतरंग से उनकी उपेक्षा करता है। इस दृष्टि से निम्न बिन्दु सामने आते हैं .

**1. भाषिक परिवर्तन का अधिकार** जैनधर्म नैतिकता प्रधान धर्म है। इसके कुछ सिद्धान्त होते हैं। सम्पादन, सशोधन और प्रकाशन के भी कुछ सिद्धान्त होते हैं। इसके अनुसार, मूल लेखक से अनुज्ञा अथवा उसके अभाव में उसकी हस्तलिखित प्रति का आधार आवश्यक है। दुर्भाग्य से, ये दोनो ही स्थितियां वर्तमान प्रकरण में नहीं हैं। फलत भाषिक परिवर्तन की प्रक्रिया मूलत अनैतिक है। इसमे परिवर्तन का अधिकार सामान्यत किसी को नहीं हैं। हॉ, बीसवीं सदी में इसके अपवाद देखे जा सकते हैं। इसमें दिगम्बर जैन विद्वत् परिषद् द्वारा प्रकाशित 'महावीर और उनकी आचार्य परम्परा' बिना प्रकाशक की अनुज्ञा तो क्या, उसके बिना जाने ही किसी अन्य सस्था ने प्रकाशित कर दी।[16] अभी 'हिमालय मे दिगम्बर मुनि' की स्थिति भी ऐसी ही बनी है।[17] ऐसा लगता है कि दक्षिण देश उत्तर से किंचित् अधिक अच्छा है, जहॉ 'रीयालिटी' के पुन प्रकाशन के लिये ज्वालामालिनी ट्रस्ट ने विधिवत अनुज्ञा ली।[18] जब पुन. प्रकाशन के लिए विधिवत अनुज्ञा अपेक्षित है फिर सम्पादन और सशोधन की तो बात ही क्या? इसमे मानसिक मगलाचरण के समान मानसिक अनुज्ञा की धारणा ही बचाव कर सकती है। दूसरे, प्राकृत मे 'बहुलम्' के आधार पर उत्तरवर्ती वैयाकरणों ने यह माना है कि प्राकृत भाषा (जनभाषा) मे एक ही शब्द के अनेक रूप होते हैं। 'कुन्दकुन्द शब्दकोष' से यह बात स्पष्ट रूप से जानी जाती है।[19] इस स्थिति में इन रूपो मे एकरूपता लाने की प्रक्रिया मूल लेखक की भावना के प्रतिकूल है। आगम तुल्य ग्रथो के प्रकरण मे तो यह और भी पुण्यक्षयी कार्य है क्योकि हम उन्हे पवित्र मानते हैं । शब्दो का हेरफेर उन्हे अपवित्र बनाता है। इसके कारण उनके प्रति श्रद्धा मे डिगन सम्भावित है। इन सभी दृष्टियो से यह कार्य नैतिकत अनधिकार चेष्टा है। फलत आगम–तुल्य ग्रथो मे भौतिक परिवर्तन का अधिकारी कौन है? यह प्रश्न विचारणीय बन गया है।

**2 विरूपण का प्रभाव** आगम तुल्य ग्रथो के शाब्दिक शौरसेनीकरण से उनके मूलरूप का विरूपण होता है, यह स्पष्ट है। इस विरूपण से

1 आगम भाषा की प्राचीनता समाप्त होती है।
2 इससे उनमे श्रद्धाभाव का ह्रास होता है।
3 विरूपित ग्रथो की प्रामाणिकता मे सदेह उत्पन्न होता है।
4 अर्थान्तर न्यास की समावना बढती है।
5 घटकवाद को प्रोत्साहन मिलता है।
6. विरूपण से आगमो की ऐतिहासिकता पुनर्विचारणीय बनती है और प्राकृत के भाषिक विकास के सूत्रो का लोप होता है।
7 विरूपण आगम–तुल्य ग्रथो को उत्तरवर्ती काल का सिद्ध करेगा। वैसे भी अनेक शोधक इन ग्रथों को पाचवीं–छठी सदी से भी उत्तरवर्ती होने की बात सिद्ध करने के तर्क देने लगे हैं।[21] यह विरूपण इन तर्कों को

बलवान बनाएगा। इसलिए अब तक किसी भी दिगम्बर विद्वान ने इन ग्रंथों में व्याकरणीयता लाने का साहस नहीं दिखाया। इस स्थिति को समरस बनाए रखने के लिए यह अधिक अच्छा होता कि पाठ भेदों के टिप्पण दे दिये जाते। इस विरूपण की स्वैच्छिकता भी सामान्यजन की समझ से परे है । इसका उद्देश्य गहनतः विचारणीय है।

3 **शब्द–भेद से अर्थ–भेद न होने की मान्यता** : यदि शब्द–भेद एव उपरोक्त प्रकार के विरूपण (या एकरूपता) से अर्थ भेद न होने की बात स्वीकार की जाये तो इस प्रक्रिया का अर्थ ही कुछ नहीं होता। इसके लिए प्रयत्न ही व्यर्थ है। जब शब्दैक्य से अर्थ–भेद हो सकता है और बीसवीं सदी में भी नया सम्प्रदाय (भेद विज्ञानी) पनप सकता है, तब शब्द–भेद से अर्थ–भेद तो कभी भी सम्भावित है।

4 **प्राकृत भाषा के स्वरूप की हानि** · प्राकृत भाषा चाहे वह अर्धमागधी हो या शौरसेनी, जनभाषा है और उसका प्रथम स्तर का साहित्य व्याकरणातीत युग की देन है। जनभाषा के स्वरूप के आधार पर उसकी सहज बोधगम्यता के लिए उसमें बहुरूपता अनिवार्य है। यदि इसे व्याकरण–निबद्ध या सशोधित किया जाता है तो उसके स्वरूप की ओर ऐतिहासिकता की हानि होती है। क्या हम उसके सर्वजन बोधगम्य स्वरूप की शास्त्रीय मान्यता का विलोपन चाहते हैं?

5 **दिगम्बर आगम–तुल्य ग्रंथों की भाषात्मक प्रामाणिकता की हानि** यह माना जाता है कि दिगम्बरों के आगम–तुल्य ग्रथ पांच, छह ही हैं। अन्य ग्रथ तो पर्याप्त उत्तरवर्ती हैं। इनकी रचना प्रथम से तृतीय सदी के बीच लगभग सौ वर्षों में हुई है। यह मान्यता विशेष आपत्तिजनक नहीं होनी चाहिए। इनकी भाषा के विषय में डा खडबडी ने षट्खण्डागम के सदर्भ में उसे बडी मात्रा में शौरसेनी भागक बताया है,[22] शुद्ध शौरसेनी नहीं। उन्होंने उसके शौरसेनी–अग के गहन अध्ययन का सुझाव भी दिया है। डॉ राजाराम भी यह मानते हैं कि शिलालेखो और अभिलेखो मे क्षेत्रीय प्रभाव मिश्रित हुए हैं [23] फलत उसका व्याकरण–निबद्ध स्वरूप कैसे माना जा सकता है? भाषा–विज्ञानी तो उन प्राचीन अभिलेखो की प्राकृतो मे शौरसेनी का अल्पाश ही मानते हैं [24]। यही स्थिति कुन्दकुन्द के साहित्य की भी है। यदि उपलब्ध कुन्दकुन्द साहित्य की भाषा अत्यन्त भ्रष्ट और अशुद्ध है तो तत्कालीन अन्य ग्रथो की भाषा भी तथैव सम्भावित है। इसके अनेक शब्दो को खोटा सिक्का तक कहा गया है। इससे जिस प्रकार कुन्दकुन्द के ग्रथों की स्थिति बन रही है उसी प्रकार समस्त दिगम्बर आगम–तुल्य ग्रथो की स्थिति भी संकटपूर्ण, अप्रामाणिक और अस्थायी हो जायेगी। इससे जैन–संस्कृति की दीर्घजीविता का एक आधार भी समाप्त हो जायेगा । डॉ.

गोकुलचन्द्र जैन,[25] के आर चन्द्रा[26], अजित प्रसाद जैन[27], फूलचन्द्र शास्त्री, डा. एम ए ढाकी[21] और जौहरीमल पारख आदि विद्वानों ने भी इसी प्रकार के मत समय–समय पर लिखित या व्यक्तिगत रूप में प्रस्तुत किए हैं। इन ग्रथों की भाषात्मक अशुद्धता की धारणा, फलत पुनर्विचार चाहती है।

6 **प्राकृत के शब्द रूपों में अनेक प्राकृतों का समाहार** यह पाया गया है कि 'भविस्सदि', 'विज्जाणद, 'थुदि', 'कोडकुड', 'आयरिय', 'णमो', 'आइरियाण', 'लोए', 'साहूण', 'अरहताण' आदि शब्दो मे कुछ अश महाराष्ट्री प्राकृत व्याकरण से सिद्ध होते हैं और कुछ अश शौरसेनी व्याकरण से । फलत शौरसेनी के अनेक शब्द मिश्रित व्युत्पत्ति वाले हैं। ऐसी स्थिति में शब्दों की प्रकृति को मात्र शौरेसनी मान लेना उचित प्रतीत नहीं होता। उनपर महाराष्ट्री और मागधी का भी प्रभाव है। अभी डा चन्द्रा ने 'ण नन्वर्थे' सूत्र को मागधी और शौरसेनी पर लागू होने के प्रमाण दिए हैं। चूँकि सामान्यतः प्राकृत भाषाओ का मूल–स्रोत एक सा ही रहा है, अत उनमे इस प्रकार के समाहार स्वाभाविक हैं। क्षेत्र विशेष के कारण उनके ध्वनि रूप तथा अन्य रूपो मे परिवर्तन भी स्वाभाविक है। इन अनेक रूपो की प्रामाणिता असदिग्ध है। प्राचीन साहित्य के परिप्रेक्ष्य मे विशिष्ट शब्दो की वरीयता की दृष्टि से उनका सम्पादन, सशोधन, फलत, युक्तिसगत प्रतीत नहीं होता ।

7 **दि. आगम–तुल्य ग्रन्थों के रचयिता आचार्यों का शौरसेनी ज्ञान** अभी तक मुख्य आगम–तुल्य ग्रथो के रचयिता प्रमुख आचार्यों का जो जीवनवृत्त अनुमानित है, उसमे कोई भी अपने जीवन–काल मे शूरसेन प्रदेश मे नहीं जन्मा या रहा प्रतीत होता है। कुछ दक्षिण मे रहे, कुछ गुजरात और वर्तमान महाराष्ट्र मे। इन प्रदेशो की जनभाषा शौरसेनी नही रही है। फिर भी, उनका शौरसेनी का ज्ञान व्याकरण–निबद्ध था, यह कल्पना व्याकरणातीत युग मे किचित् दुरूह सी लगती है। हॉं, उन्हे स्मृति परम्परा से अवश्य शौरसेनी–बहुल अर्धमागधी रूप जनभाषा का ज्ञान प्राप्त था जो सम्भवत श्रवणबेलगोल परम्परा से मिला हो । वही इनके ग्रन्थो की भाषा रही। इसके शुद्ध–शौरसेनी होने का प्रश्न ही नहीं उठता।

इसके साथ ही, यह धारणा भी बलवती नहीं लगती है कि शौरसेनी प्राकृत का इतना प्रचार था कि वह कलिग, गुजरात, दक्षिण व मगध प्रदेश मे जन–भाषा बन गई हो। हमारे तीर्थंकर भी मगध, कौशल, काशी, कुरुजागल व द्वारावती जैसे क्षेत्रो मे जन्मे हैं जहा की भाषा भी मूलत शौरसेनी कभी नहीं रही। यदि ऐसा होता, तो इन सभी देशों में आज भी शौरसेनी भाषा–भाषियो की बहुलता होती। फलत अन्य क्षेत्रों में यह साधु या विद्वत्जन की भाषा रही होगी जो स्थानीय बोलियों से भी प्रभावित रही होगी। 'आठ कोस पर बानी' की लोकोक्ति में पर्याप्त सत्यता है। हॉं, यह

सम्भव है कि इसे मिश्रित रूप में कहीं–कहीं राजभाषा के रूप में मान्यता मिली होगी जिससे इसके प्राचीन शब्द–रूप अनेक प्राचीन शिलालेखों में पाए जाते हैं। मुझे लगता है कि कुछ लेखकों ने अति उत्साह में इस भाषा की व्यापकता के सम्बन्ध में भ्रान्ति उत्पन्न करने का यत्न किया है। इसका एक रूप आगम–तुल्य ग्रन्थों की भाषा के जैन शौरसेनी के बदले 'शुद्ध–शौरसेनी' की भाषिक धारणा के रूप में 1994 से प्रकट हुआ है। इसे विचारो का विकास कहें या जैन धर्म का दुर्भाग्य ? यह भयंकर स्थिति है। इस दृष्टि से एक लेखक की नामकरण–सम्बन्धी वैचारिक अनापत्ति अनावश्यक है [27]।

8 **दि. आगम–तुल्य ग्रंथों की पवित्रता की धारणा में हानि** · किसी भी धर्म तन्त्र की प्रतिष्ठा एव दीर्घजीविता के लिए उसकी प्राचीनता एवं उसके धर्म–ग्रन्थों की पवित्रता प्रमुख कारक माने जाते हैं। धर्म ग्रन्थों की पवित्रता और प्रामाणिकता के आधार अनेक तन्त्रों में उनकी अपौरुषेयता, ईश्वरादिष्टता या परामानवीयता माना गया है। पर जैन–तन्त्र में इसका आधार स्वानुभूति एवं आत्म–साक्षात्कार माना जाता है। इस साक्षात्कार में अर्थ और शब्द दोनों समाहित होते हैं। यदि आत्म–साक्षात्कार को हमनें प्रामाणिक माना है, तो अर्थ और शब्द रूपो को भी प्रामाणिक मानना अनिवार्य है। इनकी एक परम्परा होती है, उसका सरक्षण दीर्घजीविता का प्रमुख लक्षण है। हम वह परम्परा न मानें, यह एक अलग बात है। पर, परम्परा मे परिवर्तन उसकी पवित्रता में व्याघात है। क्या हम अपने आगम–तुल्य ग्रन्थों के रूप मे प्रस्फुरित जिनवाणी की जनहितकारणी पवित्र परम्परा को व्याकरणीकरण से आघात नहीं पहुँचा रहे हैं? हमारी दैनन्दिन जिनवाणी की स्तुति का अर्थ ही तब क्या रह जाता है?

9. **दिगम्बर आगम–तुल्य ग्रंथ तीर्थंकर वाणी की परम्परा के धनी हैं' की मिथ्या धारणा का संपोषण** अपने आगम–तुल्य ग्रथो की भाषा के शौरसेनीकरण से और शौरसेनी को अर्धमागधी के समानान्तर न मानने से इस मिथ्या धारणा को भी बल मिलता है कि दिगम्बर ग्रथ तीर्थंकर और गणधर की वाणी के रूप में मान्य नही किए जा सकते क्योंकि उनकी वाणी तो अर्धमागधी मे खिरती रही और शौरसेनी परवर्ती है। इसलिए उनमें प्रामाणिकता की वह डिग्री नहीं है जो अर्धमागधी में रचित ग्रथों में है। ये ग्रन्थ परवर्ती तो माने ही जाते हैं। इस धारणा से दिगम्बरत्व की जिनकल्पी शाखा स्थविरकल्पियों से उत्तरवर्ती सिद्ध होती है। क्या हमें यह स्वीकार्य है? हम तो जिनकल्पी दिगम्बरत्व को ही मूल जैनधर्म मानते हैं।

10 **उचित और ग्रंथकार–अभिप्रेत की धारणा का परिज्ञान** : इस सम्पादन को पाठ–संशोधन भी कहा गया है। इसका आधार सम्पादक के व्यक्तिगत

औचित्य की धारणा, प्रसग तथा उनके स्वय के द्वारा ग्रथकार के अभिप्रेत (भूतकालीन) का अनुमान लगाया गया है। इससे आदर्श प्रति के आधार की नीति तो सामाप्त होती है, सम्पादक की स्वय की अनुमेयत्व क्षमता पर भी प्रश्न चिन्ह लगता है क्योंकि इसी तत्त्व पर तो विद्वानों में मतभेद दृष्टिगोचर हुआ है। पारम्परिक वाणी की प्रामाणिकता के आधार के रूप मे श्रुतकेवलिभणित्व निर्दोषता, परस्पर अविरोधिता एव तर्क–संगतता (दृष्टि–इष्ट–अविरोधिता) तथा सर्वजनहितकारिता माने गए हैं[29]। इनमे से कोई भी तत्त्व प्रस्तुत सम्पादन में नहीं है, अन्यथा इतना ऊहापोह, धमकिया और सार्वजनिक उद्घोषणाएँ ही क्यों, होती ? इससे इस प्रक्रिया के आधार ही सदेह के घेरे में आ गए हैं। फलत यह सारी प्रकिया ही एक प्रच्छन्न मनोवृत्ति या महत्त्वाकाक्षा की प्रतीक लगती है।

**11 विद्वानों की सम्मतिया** कुन्दकुन्द साहित्य के सम्पादन की प्रक्रिया के चालू होने पर इसकी वैधता पर प्रश्न चिन्ह लगे थे । उस समय अनेक साधुओ, सस्थाओ, विद्वानो एव श्रावको ने इन प्रश्न चिन्हो का समर्थन किया था एव इस प्रक्रिया के विरोध मे अपने तर्क–सगत वक्तव्य दिए थे। इनमे से कुछ ने अपने मतो मे सशोधन किया है, इसका कारण अनुमेय है। इसे विचार–मथन की प्रक्रिया का परिणाम भी कहा जा सकता है। इसके बावजूद भी, अधिकाश के मन मे यह आवेश तो प्रत्येक अवसर पर दृष्टिगोचर होता ही है कि यह प्रक्रिया ठीक नहीं है। श्रद्धालु तो साधुवेश का आदर कर मौन रहते हैं, पर विद्वान के ऊपर तो सस्कृति–सरक्षण और सवर्धन का दायित्व है। वह कैसे मौन रहे? उसने जीवन्त स्वामी की प्रतिमा की पूज्यता' एव 'एलाचार्य' प्रकरण का भी विरोध किया। विद्वत् जगत् का मौन 'णमोकारमत्र के 'अरिहताण' पद की एकान्तवादिता पर भी टूटा है, यह वैयाकरणो (चड, हेमचन्द्र, धवलादि टीकाएँ) के मत के विरोध में भी था। इस मौन भंग का यह प्रभाव पडा कि 'अरिहताण' के सभी रूपो की प्रामाणिकता मानी गई। हाँ, वरीयता तो व्यक्तिगत तत्त्व है। यही नहीं, एक भारतवर्षीय जैन सस्था ने इस आगम–सरक्षिणी वृत्ति के पुरोधा को सार्वजनिक रूप से सम्मानित भी किया । दिल्ली मे भी उसके साहस की अनुमोदना की गई। इस प्रक्रिया के सम्बन्ध में व्यक्तिगत चर्चाओ मे जो कुछ श्रवणगोचर होता है, वह भयकर मानसिक आघात उत्पन्न करता है।

**12. सामान्यजन और विद्वज्जन की सहिष्णुता को आघात** . कुन्दकुन्द के ग्रथो के सम्पादन की दृष्टि के पीछे आगम तुल्य ग्रंथों की भाषा का भ्रष्ट एव अशुद्ध मानना एवं उनके आचार्यों के भाषा–ज्ञान के प्रति सदेह करने की धारणा से जिनवाणी और आचार्यों–दोनों की ही अवमानना रही है। इस धारणा ने सम्पादकमान्य जयसेनाचार्य के शब्द रूपों को भी अमान्य कराया

है। वे तो ग्यारहवीं सदी के ही प्राकृतज्ञ थे । इसे मौन होकर सहना जैनों की अनेकान्तवादिता ने हीं सिखाया है ? फिर भी, इस दृष्टि से एवं कथनों से वे आहत एव आवेशित तो हुए ही हैं। पर, यह शुभ आवेश है और इसका सुफल जिनवाणी के सहज रूप मे बनाए रखने की प्रवृत्ति को प्रोत्साहित करने मे सहायक होगा ।

13. **समालोचनाओं में भाषा का संयमन** · सम्पादन कार्य या किसी भी कृति की समालोचनाओं या उनका समाधान देने में भाषा का संयम अत्यन्त प्रभावी होता है । पर ऐसा प्रतीत होता है कि सम्पादक की समाधान भाषा उत्तरापेक्षी रही है। आचार्यों की परोक्ष अवमानना उनके ज्ञान और भाषा के प्रति अशोभन शब्द, सामान्य सार्वजनिक और पत्राचारी चेतावनियाँ आदि भाषा के असयम को व्यक्त करते हैं। एक ओर का भाषा का असंयम दूसरे पक्षों को भी प्रभावित करता है। भाषा का यह असंयम श्रद्धालुओं को भी कष्टकर सिद्ध हुआ है। क्या यह असयम विद्वान जैनों या साधुजनों को शोभा देता है? यह सचमुच ही दुर्भाग्य की बात है कि कुछ समयपूर्व कुन्दकुन्द के नवोदित भेद–विज्ञानियों ने कुछ समय तक अपने विचारों की असयमित भाषा से समाज में रौद्ररूप के दर्शन कराए थे और अब फिर कुन्दकुन्द आए हैं अपने साहित्य की भाषा के माध्यम से, जो असंयम फैलाने मे निमित्त कारण बन रहे हैं । इसे अध्यात्मवादी कुन्दकुन्द का दुर्भाग्य कहा जाये या उसके अनुयायियों का, जो समाज को आध्यात्मिकत एकीकृत करने के माध्यम से उसे विश्रृखलित करने की दिशा मे अग्रणी बन रहा है।

**आगम तुल्य ग्रंथों की प्रतिष्ठा हेतु कुछ सुझाव** उपरोक्त अनेक प्रकार के चिन्तनीय प्रश्न चिन्हो एव अप्रत्याशित रूप से जैन–तन्त्र के लिए दूर दृष्टि से अहितकारी सम्भावनाओ के परिप्रेक्ष्य मे आगम–तुल्य ग्रथों के शौरसेनी आधारित सम्पादन का उपक्रम गहन पुनर्विचार चाहता है। इसके लिए कुछ आधार भूत सम्पादन–धारणाओं को परिवर्धित करना होगा। इनमें निम्नलिखित महत्त्वपूर्ण हैं

1 हमारे पारम्परिक आगम–तुल्य ग्रथ जिस भाषिक बहुरूपता मे हैं, उन्हे प्रामाणिक मानना चाहिये ।
2 हमारे प्रकाशित आगम–तुल्य ग्रथों की भाषा की भ्रष्टता एव अशुद्धता तथा उनके रचयिता आचार्यों मे भाषा ज्ञान की अल्पता की धारणाएँ, अयथार्थ होने के कारण, छोडनी चाहिए ।
3 प्राकृत भाषा जनभाषा रही है। उसके मागधी, शौरसेनी और अर्धमागधी आदि रूपो को क्षेत्रीय मानना चाहिए। हॉ, उनकी अन्योन्य प्रभाविता एक सहज तथ्य है। प्रत्येक जनभाषा मे अनेक भाषाओं एवं उपभाषाओं के शब्दों का समाहार होता है। इसीलिए इनमें एक ही अर्थ के द्योतक

शब्दों के अनेक रूप होते हैं । इसलिए इसका कोई स्वतन्त्र एव विगलित व्याकरण नहीं हो सकता । अत इसके प्रथम स्तर के जनभाषाधारित साहित्य को व्याकरणातीत मानना चाहिए । दिगम्बरों के आगम–तुल्य प्राचीन ग्रथो की भाषा दूसरी–तीसरी सदी की शौरसेनी–गर्भित अर्धमागधी प्राकृत है। इसे स्वीकार करने मे अनापत्ति होनी चाहिए ।

4 व्याकरणातीत भाषा और साहित्य ही सर्वजन या बहुजन (90% और उससे अधिक) बोधगम्य हो सकता है। व्याकरण–निबद्ध भाषा तो अल्पजन बोधगम्य होती है। यह तथ्य हम किसी भाषा – हिन्दी साहित्य और उसकी अनेक प्रान्तीय/ क्षेत्रीय बोलियो के आधार पर भी अनुमानित कर सकते हैं ।

5 व्याकरणातीत जन भाषाओं को उत्तरवर्ती व्याकरण–निबद्ध करने की प्रक्रिया जन भाषाओ के विकास के इतिहास के परिज्ञान मे व्याघात करती है। साथ ही, इन जन भाषाओ के विकास के समय का कोई प्राचीन व्याकरण उपलब्ध नहीं है जिसके आधार पर उनकी भाषा नियन्त्रित की जा सके । इस दृष्टि से कोई भी शब्दरूप आगम–बाह्य नहीं हो सकता ।

6 आगम–तुल्य ग्रथो मे एक ही अर्थवाची अनेक शब्द रूपो को यथावत् रहने देना चाहिए । किसी को भी सम्पादन–बाह्य या अमान्य नही करना चाहिए । चूँकि आगमो मे सभी प्रकार के शब्द रूप पाए जाते हैं, अत किसी एक रूपो को वरीयता देने के लिए केवल उसे ही व्याकरण–सगत मान लेने की मनोवृत्ति छोड देनी चाहिए । हाँ, अन्य उपलब्ध शब्द रूपो को प्रतियो के आधार पर पाद–टिप्पण में अवश्य दे देना चाहिए । ऐसा करने से आगमो में एक ही शब्द के भिन्न–भिन्न रूप होने की पुष्टि भी होगी। आगमो की प्राचीन विविधता तथा मूलरूपता अक्षुण्ण रहेगी। यह इसलिए भी आवश्यक है कि हमारे पास कुन्दकुन्द के द्वारा हस्तलिखित कोई प्रति नही है और अभी सम्पादन मे 1500 वर्ष बाद की उपलब्ध आधार प्रति (?) काम मे ली जा रही है।

7 सम्पादन–भाषिक या अन्य की स्वस्थ परम्परा को स्वीकार कर पूर्व सम्पादित ग्रन्थो के अगले सस्करणों मे सशोधन कर लेना चाहिए । इस परम्परा मे निम्न बाते मुख्य हैं ·

(अ) मूल आधार प्रति की गाथा पहले दी जाए ।

(ब) उसके बाद सशोधित या सम्पादित रूप दिया जाए ।

(स) अन्वयार्थ या भावार्थ दिया जाए ।

(द) अन्य प्रतियो के आधार पर पाद–टिप्पण अवश्य दिए जाएँ।

उपरोक्त धारणाओं से यह नहीं समझना चाहिए कि शौरसेनी के स्वतन्त्र भाषिक विकास में किसी को कोई आपत्ति है। यह समीक्षण मात्र जनभाषा प्राकृत या अर्धमागधी के साहित्य के शौरसेनी अथवा उसकी ऐतिहासिक बहुरूपता के एक रूपकरण के निराकरण और प्राचीन सही मार्ग के दर्शाने मे है। अन्यथा शौरसेनी का स्वतन्त्र विकास हो, उसमें नया साहित्य निर्मित हो, यह तो प्रसन्नता की बात ही होगी । इसके लिए जो विद्वज्जन योगदान कर रहे हैं—वे धन्यवादार्ह हैं।

जैन सस्कृति की दिगम्बर परम्परा के सरक्षण और परिरक्षण के लिए उसके प्राचीनत्व को स्थायी रखने के लिए दिए गए इन सुझावो को 'अस्मिता' की दृष्टि से नहीं देखना चाहिए एव भविष्य मे इन्हें अपनाकर और अधिक पुण्यार्जन करना चाहिए । इससे जैन–तन्त्र की सुसंगत श्रेष्ठता की धारणा लोकप्रियता प्राप्त करेगी।

सन्दर्भ:

1 ओशो, रजनीश, 'महावीर मेरी दृष्टि मे, पुणे 1994
2 शास्त्री, नेमचन्द, महावीर और उनकी आचार्य परम्परा, दि जैन, विद्वत् परिषद, सागर, 1975, पेज 223
3 तथैव, प्राकृत भाषा और साहित्य का इतिहास, तारा बुक डिपो, काशी, 1988 पेज 30–409
4 तिवारी, भोलानाथ, सामान्य भाषा विज्ञान, इलाहाबाद, 1984
5 हीरालाल, शौरसेनी आगम साहित्य की भाषा का मूल्याकन, कुन्दकुन्द भारती, दिल्ली, 1995
6 जैन सुदीप, व्यक्तिगत पत्राचार
7 आचार्य कुन्दकुन्द, समयसार, कुन्दकुन्द भारती, दिल्ली, 1978
8 मालवणिया, दलसुख, आगमयुग का जैन दर्शन, सन्मति ज्ञानपीठ आगरा 1966
9 रत्नागर, शिरीन, होट लाइन, बबई 9–2–95 पेज 30
10 शास्त्री, बालचन्द, षट्खडागम एक अनुशीलन, भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली, 1992
11 शास्त्री, पदमचन्द, 'अनेकान्त' दिल्ली 46–47, 4–1, 1993–94
12 जैन सुदी,, प्राकृत विद्या दिल्ली 7–3–1995 पेज 62
13 शास्त्री पदचन्द, अनेकान्त दिल्ली, (अ) 47–4, 1994 (ब) 48–1–1995
14 जैन, बलभद्र, देखिये, सन्दर्भ 7 मुन्नुडि तथा प्राकृत विद्या, दिल्ली (स) 5, 23 1993
15 आप्टे, वी.एस, सस्कृत–इग्लिश डिक्शनरी, मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली 1993, पेज 393
16 देखिए, सन्दर्भ– 2
17 शास्त्री पदमचन्द, हिमालय में दिगम्बर मुनि, कुन्दकुन्द भारती, दिल्ली 1995
18 जैन, एस.ए., रीयालिटी, ज्वालामालिनी ट्रस्ट, मद्रास, 1992
19 जैन, उदयचन्द, कुन्दकुन्द शब्दकोष, विवेक बिहार दिल्ली ।
20 स्वामी सुधर्मा, समवाओ, जैन विश्वभारती, लाडनू 1954 पेज 183
21 ढाकी, एम.ए., (अ) दलसुख मालवणिया अभि ग्रथ पेज 187, (ब) व्यक्तिगत चर्चा

22 खड़बड़ी बी के, प्राकृत विद्या, दिल्ली 7–3–95, पेज 97
23 जैन, राजाराम, तथैव, पेज 75
24 देखिये संदर्भ 8 और 4
25 जैन गोकुल चन्द्र, जैन सिद्धात भास्कर, आरा 45 1–2, 1992 पेज 1–9 अ
26 चन्द्रा के आर, प्राकृत विद्या, दिल्ली 7–3–1995 पेज 39 तथा व्यक्तिगत चर्चा
27 जैन, अजित प्रसाद, शोधादर्श, नवम्बर 1999 लखनऊ
28. जैन, एम एल, अनेकान्त, पूर्वोक्त अक
29 आचार्य समन्तभद्र, रत्नकरण्ड श्रावकाचार, प्रज्ञा पुस्तक माला, लुहर्रा 1983 पेज 15
30 वर्णी, जिनेन्द्र, जैनेन्द्र सिद्धान्त कोश–2, भारतीय ज्ञानपीठ 1986 पेज 379, 390

●

# जीव की परिभाषा और अकलंक*

जैन न्याय, प्रमाणवाद एवं अनेकान्तवाद के प्रकाशक भट्ट अकलक का नाम सुनते ही न्याय और सिद्धान्त के विद्वानो को महान गौरव का अनुभव होता है। यद्यपि सिमोगा जिले में प्राप्त दसवीं सदी के एक शिलालेख मे उनका नाम पाया गया है, फिर भी यह दुर्भाग्य की बात है कि उनका प्रामाणिक जीवन–चरित्र उपलब्ध नहीं है और हम प्रभाचन्द्र के कथाकोष, मल्लिषेण–प्रशस्ति एव राजावली कथा से ही उनके जीवन की कतिपय घटनाओ का विवरण पाते हैं । उनकी प्रशसा मे श्रवणबेलगोला मे अनेक अभिलेख हैं । 67 वे अभिलेख में साहसतुग को उनका सरक्षक बताया गया है। इनका जीवन काल 720–780 ई माना जाता है। इनके जीवन काल मे महाराज दतिदुर्ग साहसतुग (725–757 ई.), अकालवर्ष शुभतुंग (757–773 ई), गोविन्द द्वितीय (773–779 ई.) एव ध्रुव (779–793 ई) नामक चार राजाओ ने राष्ट्रकूट क्षेत्र (महाराष्ट्र, गुजरात, राजस्थान और दक्षिण मे आध्र, कर्नाटक) में प्रभावी राज्य किया। इसी काल मे राजस्थान–गुजरात मे आचार्य हरिभद्र (740–785 ई), उत्तर प्रदेश के कन्नौज और बगाल के आचार्य वप्पभट्टि (743–838 ई.) और बदनावर, मध्यप्रदेश मे आचार्य जिनसेन प्रथम ने जिन धर्म प्रभावना की एव साहित्य सृजन किया । हरिभद्र और जिनसेन तो उनके विषय में जानते थे, पर सम्भवत वप्पभट्टि इनसे अपरिचित रहे होगे। अकलक का युग शास्त्रार्थी युग था। प्राय आचार्यों का बौद्धों से शास्त्रार्थ होता था। वप्पभट्टि ने छ महीने तक चले शास्त्रार्थ मे बौद्ध विद्वान वर्धनकुजर को हराया था। हरिभद्र ने भी महाराज सूर्यपाल की सभा में बौद्धों को हराया। अकलंक ने भी साहसतुंग के समय में बौद्धो को हराया। उन्होने उड़ीसा में शास्त्रार्थ का डका बजाया था।

अकलंक के 4 मौलिक और 2 टीका ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं। मौलिक ग्रंथों मे प्रमाण, नय और निक्षेपों की विशद् चर्चा है। यह ऐसी उच्च स्तरीय एव तर्कशास्त्रीय चर्चा है कि इसी के कारण "प्रमाणमकलंकस्य" की उक्ति

---

* यह शोध–पत्र "तुलसी प्रज्ञा" 22.4.1997, लाडनू में प्रकाशित हुआ है ।

प्रसिद्ध हुई है। यह हर्ष की बात है कि इनके सभी मौलिक ग्रन्थ सटिप्पण प्रकाशित हो चुके हैं। इनके टीकाग्रन्थो में (1) समन्त्रभद्र की 'आप्तमीमासा' पर अष्टशती--800 श्लोक प्रमाण टीका एव (2) उमास्वामी के तत्त्वार्थसूत्र पर राजवार्तिक टीका है। इनमे अकलक की तर्कशैली, प्रश्नोत्तरशैली और अनेकान्तवाद आधारित निरूपण शैली मनोहारी है। जैन न्याय के तो वे जनक हैं। विचारों के विकास की दृष्टि से ऐसा प्रतीत होता है कि अकलंक ने टीका ग्रन्थ पहले और मौलिक ग्रथ बाद मे लिखे होंगे। उदाहरणार्थ, राजवार्तिक मे प्रत्यक्ष के दो भेद नहीं हैं, वे लघीयस्त्रय में हैं। हम यहां केवल राजवार्तिक में वर्णित जीव की परिभाषा पर विचार करेगे।

राजवार्तिक उमास्वामी के तत्त्वार्थसूत्र की टीका है। इसमे गद्यात्मक रूप में सर्वार्थसिद्धि टीका के अधिकांश वाक्यों को स्वतन्त्र रूप में नये रचे वार्तिक के रूप में प्रस्तुत कर उनकी व्याख्या की गयी है। सम्भवत यह नैयायिक विद्वान उद्योतकर के न्यायवार्तिक का अनुकरण है। तत्त्वार्थसूत्र के अनेक प्रकरणो मे आगमिक परम्परा अनुमोदित हुई है, (कर्मबन्ध के पांच हेतु, प्रत्यक्ष के दो भेद, अनुयोगद्वार आदि), अत अकलक ने भी अपनी टीका मे प्राय उसका अनुसरण किया है।

**'जीव' शब्द**

राजवार्तिक मे तत्त्वार्थसूत्र के विषयो के अनुसार सात तत्त्वो का भाष्य रूप मे तार्किक एव अनैकान्तिक विवरण है। मनोरजक बात यह है कि उमास्वामी के मूलसूत्रो में "आत्मा" शब्द का प्रयोग नहीं है, वहा प्रत्येक स्थल पर "जीव" शब्द ही प्रयुक्त हुआ है। यह भी 11 स्थलों पर आया है। इनमे केवल 2–3 स्थानो पर ही जीव की परिभाषा दी गई है। इससे अनेक बातें ध्वनित होती हैं। प्रथम, उमास्वामी के युग तक जैनो में 'आत्मा' शब्द लोकप्रिय नहीं हो पाया होगा। इस शब्द की स्थिति ठीक उसी प्रकार की लगती है जैसे उत्तरवर्ती काल में "अस्तिकाय" के लिये "द्रव्य" शब्द का समाहार हुआ या "पर्याय" के लिये "विशेष" शब्द का प्रचलन हुआ। लगता है कि टीकाकारो के युग मे, कम से कम दक्षिण में 'आत्मा' शब्द प्रचलन में था । फलत जैसे दार्शनिक शब्दावली की समकक्षता के स्थापन की प्रक्रिया में प्रत्यक्ष को इन्द्रिय (एवं अनिन्द्रिय) के रूप में भी माना गया, परमाणु को व्यवहार रूप मे भी माना गया, उसी प्रकार, अन्य दर्शनों के साथ तुलना की दृष्टि से जीव के लिये 'आत्मा' से अभिहित करने की प्रक्रिया प्रारम्भ हुई।

**परिभाषा के प्रारम्भिक रूप**

जैन दर्शन में 'जीव' शब्द जिस घृणा और भर्त्सना से वर्णित किया गया है, उसे देखकर जहा आचार्य की सूक्ष्म निरीक्षण शक्ति का आभास होता है, वहीं उनकी अतिशयोक्ति अलकार एव वीभत्स रस में प्रवीणता भी प्रकट होती है। ये वर्णन आज के मनोवैज्ञानिक प्रचार तन्त्र को भी मात करते हैं।

सर्वाधिक प्राचीन पुस्तक– आचारांग में जीव के वाचक 4 शब्द हैं–'प्राण', 'भूत', 'जीव' एवं 'सत्व'। भगवतीसूत्र और शीलाकाचार्य ने इनके जो अर्थ किये हैं, वे नीचे सारणी 1 मे दिये गये हैं। भगवती 21 ने इनमें 2 शब्द और जोडे हैं और बाद में जीव के 23 पर्यायवाची बताये हैं। इनमे "आत्मा" भी एक पर्यायवाची है। इसका अर्थ निरन्तर ससार–भ्रमण–स्वभावी बताया गया है (अभयदेव सूरि)। फलतः जीव का प्रारम्भिक अर्थ तो संसारी जीव ही रहा है। अन्य दर्शनों से "आत्मा" शब्द के समाहरण पर भी उसका प्रारम्भिक जैन अर्थ संसारी जीव ही रहा है, उसका अन्य अर्थ (शुद्ध जीव, जीव–कर्म आदि) उत्तरवर्ती विकास है।

**सारणी 1 : जीव–वाचक प्राचीन शब्दों के अर्थ**

| शब्द | भगवती | शीलांक |
|---|---|---|
| 1 प्राण | दस प्राणों से युक्त | 2–4 इन्द्रिय जीव (त्रस) |
| 2 भूत | त्रैकालिक अस्तित्व | एकेन्द्रिय वनस्पति (स्थावर) |
| 3 जीव | आयुष्यकर्म एव प्राणयुक्त | पचेन्द्रिय (त्रस) |
| 4 सत्व | कर्म–सम्बन्ध से विषादी | एकेन्द्रिय पृथ्वी आदि चार (स्थावर) |
| 5 विज्ञ | खाद्य–रसो का ज्ञाता | – |
| 6 वेद | सुख–दुःख सवेदी | – |
| 7 आत्मा | सतत ससार भ्रमणी | – |

चतुर्वेदी का विचार है कि मानव के प्रारम्भिक वैचारिक विकास के प्रथम चरण मे वह क्रियाकाडी एवं सामान्य बुद्धिवादी था। यह इहलौकिक जीवन को ही परमार्थ मानता था। वह वस्तुत चार्वाक था। अपने विकास के द्वितीय चरण में मानव चितनशील, बुद्धिवादी, कल्पनाप्रवीण एवं प्रतिभावान बना। इस चरण में उसने आत्मवाद एव उससे सहचरित अनेक सिद्धान्तो की बौद्धिक कल्पना की जिससे वह न केवल हिसात्मक क्रियाकांडों से ही मुक्ति पा सका, अपितु अध्यात्मवाद के साये मे उसने जीवन को अनन्त सुखमय बनाने का महान आशावादी उद्देश्य और लक्ष्य भी पाया। अपने बुद्धिवाद से उसने सामान्य–अर्थी सतत–बिहारी 'आत्मा' शब्द का ही अमूर्तीकरण नहीं किया, अपितु अनेक भौतिक प्रक्रमों एवं वस्तुओं (प्राण, इन्द्रिय, मन आदि) का भी अध्यात्मीकरण किया। इस प्रक्रिया में जीवन की घटनाओं की व्याख्या सामान्यजन के लिये दुरवबोध हो गई। जल, थल व नभ आदि के अध्यात्मीकरण ने ऋषि–मुनियों को जो भी प्रतिष्ठा दिलाई हो, पर सामान्यजन तो परेशानी में ही पड़ा। वह आत्मवादी बने या जीववादी? आत्मवादी बनने में अनन्त सुख एवं आयु थी, जीववादी बनने में सान्त सुख एवं सीमित आयु थी। एक ओर कल्पना जगत् का आनन्द था, दूसरी ओर व्यावहारिक जगत् की आपदायें थीं। श्रमण–संस्कृति एवं उपनिषदों के उपदेष्टा साधु जीवन की श्रेष्ठता की चर्चा कर उसे उत्सर्ग मार्ग बताते थे,

अपवादी तो बेचारा 'जीव' माना गया। बहुसख्यकों की यह अप्रतिष्ठा धर्मज्ञ ही कर सकते थे। यह स्थिति अब तक बनी हुई है। इससे आत्मवाद मौलिक सिद्धान्त हो गया। जैनों में तो आत्मप्रवाद नाम से एक स्वतन्त्र पूर्वागम ही माना जाता है, यद्यपि इसके नाम से प्रकट है कि यह एक विषमवादी प्रकरण रहा है। इसीलिये कबीर को भी अपने समय में यह कहना पडा कि मैं बाजार में भाषण दे रहा हूँ पर श्रोतागण नदारद हैं। क्यों ? अब मानवबुद्धि इसका उत्तर दे सकती है। अध्यात्मवादी, मान्यताओं की कोटि व्यावहारिक जगत् की विरोधी दिशा मे जाती है। इनके बीच समन्वय कम दिखता है। अत सामान्य जन 'जीव' बने रहने मे साधु बनने की अपेक्षा, अधिक आनन्द मानता है। वह सोचता है कि सासारिक कष्ट तो हलुए मे किशमिस के समान है जो उसके आनन्द को ही बढाते हैं। सत्यभक्त ने बताया है कि ससार मे शारीरिक और मानसिक दुखो की सख्या 108 है और मूलत 8 प्रकार के सुखो (जीवन, विद्या, प्रेम, विषय, महत्त्वाकाक्षा आदि) के उपभेद 72 हैं। लेकिन सख्या कुछ भी हो परिमाण की दृष्टि से ससार मे सुख की मात्रा दुख से कई गुनी अधिक है। नहीं तो, "जीवण पियं" क्यो मानता? फलत ससार की दुखमयता की धारणा तर्कसगत विचार चाहती है। यह नकारात्मक प्रवृत्ति, निवृत्ति मार्ग मे, निषेधात्मक आचारवाद है। यदि हम ससार को सात और सुखमय माने, तो हमारी प्रवृत्ति सकारात्मक एव सुख के बढाने की होगी। इस मान्यता से जैनो के मूल उद्देश्य का भी विरोध नहीं होगा क्योंकि अनन्त सुख, सान्त सुख का वहिर्वेशन मात्र है।

**संसारी जीव (कर्म) आत्मा—अनन्त सुख (मोक्ष)**

दुखमयता की धारणा ने हमें यथास्थितिवादी बनाये रखा है। यही कारण है कि हम संसार को सदैव दुखमय बनाकर रखे हुए हैं और व्यक्तिवादिता का पल्लवन कर रहे हैं। न्यायाचार्य ने ठीक ही कहा है कि हम ससार की 4 गतियो मे से मनुष्य और पशु गति को तो प्रत्यक्ष ही देखते हैं। इनकी निन्दा भी करते हैं। पर, फिर भी उन्हीं मे पुन उत्पन्न होना चाहते हैं । यह कितने आश्चर्य की बात है ?

**परिभाषा के विविध रूप**

जैनाचार्यों ने ससारी जीव की इस सामान्य बुद्धि पर सूक्ष्मता से विचार किया और अनेकान्त—प्रतिष्ठापन युग में द्रव्य—भाव, व्यवहार—निश्चय, अंतर—बाह्य, आत्मभूत—अनात्मभूत आदि की धारणाएँ प्रस्तुत कर बताया कि प्रत्येक वस्तु के अनेक रूप होते हैं। उसका स्वरूप सापेक्ष दृष्टि से ही जाना जा सकता है। सम्पूर्ण स्वरूप तो सर्वज्ञ ही जानता है, पर भाषा की सीमाओं के कारण वह भी कहा नहीं जा सकता। वह अवक्तव्य ही होता है। इसीलिये जीव की परिभाषाएँ अनेक रूप और शब्दावली में पाई जाती है।

इस आधार पर जीव और आत्मा सह–सम्बन्धित हो गए हैं। जीव को आत्मा की एक दशा मान लिया गया। जब जीव को देहबद्ध रूप में माना जाता है, तब उसकी परिभाषा ऐसी होती है जो आत्मा पर लागू नहीं भी हो। जब उसे देहमुक्त रूप में माना जाता है, तब वह आत्मा हो जाता है और परिभाषा अधिक मूलभूत हो जाती है। अनेक आचार्य एक ही वस्तु की भिन्न–भिन्न परिभाषाओं को विभ्रमण मानते हैं और वे जीव और आत्मा की परिभाषाओं को मिश्रित रूप में प्रस्तुत करते हैं जिनमे मूर्त और अमूर्त या द्रव्य और भाव–दोनों प्रकार के लक्षण समाहित होते हैं। जैन लक्षणावली में जैन शास्त्रों से जीव की परिभाषा के 52 सन्दर्भ दिये गये हैं।

जीव की परिभाषा के सन्दर्भ में यह सचमुच आश्चर्य की बात है कि शास्त्रो मे जीवो के सम्बन्ध में विवरण तो पर्याप्त हैं, पर्यायवाची भी अनेक बताए गए हैं, पर इसकी परिभाषा कुछ ही ग्रन्थो मे पाई जाती है। भगवती और प्रज्ञापना में जीव के पॉच रूप बताए गए हैं :–

**शरीर या भौतिक रूप** : 1 नारकीय, कर्म, शरीर 2 शरीर, अवगाहन, योनि, श्वासोच्छ्वास, आहार, प्रविचार, भाषा, जन्म–मरण, आयु ।
**ज्ञानात्मक रूप** : 1 दर्शन, ज्ञान, उपयोग 2 इन्द्रिय, उपयोग, संज्ञा/ मन
**संवेग/मनोभावी रूप** : 1 लेश्या, दृष्टि, सज्ञा 2 कषाय, लेश्या, सम्यक्त्व।
**क्रियात्मक रूप** : 1 योग 2 योग, संयम ।
**संवेदनात्मक/ अनुभूति** सुख–दुःख, शीत–उष्ण, वेदना आदि ।

"जीव पर्याय/परिणाम" के रूप मे ये एकीकृत रूप "जीव" (सदेह आत्मा) के ही हो सकते हैं। प्रारम्भ में मार्गणा स्थानों को भी "जीव स्थान" ही कहा जाता था। उन्हें भी इन 5 रूपो मे वर्गीकृत किया जा सकता है।

इस प्रकार, प्रारम्भ मे जीव का स्वरूप पचरूप था। सभी रूपों की समकक्ष मान्यता रही है। उमास्वामी ने तत्त्वार्थसूत्र मे प्राय इन सभी (शरीरादि, मनोभाव, उपयोग, योग एवं वेदना) रूपों के माध्यम में जीव का ही वर्णन किया है। लेकिन जब जीववाद, आत्मवाद में परिवर्द्धित हुआ, तब इनमे से उपयोगात्मक परिभाषा मुख्य हो गयी और अन्य परिभाषाएँ द्वितीय कोटि में चली गई। आत्मा (शुभ या शुद्ध?) स्वामी हो गया और जीव बेचारा दास हो गया।

आगमोत्तर काल के शास्त्रों में प्राप्त जीव की परिभाषाओं को तीन वर्गों में विभाजित किया जा सकता है :

1. 'जीव' शब्द पर आधारित परिभाषाएँ – प्राण, आयु आदि/मनोभाव ।
2. जीव के ज्ञानात्मक/आध्यात्मिक स्वरूप पर आधारित परिभाषाएँ– ज्ञान, दर्शन, सुख–दुःख, वीर्य, उपयोग और ।
3. जीव के भौतिक एवं आध्यात्मिक स्वरूप पर आधारित परिभाषाएँ या मिश्र परिभाषाएँ – प्राण और उपयोग ।

इन परिभाषाओं का ऐतिहासिक अध्ययन करने पर ज्ञात होता है कि जीव की प्रारम्भिक परिभाषा प्राणधारण (द्रव्य प्राण) और आयुष्य ग्रहण से सम्बन्धित रही होगी। 'प्राण' शब्द का सामान्य अर्थ श्वासोच्छ्वास होता है, पर जैनो का अर्थ अन्य तन्त्रों की तुलना में व्यापक है। उसके अन्तर्गत बल, इन्द्रिय, आयु और श्वासोच्छ्वास समाहित होते हैं। ये सभी पौद्गलिक हैं तथा आयु और नामकर्म के रूप हैं। फलत जीव की यह प्रारम्भिक परिभाषा भौतिक दृष्टि को निरूपित करती है। यह आचारांग सूत्रकृत, स्थानांग, प्रज्ञापना, कार्तिकेयानुप्रेक्षा, धवला-1 तथा कुन्दकुन्द के प्रवचनसार एव पंचास्तिकाय मे पाई जाती हैं। आजीवक सम्प्रदाय भी जीव को परमाणुमय, वृत्ताकार या अष्टफलकीय आकृति वाला एव नीले रग का मानता था। धवला, भगवती एव पंचास्तिकाय में जीव के 17-23 नाम बताये गये हैं जिनमें अधिकाश जीव के भौतिक स्वरूप को परिलक्षित करते हैं। श्वेताम्बर आगमो मे जन्तु, जन्म, शरीरी आदि पद आते हैं जो धवला और कुन्दकुन्द के नामो मे नहीं हैं। इससे प्रकट होता है कि श्वेताम्बरों की तुलना मे दिगम्बर अधिक अमूर्त आत्मवादी हैं। यह आत्मवाद भौतिकवाद का उत्तरवर्ती रूप लगता है। भाव प्राणो की धारणा से जीव के लक्षणो मे कुछ व्यापकता आई है।

उक्त भौतिक परिभाषाओं के अतिरिक्त जीव की भावात्मक या मनोभावात्मक परिभाषा भी है जिसमे कर्म-जन्य 4 भाव-औपशमिक, क्षायिक, क्षायोशमिक तथा औदयिक एव कर्म-निरपेक्ष पॉचवां पारिणामिक भाव-कुल 5 भाग समाहित हैं। यद्यपि अनुयोगद्वार मे 6 नामो के अन्तर्गत 6 भाव बताए हैं पर वहा उन्हे जीव का असाधारण लक्षण नहीं कहा है। सम्भवत यह उमास्वामी का योगदान है कि उन्होने जीव को मनोभावात्मक विशेषताओ से भी लक्षित किया। 'भाव' शब्द के अनेक अर्थ होते हैं-पर्याय, परिणाम, वर्तमान स्थिति आदि। पर जीव लक्षण के सम्बन्ध मे चित् विकार का मनोवैज्ञानिक अर्थ अधिक उप्युक्त लगता है। फलत जीव वह है जिसमे कर्म एव कर्मोदय के कारण अनेक प्रकार के मनोभाव भी पाए जाते हैं। यह मनोभावी परिभाषा तत्त्वार्थसूत्र के टीकाकारो के अतिरिक्त धवला तथा कुन्दकुन्द के कुछ ग्रन्थो मे पाई जाती है। "उपयोग जीव का लक्षण है" की प्रश्नावली में यह बताया गया है कि भौतिक लक्षण अनात्मभूत या सहकारी लक्षण है, प्रमुख या आत्मभूत लक्षण नहीं है । इस भौतिक परिभाषा में जीव के भौतिक/भावात्मक तत्त्व (शरीर, योनि, अवगाहन आदि) तथा क्रियाएँ (योग) एव कर्म-जन्य मनोभाव समाहित होते हैं। फलत यह परिभाषा मात्र भाव प्राणी पर लागू नहीं होती ।

**अध्यात्मवादी उपयोगात्मक परिभाषा**

जीव की दूसरी परिभाषा संवेदनशीलता से सम्बन्धित है। सम्भवतः आचार्यों की यह मान्यता है कि उपरोक्त भौतिक एव भावात्मक परिभाषा जीव की मौलिक संवेदनशीलता के कारण ही हैं। इसको शास्त्रो में अनेक रूपों में व्यक्त किया गया है। हमें उमास्वामी के प्रति कृतज्ञ होना चाहिये कि उन्होंने इस कोटि की अनेक परम्परागत परिभाषाओ को एकीकृत कर उसे "उपयोग" पद के अन्तर्गत समाहित कर दिया। ऐसा प्रतीत होता है कि उन्होंने उत्तराध्ययन की परिभाषा को अपना आधार बनाया होगा। इस कोटि की विविध परिभाषाओं के अध्ययन से पता चलता है कि ये अनेक रूपों में व्यक्त की गई हैं : 1. उपयोग लक्षण, 2 चेतना लक्षण, 3. चेतना एव उपयोग लक्षण, 4 ज्ञान स्वभाव, 5. ज्ञान–दर्शन स्वभाव, 6 सुख–दु:ख ज्ञान उपयोग स्वभाव, 7. ज्ञान–दर्शन सुख–दु ख, तप, चारित्र, वीर्य, स्वभाव और, 8 भाव प्राण धारण स्वभाव। कुन्दकुन्द ने प्रवचनसार में चेतना और उपयोग दोनो को जीव का लक्षण बताया है। इससे यह अनुमान होता है कि एक समय ऐसा था जब इन दोनों शब्दों में अर्थभेद रहा होगा। वस्तुत चेतना सामान्य गुण है जिसकी अभिव्यक्ति का रूप उपयोग है। यह ज्ञान, दर्शन, सुखानुभूति, वीर्यानुभूति या आन्तरिक कर्जानुभूति आदि अनेक रूपो में होती है। पूज्यपाद भी जीव की अनेक प्रकार की चेतना मानते हैं एव आत्मा को उपयोगमय मानते हैं। इस प्रकार चेतना के अनेक क्षमतात्मक और क्रियात्मक रूपों का पता चलता है।

पूज्यपाद और अकलक–दोनों ने ही चेतना के अनेक प्रकारों की चर्चा की है एव उत्तराध्ययन के व्यापक लक्षणो को एक ही शब्द से कह दिया है। फिर भी, उमास्वामी उपयोग या चेतना को केवल ज्ञान दर्शनात्मक ही मानते हैं क्योकि सूत्र 28 में उन्होंने इसका स्पष्ट उल्लेख किया है। यह मान्यता प्रवचनसार, भगवती के समान ग्रंथों के अनुरूप भी है। सम्भवतः उनकी यह मान्यता हो कि सुख–दु ख आदि की अनुभूति ज्ञानदर्शन य सवेदनशीलता पर ही आधारित है। सभी प्रकार की अनुभूतियो का मूल आधार चैतन्य है। इसलिये सभी एक ही पद में समाहित हो जाते हैं। इस प्रकार अध्यात्मवादी जीव या आत्मा की परिभाषा को निम्न रूप मे व्यक्त किया जा सकता है

चैतन्य=उपयोग=भावप्राण=ज्ञान–दर्शनादि=जीव/आत्मा

सामान्यत "उपयोग" शब्द की तुलना में 'चेतना' शब्द की परिभाषा कम मिलती है। तथापि धवला–1 (146) के अनुसार 'चैतन्य' शब्द संवेदनशीलता का निरूपक है। इसी के कारण ज्ञान और दर्शन आदि की प्रवृत्तियां होती हैं। अतः कार्य में कारण का उपचार कर ज्ञान–दर्शनादि के ही चैतन्य मान लिया जाता है। प्रारम्भ में "चेतना" शब्द से केवल प्रत्यक्ष पदार्थ का ग्रहण प्रतिभासन या संवेदन का अर्थ लिया जाता था पर बाद में इसे त्रैकालिक

विषयों के संवेदन के व्यापक अर्थ मे लिया जाने लगा। इस प्रकार "चेतना" भी "चार्वाक" से "अध्यात्मवादी" हो गयी। यह विचार–विकास का एक अच्छा उदाहरण है।

जैन लक्षणावली (पेज 274) में चैतन्य के लक्षण के 1–2 संदर्भों की तुलना मे उपयोग के 28 सदर्भ दिये गये हैं। सभी के चैतन्य के बाह्य और आभ्यन्तर निमित्तों से होने वाले जीव के परिणामो को उपयोग कहा गया है। इसके अन्तर्गत उपयोग रूप भावेन्द्रिय भी समाहित हो जाती है। अनेक परिभाषाओ मे उप+योग (क्रिया) के रूप मे व्युत्पत्तिपरक अर्थ भी दिया गया है जिससे इसकी क्रियात्मकता एवं परिणात्मकता व्यक्त होती है। इससे ज्ञान–दर्शनादि का निकटतम सयोजन ही उपयोग होता है। इसी को अकलक और पूज्यपाद ने "चैतन्यान्वी परिणाम" कहा है। इस प्रकार, उपयोग सवेदनशीलता की अभिव्यक्ति के विभिन्न रूपो को माना जाता है। इस परिभाषा से एक तथ्य तो प्रकट होता ही है कि उपयोग भी अशत भौतिक है क्योकि यह सदेह जीव मे ही होता है । सिद्ध या शुद्ध आत्मा तो उपयोगातीत प्रतीत होती है। यहां यह भी ध्यान रखना चाहिये कि जीव की परिभाषाओं के रूपो मे जितनी विविधता है, उतनी उपयोग के स्वरूपो मे नहीं पाई जाती । इससे जीव की परिभाषा की सापेक्ष जटिलता प्रकट होती है।

**परिभाषा का मिश्रित रूप**

जीव की तीसरी कोटि की परिभाषा भौतिक एव ज्ञानात्मक परिभाषाओ का निश्चित रूप है। यह जीव की व्यावहारिक परिभाषा है। इस परिभाषा मे जहा एक ओर जीव को कुन्दकुन्द रूप, रस आदि रहित गुणातीत के रूप मे बताते हैं, वही वे कर्म सम्बन्ध से उसे मूर्तिक (अनिर्दिष्ट संस्थान) भी बताते हैं । जीव के अनेक नामो मे 80 प्रतिशत नाम मूर्तता के प्रतीक हैं और केवल 20 प्रतिशत अमूर्तता के। वे चेतना के 3 रूप करते हैं– ज्ञान, कर्म, और कर्मफल तथा उसके विस्तार मे जीव के मूर्तिक और अमूर्तिक रूप को व्यक्त करते हैं। जीव की इस मिश्र परिभाषा मे किंचित् विरोध सा लगता है। इसलिये अनेकान्त पर आधारित व्यवहार–निश्चयवाद या द्रव्य–भाववाद का आश्रय लेना स्वाभाविक ही है । मूर्तता सम्बन्धी सारे लक्षण व्यवहारी एव सामान्यजनो के अनुभव में आते हैं। उनमे से अधिकाश, वैज्ञानिकतः प्रयोग समर्थित भी हैं। कुन्दकुन्द का कथन है कि व्यावहारिक लक्षण अजीव धर्मों के कारण है जिन्हे हमने जीव के ही लक्षण मान लिये हैं। इसलिये व्यवहार भाषा के समान इनके बिना सामान्य जन सूक्ष्म तत्त्व को (शुद्ध आत्मा) कैसे समझेगा? लेकिन जहा कुन्दकुन्द एक अच्छे वैज्ञानिक की भाति अपने अनुभूत कथनों को सुधारने की बात कहते हैं, वहीं वे व्यवहार को "अभूतार्थ" कहकर उसको अमान्य करने के संकेत देते हैं। वे स्थूल, कर्ममलिन जीव के

वर्णन से प्रारम्भ कर सूक्ष्म आत्मा की ओर जाते हैं और उसके स्वरूप को सामान्यजन की बुद्धि के बाहर तथा मनोहारी बना देते हैं। भला, अभूतार्थ या असत्य से सत्य की ओर कैसे पहुँचा जा सकता है? संसारी जीवों को यह बात पसन्द नहीं आई और कुन्दकुन्द एक हजार वर्ष तक गुप्त या लुप्त ही पडे रहे। यह स्पष्ट है कि जीव की यह मिश्र परिभाषा दिगम्बरों द्वारा लुप्त रूप से मान्य कुछ प्राचीन ग्रन्थो से मेल खाती है । यह परिभाषा "जीव" और "आत्मा" को पर्यायवाची मानने के प्राचीन युग से प्रचलित रही है। उत्तरवर्ती आचार्यों ने केवल विरोधी से लगने वाले लक्षणों की दो कोटियाँ बनाकर व्यवहारी जीव को परेशान कर दिया।

**अकलंक के राजवार्तिक से जीव की परिभाषा**

तत्त्वार्थसूत्र में 'जीव' शब्द का ही उपयोग है और उसी की मिश्र परिभाषा ही अनेक सूत्रों के माध्यम से प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप में (2, 1, 2, 7, 2 8, 2–53, 6 1, 8 1–39) मे दी गई है जो प्राचीन ग्रन्थों के अनुरूप है। उनके प्रथम टीकाकार पूज्यपाद तो शुद्ध अध्यात्मवादी लगते हैं (यद्यपि उन्होने भी 8 2 मे जीव का व्युत्पत्तिपरक अर्थ किया है (क्योंकि उन्होने पहले ही तत्त्वनिर्देशक सूत्र 1 4 मे "चेतनालक्षणो जीव" कहकर "उपयोगी लक्षण" मे भी उसे अनुसरित किया है। इसके विपर्यास मे अकलक ने प्राण धारण रूप व्युत्पत्तिपरक अर्थ के साथ चैतन्य लक्षणी जीव बताया है। तथापि लघीयस्त्रय और सिद्धिविनिश्चय मे उनके चैतन्य लक्षणी जीव की परिभाषा से ऐसा लगता है कि वे अपने जीवन के उत्तरकाल में आत्मवादी अधिक हो गये होगे क्योंकि ये रचनाएँ टीकाग्रन्थों के बाद की हैं। यही नहीं, सूत्र 2 8 में उन्होने जीव का अस्तित्व भी मिथ्यादर्शन आदि कारणो से उत्पन्न नर–नारकादि पर्यायो तथा उच्च ज्ञानियो द्वारा प्रत्यक्षता के तर्कों से सिद्ध किया है। साथ ही उपयोग के तदात्मकत्व, अस्थिरत्व एव सम्बन्ध के आधार पर जीव लक्षण को मान्य करने वाले मतो का खडन कर उपयोग का आत्मभूत लक्षणत्व सिद्ध किया है। उन्होने "अह–प्रत्यय, सशय, विपर्यय और अध्यवसाय के आधार पर भी जीव का अस्तित्व सिद्ध किया है। अकलक की जीव की परिभाषा पूज्यपाद एव वाचक उमास्वामी से व्यापक भी है क्योकि उन्होंने चैतन्य को ज्ञान–दर्शन आदि के साथ सुख–दुःख वीर्य आदि के रूप में भी माना है।

इस प्रकार यह स्पष्ट है कि अकलंक जीववादी भी हैं और आत्मवादी भी हैं। इसलिये उन्होंने इस प्रश्न का भी उत्तर दिया है कि आत्मा जीव कैसे हो जाता है ? उनका कथन है कि आत्मा में विशेष सामर्थ्य होती है कि वह कर्मों से सम्बद्ध होकर जीव रूप धारण करले। उसमें यह सामर्थ्य उसके अनादिकाल से कर्मबद्ध होने के कारण आती है। इस प्रकार आस्था अनादि काल से जीव मूर्तिक ही है। इसलिये उसका कर्म से प्रभावित होना

स्वाभाविक ही है। इसे ठीक औषधियों तथा मदिरा आदि से जीव के चैतन्य के अभिभूत होने के समान समझना चाहिये। इस अनादि सम्बन्ध की धारणा से अकलंक जैसे तार्किक ने भी इस मूलभूत प्रश्न का उत्तर नहीं दिया कि शुद्ध आत्मा सर्वप्रथम कैसे जीव बना होगा ? यह प्रश्न आत्मवाद की धारणा पर बडा भारी प्रश्नचिह्न लगाता है। इसका उल्लेख जैनी ने भी अपनी पुस्तक में किया है। तत्वत शुद्ध आत्मा तो जन्म–मरण रहित है और उसका संसारिक रूप ही असभव है। अत ससार मे जीव या कर्मबद्ध जीव ही हैं। उनका ही वर्णन शास्त्रों में अधिकाश पाया जाता है। उनके नैतिक उत्थान, सुख–सवर्द्धन की दिशा एव निष्काम कर्मता की विधिया वहा बतायी गई हैं। फलस्वरूप अकलक ने जीव को अनेक जगह आत्मा का समानार्थी माना है, पर उनका आत्मवाद भी मनोवैज्ञानिक भित्ति पर स्थित है जो हमारे जीववाद मे आशावाद के दीप को प्रज्ज्वलित किये रहता है।

**बीसवीं सदी और अकलंक**

अकलक आठवीं सदी के विद्वान थे। जीववाद सम्बन्धी धारणाओ पर पिछले तीन सौ वर्षों मे पर्याप्त अनुसधान हुए हैं और अनेक तत्कालीन मान्यताएँ पुष्ट हुई हैं तथा कुछ परिवर्द्धन के छोर पर हैं। लेकिन आत्मा सम्बन्धी मान्यताएँ अभी भी विज्ञान के क्षेत्र से बाहर बनी हुई हैं।

अनेक लेखक, जिनमे वैज्ञानिक भी सम्मिलित हैं, आजकल भौतिकी एव परामनोविज्ञान सम्बन्धी पूर्वोक्ति, दूरदृष्टि, अलौकिक कारणवाद आदि के अन्वेषणो के आधार पर "पदार्थ पर मन के प्रभाव" की चर्चा करते हुये चेतना या सवेदनशीलता का स्वरूप बताकर आत्मवाद को परोक्ष वैज्ञानिक समर्थन देने वाले अनेक उद्धरण प्रस्तुत करते हैं। ये यह भी बताते हैं कि आत्मवाद और इसके साहचर्य सिद्धान्त दु खमय सासारिक जीवन मे आशावाद, उच्चतर लक्ष्य के लिये यत्न, सर्व जीवसमभाव एव सहयोग की वृत्ति का मनोवैज्ञानिकत पल्लवन करते हैं। इसके विपर्यास मे वे यह भी बताते हैं कि चेतना और मन समानार्थी से रहे हैं (जिसे आत्मा भी कहा जा सकता है।) पश्चिमी विचारक तो मन और आत्मा को समानार्थी ही मानते रहे हैं। अब मन के अनेक रूप सामने आए हैं–चेतन, अवचेतन, अचेन। चेतना के भी अनेक रूप सामने आए हैं –(1) अन्तरज्ञानात्मक या लोकोत्तर (2) आनुभविक या लौकिक एव (3) स्व–चेतना। चेतना की परिभाषा क्या है? यह बहुत स्पष्ट तो नहीं है, लेकिन अनेक लोग इसे मस्तिष्क की शरीर–क्रियात्मक मशीन का एक उत्पाद मानते हैं। वे इसे सवेदन और अनुभूति का आधार मानते हैं। टार्ट के समान प्रसिद्ध मनोवैज्ञानिक चेतना को एक विशेष प्रकार की मनोवैज्ञानिक उर्जा मानते हैं जो मन और मस्तिष्क को अपनी क्रियाओं के लिये सक्रिय करती है। यह एक जैविक कम्प्यूटर है जिसकी कार्यक्षमता अनेक दृश्य

(अनुभूति, शरीर क्रियाएँ, शिक्षा, संस्कृति) और अदृश्य (कर्म आदि) कारकों पर निर्भर करती है। मस्तिष्क के विशिष्ट केन्द्रों के सामने चेतना की भी अनेक विभक्त अवस्थाएँ होती हैं जो विशिष्ट गुणों के निरूपक होती हैं। योगी और वैज्ञानिक तथा विद्यार्थी और सामान्यजन की चेतना की अवस्थाएँ भिन्न–भिन्न होती हैं । हमारे मस्तिष्क की क्रियाएँ/दशाएँ चेतना की इन अवस्थाओं की प्रतीक हैं। आज के वैज्ञानिक मानते हैं कि सामान्य चेतना द्विरूपिणी होती है–भौतिक और मानसिक, मूर्त और अमूर्त। इसका मूर्त रूप हमारी सामान्य जीवन–क्रियाओं का निरूपक है और मानसिक रूप ज्ञान–दर्शन के गुणों का प्रतीक है। यह स्पष्ट है कि ये दोनो रूप अविनाभावी– से लगते हैं। आज की ये वैज्ञानिक मान्यताएँ अभी तक तो चेतना य आत्मा की अमूर्तता पुष्ट नहीं कर पाई हैं पर वे इसी दिशा की ओर अभिमुख हो रही हैं, ऐसा लगता है। इस तरह आज का विज्ञान अकलंक के बुद्धिवादी युग की धारणाओ को प्रयोगवाद का स्वरूप देता दिखता है ।

## सहायक पाठ्यसामग्री


1 वर्णी, जिनेन्द्र· जैनेन्द्र सिद्धात कोश 2–3, भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली, 1943
2 वाचक, उमास्वाति· तत्त्वार्थसूत्र, पार्श्वनाथ विद्याश्रम, वाराणसी, 1976
3 तथैव सभाष्य तत्त्वार्थाधिगमसूत्र, श्रीमद्राजचन्द आश्रम, अगास, 1932
4 आचार्य, पूज्यपाद सर्वार्थसिद्धि, भारतीय ज्ञानपीठ, काशी, 1971
5 जैन, एन एल साईंटिफिक कंटेंट्स इन प्राकृत केनन्स, पार्श्वनाथ विद्यापीठ, वाराणसी 1996
6 शास्त्री, बालचन्द्र· जैन लक्षणावली 1–2, वीर सेवा मदिर, दिल्ली, 1951–53
7 भट्ट, अकलक· तत्त्वार्थवार्तिक 1–2, भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली, 1951–53
8 जैनी, पी एस जैन पाथ आव प्योरिफिकेशन, मोतीलाल बनारसी दास, दिल्ली, 1980
9 आचार्य, कुन्दकुन्द प्रवचनसार, श्रीमद्राजचन्द्र आश्रम, अगास, 1984
10 तथैव समयसार, सी जे पी एच, लखनऊ, 1930
11 उत्तराध्ययन–2 जैन विश्व भारती, लाडनूँ, 1993
12 स्वामी, सुधर्मा· भगवती सूत्र–1 तथैव, 1994
13 आर्य, श्याम प्रज्ञापना सूत्र 1–2 आ प्र स ब्यावर, 1982–84
14 स्वामी, सुधर्मा आचाराग–1, तथैव, 1980
15 चतुर्वेदी, गिरिधर शर्मा वैदिक विज्ञान और भारतीय सस्कृति, वि रा परिषद् पटना, 1972
16. दीक्षित, के के · जैन आन्टोलाजी, एल.डी. इंस्टीच्यूट, अहमदाबाद, 1971
17 सत्यभक्त, स्वामी सत्यामृत–2, सत्याश्रम, वर्धा, 1932
18 आचार्य, उमास्वामी . तत्त्वार्थ सूत्र, वर्णीग्रन्थमाला, वाराणसी, 1950
19 कैरियर, मार्टिन आदि· माइड, ब्रेन एण्ड बिहेवियर, डी गायटर, न्यूयार्क 1991
20 अग्रवाल, पारसमल· तीर्थंकर वाणी 1996 में प्रकाशित विविध लेख
21 कन्नन, ए · होलेस्टिक ह्यूमन कसर्न फार वर्ल्ड वेलफेयर, थियो सोसायटी मद्रास, 1988

# जीवों की चैतन्य कोटि

शास्त्रो मे जीव को उपयोग (चेतन, ज्ञान–दर्शन, वर्तमान कालिक अवबोध) के रूप मे परिभाषित किया गया है। प्रज्ञापना 29–30 मे इसमे पश्यत्ता (त्रैकालिक अवबोध) का गुण भी जुडा है। यदि अकलंक के राजवार्तिक, 2.8 पेज 118 के अनुसार चेतना को ज्ञान, दर्शन, सुख और वीर्य (और पश्यत्ता) के गुणो के एक समूह के रूप मे माना जाय, तो जीव का चैतन्य निम्न पांच गुणों का समाकलित रूप होगा

$$\text{चेतना} = \int \text{ज्ञान दर्शन सुख वीर्य पश्यत्ता}$$

इनमे ज्ञान के आठ प्रकार (तीन अज्ञान सहित), दर्शन के चार प्रकार तथा पश्यत्ता के नौ प्रकार (साकार 6, अनाकार 3, क्योंकि मतिज्ञान, मति–अज्ञान तथा चक्षुदर्शन केवल वर्तमान कालिक माने गये हैं) हैं। प्रज्ञापना 29–30 मे विभिन्न कोटि के जीवो के ज्ञान, दर्शन एवं पश्यत्ता की सूचना दी गई है जो सारणी–1 मे दी गई है। नयचक मे सुख के चार भेद बताये गये हैं 1 इन्द्रियज (कायिक, वाचिक), 2 मानसिक, 3 प्रशमज, 4 आत्मज। इसी ग्रंथ मे वीर्य के भी दो भेद बताये हैं– क्षायोपशमिक (सांसारिक) एव क्षायिक (अर्हत्/सिद्ध)। इनमे इन्द्रियज सुख तथा क्षायोपशमिक वीर्य सभी जीवों मे होता है। मानसिक व अन्य सुख पचेन्द्रियों मे होते हैं। आत्मज सुख केवल सिद्धो मे होता है। क्षायिक वीर्य तो तेरहवे–चौदहवे गुणस्थान में होता है । इन गुणो के आधार पर जीवो की चैतन्य कोटि का कुछ अनुमान सारणी–1 एव सारणी–2 मे दिये गये अक सकेतों के आधार पर सारणी 3 और 4 के अनुसार लगाया जा सकता है।

यहा सारणी 3 से स्पष्ट है कि पचेन्द्रिय मनुष्यों के चैतन्य की कोटि एकेन्द्रियो की तुलना में 4.5 (या पाच) गुनी होती है और पशुओं, देवों एव नारकियो की मात्र तिगुनी होती है। हमे ज्ञात है कि मनुष्यों के उच्चतम चैतन्य की कोटि अनन्त होती है (मरडिया, सिद्धो की), और उनका चैतन्य एकेन्द्रियों से मात्र पाच गुना या पशुओं से मात्र 1.5 गुना मानना किंचित् अविश्वसनीय लगता है। इन जीवो की तुलना में यह मान न्यूनतम भी नहीं माना जा सकता, क्योंकि सामान्य मनुष्य का चैतन्य पर्याप्त उच्च होता है। फलत इन आनुपातिक मान को किंचित् परिवर्तित रूप मे प्रस्तुत करने की आवश्यकता है।

इस विषय में अनेक ज्ञानीजन चैतन्य की कोटि के परिमाणीकरण के प्रयत्न को, अनेक जटिलताओं (कर्म, भाव, क्षयोपशम आदि) के कारण असमीचीन मानते हैं और अनन्त तथा षट्स्थान–पतित हानिवृद्धि की भूल–भुलैया का संकेत देकर एतद्विषयक अज्ञान को यथास्थिति में ही रखना चाहते हैं। तथापि, मुख्तार और जी. आर. जैन ने संख्यात, असख्यात एवं अनन्त को काल्पनिक मान मानकर षट्गुनी हानि–वृद्धि (अगुरु–लघु गुण) का परिकलन करते हुये बताया है कि यदि .

**सारणी 1 : प्रज्ञापना के अनुसार विभिन्न जीवों के गुण**

| क्र | जीव | ज्ञान | दर्शन | ज्ञान–पश्यत्ता | दर्शन पश्यत्ता |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | एक इन्द्रिय जीव | मति / श्रुत अज्ञान | अचक्षु दर्शन | श्रुत–अज्ञान | – |
| 2 | दो इन्द्रिय जीव | मति / श्रुत ज्ञान मति / श्रुत अज्ञान | अचक्षु दर्शन | श्रुत–ज्ञान | – |
| 3 | तीन इन्द्रिय जीव | मति / श्रुत ज्ञान मति / श्रुत अज्ञान | अचक्षु दर्शन | श्रुत–ज्ञान श्रुत–अज्ञान | – |
| 4 | चार इन्द्रिय जीव | मति / श्रुत ज्ञान मति / श्रुत अज्ञान | अचक्षु दर्शन चक्षु दर्शन | श्रुत–ज्ञान श्रुत–अज्ञान | चक्षु दर्शन |
| 5 | पचेन्द्रिय पशु | पहले तीन ज्ञान, तीन अज्ञान | चक्षु, अचक्षु अवधि दर्शन | श्रुत, अवधि ज्ञान, श्रुत / विभंग अज्ञान | चक्षु, अचक्षु दर्शन |
| 6 | पचेन्द्रिय मनुष्य | पाच ज्ञान, तीन अज्ञान | चार दर्शन | दो अज्ञान, चार ज्ञान | चक्षु, अचक्षु, अवधि दर्शन |
| 7 | नारकी | बिन्दु 5 के समान | बिन्दु 5 के समान | बिन्दु 5 के समान | बिन्दु 5 के समान |
| 8 | देव | बिन्दु 5 के समान | बिन्दु 5 के समान | बिन्दु 5 के समान | बिन्दु 5 के समान |

किसी निश्चित संख्या (1024?) के आधार पर यह प्रक्रिया अपनायें, तो प्रारम्भिक मान 1024 से 16656 तक या लगभग 16 गुना तक परिवर्तित हो सकता है। यदि हम इस निष्कर्ष को चैतन्य कोटि के निर्धारण में उपयोग करें, तो विभिन्न जीवों की कोटि का अनुपात तो वही रहेगा, पर गुण संख्या में बड़ा परिवर्तन होगा। इस दृष्टि से पंचेन्द्रिय मनुष्यों की चैतन्य कोटि गुणों की अपेक्षा $4.32 \times 10^2$ होगी। डॉ मरडिया (पेज 24) और डॉ. कछारा (व्यक्तिगत पत्राचार) द्वारा $10^2$ का औसत मान सामान्य मनुष्य की चैतन्य कोटि के लिये देना आश्चर्यजनक है। उपरोक्त परिकलन से हमें उनके मत के समर्थन का आधार मिल जाता है।

गुण संख्या में वृद्धि होने के बावजूद भी एकेन्द्रिय जीव और पंचेन्द्रिय जीव की चैतन्य कोटि का अनुपात लगभग 1:5 आता है। इसका अर्थ यह है कि एक

इन्द्रिय जीवों की तुलना में पंचेन्द्रिय जीवो की चैतन्य कोटि पांच गुनी ही रहती है। यह समुचित नहीं लगता है। फलत किंचित् सूक्ष्म विचार और अपेक्षित है। हमने सारणी–3 मे सभी ज्ञान दर्शनो का अक–संकेत बराबर माना है। यह विचारणीय है क्योकि उच्चतर ज्ञान और दर्शन वर्धमान चैतन्य कोटि या आत्मशुद्धि के प्रतीक हैं। फलत उनके लिये अक सकेत कम से कम उनके क्रम पर आधारित होने चाहिए। इन अक सकेतो के आधार पर पुन चैतन्य कोटि के परिकलन से सारणी–4 प्राप्त होती है। इससे एकेन्द्रिय और पंचेन्द्रिय की चैतन्य कोटि का अनुपात कुछ और अच्छा हुआ है। यह 1 10 हो गया है और गुण सख्या के आधार पर यह $4\ 32 \times 10^2$ से बढकर $1\ 06 \times 10^3$ हो गया है।

यदि इस चैतन्य कोटि को गुणो के योग के बदले गुणनफल के रूप में परिकलित किया जाय, तो चैतन्य कोटि का अनुपात सारणी–3 के अनुसार $1{\cdot}2\ 3 \times 10^3$ से बढकर $1\ 25 \times 10^5$ तक पहुच जाता है। यहाँ सारणी–4 का $1\ 10^5$ का अनुपात समुचित होना चाहिये। अगुरुलघु के गुण की उपेक्षा करने पर भी यही अनुपात रहेगा। इस प्रकार, हम पचेन्द्रिय मनुष्यों की चैतन्य कोटि $10^5$ मान सकते हैं जो पूर्व उद्धृत अनुपातो से अधिक तर्कसगत लगती है क्योकि इनमे निम्न कोटि के जीवो से मात्र 10 या $10^2$ गुने चैतन्य की अपेक्षा अधिगुणित चैतन्य पाया जाता है। यही कारण है कि पचेन्द्रिय मनुष्यो या जीवो की हिंसा, अन्य निम्न कोटि के जीवो की तुलना मे नैतिकत दण्डनीय एव धार्मिकत अपराध माना जाता है। इसके विपर्यास मे, पचेन्द्रिय पशुओ की हिंसा, बिरले प्रकरणो मे ही अपराध है। 1–4 इद्रिय जीवो की हिंसा तो धार्मिक दृष्टि से ही अपराध है, नैतिक दृष्टि से उसका अधिक महत्त्व नहीं है। यहा यह नहीं भूलना चाहिए कि साधु या उच्चतर मनुष्यों के लिये चैतन्य कोटि का यह मान उच्चतर होता जायेगा और सिद्धो के लिये यह अनन्त होगा। उनके गुणो मे सामान्य जीव के गुणो की अपेक्षा पर्याप्त उच्चता रहती है।

**सारणी 2 : सारणी 3 व 4 के अंक संकेत**

| ज्ञान/दर्शन | सारणी 3 | सारणी 4 |
|---|---|---|
| मति ज्ञान | 1 | 1 |
| श्रुत ज्ञान | 1 | 2 |
| अवधि ज्ञान | 1 | 3 |
| मन पर्यय ज्ञान | 1 | 4 |
| केवल ज्ञान | 1 | 5 |
| मति अज्ञान | 1 | 1 |
| श्रुत अज्ञान | 1 | 1 |
| अवधि अज्ञान | 1 | 1 |
| दर्शन | | |
| अचक्षु दर्शन | 1 | 1 |
| चक्षु दर्शन | 1 | 2 |
| अवधि दर्शन | 1 | 3 |
| केवल दर्शन | 1 | 5 |

नोट सुख घटक के लिये . सारणी (3, 4)

| | |
|---|---|
| इन्द्रियज | 1 |
| मानसिक | 2 |
| प्रशमज | 3 |
| आत्मज | 4 |
| वीर्य घटक के लिये | |
| क्षायोपशमिक | 1 |
| क्षायिक | 2 |

**सारणी 3 : जीवों की चैतन्य कोटि (आधार : प्रज्ञापना एवं राजवार्तिक)**

| | सुख | वीर्य | ज्ञान (उ) | दर्शन (उ.) | ज्ञान (प.) | दर्शन (प) | योग | अगुरुलघु X 16 | अनुपात | गुणनफल |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| एकेन्द्रिय | 1 | 1 | 2 | 1 | 1 | 0 | 6 | 96 | – | 2 |
| दो इंद्रिय | 1 | 1 | 4 | 1 | 1 | 1 | 9 | 144 | 2 | 4 |
| तीन इंद्रिय | 1 | 1 | 4 | 1 | 1 | 1 | 9 | 144 | 2 | 4 |
| चार इंद्रिय | 1 | 1 | 4 | 2 | 2 | 1 | 11 | 176 | 2 | 16 |
| पचेंद्रिय पशु | 2 | 1 | 6 | 3 | 4 | 3 | 19 | 304 | 4 | 432 |
| पचेंद्रिय मनुष्य | 4 | 2 | 8 | 4 | 6 | 3 | 27 | 432 | 5 | 4608 |
| नारकी | 2 | 1 | 6 | 3 | 4 | 2 | 18 | 288 | 4 | 432 |
| देव | 2 | 1 | 6 | 3 | 4 | 2 | 18 | 188 | 4 | 432 |

**सारणी 4 : जीवों की चैतन्य कोटि (आधार : लेखकीय विचार)**

| | सुख | वीर्य | ज्ञान (उ) | दर्शन (उ) | ज्ञान (प.) | दर्शन (प.) | योग | अगुरुलघु X 16 | अनुपात | गुणनफल |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| एकेन्द्रिय | 1 | 1 | 2 | 1 | 0 | 1 | 6 | 96 | – | 2 |
| दो इंद्रिय | 1 | 1 | 5 | 1 | 3 | 0 | 11 | 176 | 2 | 15 |
| तीन इंद्रिय | 1 | 1 | 5 | 1 | 3 | 0 | 11 | 176 | 2 | 15 |
| चार इंद्रिय | 1 | 1 | 5 | 3 | 3 | 2 | 15 | 240 | 2 | 90 |
| पचेन्द्रिय पशु | 3 | 1 | 9 | 6 | 7 | 5 | 31 | 496 | 5 | 5670 |
| पचेन्द्रिय मनुष्य | 10 | 2 | 18 | 11 | 16 | 9 | 66 | 1056 | 11 | 570240 |
| नारकी | 3 | 1 | 9 | 6 | 7 | 5 | 31 | 496 | 5 | 5670 |
| छेव | 3 | 1 | 9 | 6 | 7 | 5 | 31 | 496 | 5 | 5670 |

गणित की भाषा में उच्चतर आत्मिक विकासी मनुष्यो के चैतन्य की कोटि में एक्सपोनेन्टी वृद्धि सम्भावित है। इसलिए यह अनन्त पर स्थिर हो जाती है। यह धारणा डा. कछारा के मत से भी मेल खाती है।

यही नहीं, गुणों के गुणनफल के आधार पर पचेन्द्रिय पशुओं की भी चैतन्य कोटि का अनुपात 1  3 (4 5) से बढकर 1  2.8 X $10^{3}$ हो जाता है। इसका अर्थ यह हुआ कि पचेन्द्रिय पशुओ का चैतन्य एक इन्द्रियों से प्राय एक हजार गुना अधिक होता है और पचेन्द्रिय मनुष्यो का चैतन्य एक लाख गुने से अधिक होता है। यह परिकलन यह सिद्ध करता है कि चैतन्य गुणों का प्रभाव योगात्मक नहीं, अपितु गुणात्मक होता है। इस मत को 'जैन सिस्टम इन नटशेल' (1998) मे भी व्यक्त किया गया है।

हमने हिसा के परिकलन में जीवो या जीवाणुओ की सख्या पर भी ध्यान दिया है। मनुष्यो स सम्बन्धित पुण्य या अहिसा/हिसा के परिकलन मे जीवो की सख्या क्या होगी ? सामान्यत मनुष्य तो एक ही व्यष्टि है, अत उसकी चैतन्य कोटि के उच्चतर होने के बावजूद भी उसकी पुण्यकर्मता का मान, हिसा के समान ही अल्पतर होगा। पर पुण्य राशि को 'बहु' कहा गया है। वस्तुत, पचेन्द्रियो की हिसा की कोटि उच्चतम मानी गई है, फलत उसके अहिसक कर्मों या पुण्य कर्मों की कोटि भी उच्चतर होनी चाहिये। यदि मनुष्यों की चैतन्य कोटि $10^{5}$ मानी जाये और आत्मा एक मानी जाये, तो उनके पुण्य की कोटि 1 0X$10^{5}$ (अर्थात् एकेन्द्रिय जीवों की तुलना मे एक लाख गुनी) तो मानी ही जा सकती है। इस विषय मे ज्ञानीजनों के विचार अपेक्षित हैं।

●

# पुण्य और पाप का सम्बन्ध

पुण्य का अर्थ 'पवित्रता उत्पन्न करने वाला साधन या साध्य है। यह व्यक्ति को पवित्र कर सकता है, व्यक्ति–समूह को भी पवित्र कर सकता है। इस शब्द में कुछ 'पराप्राकृतिकता' का भी समाहरण होता है क्योंकि पुनर्जन्मवादियों के लिये यह परलोक सुधारक भी होता है। वस्तुतः, पुण्य पाप का विलोम है:

$$\text{पुण्य} \propto (1/\text{पाप}) \propto (1/\text{हिंसा})$$

हिंसा और उससे सम्बन्धित विविध रूपों से पाप–बन्ध होता है। फलत यदि हिसा = 0, तो पुण्य = (1/0) = अनन्त। इसलिये हिसा के अल्पीकरण या शून्यीकरण से पुण्य होता है। यदि हिंसा अल्पीकृत या शून्य होती है, तो पुण्य का अर्जन क्रमश वर्धमान होकर अनन्त भी हो सकता है, जो सिद्ध दशा का प्रतीक है। जैनों के पाच पाप हिंसा के ही विविध रूप ही तो हैं, अर्थात्

$$\text{हिंसा} \propto \text{पाप}$$

हम पुण्य और पाप के सम्बन्ध को एक अन्य रूप में भी व्यक्त कर सकते हैं। वस्तुत पुण्य, पाप का नकारात्मक रूप है, अर्थात्

$$\text{पुण्य} = -\text{पाप}$$

$$\text{या} \quad \text{पुण्य} + \text{पाप} = 0$$

सिद्ध अवस्था मे, पाप = 0, फलत, पुण्य = 0.

सर्वोच्च विकास की अवस्था में पाप कर्म तो शून्य हो ही जाते हैं, पुण्य कर्म भी सम्पूर्ण कर्मक्षय के कारण शून्य हो जाते हैं। फलतः यदि पाप = 0, तो पुण्य भी शून्य हो जायेगा। यह सिद्धों की सर्वोच्च स्थिति है। इसीलिये निश्चयवादी यह कहते हैं कि उच्चतर आध्यात्मिक स्थिति में पुण्य भी हेय है (क्योंकि पुण्य भी तो कर्म है)। इस आधार पर पुण्य की इकाइयों का मान पाप की इकाइयों के समकक्ष पर ऋणात्मक होगा।

यद्यपि शास्त्रों में 'सावद्यलेशो, बहुपुण्यराशि' कहा गया है, पर वहा न तो 'लेश' शब्द की परिमाणात्मकता बताई गई है और न ही 'बहु' शब्द का लेश–मात्रा से सम्बन्ध बताया गया है। पर इस सम्बन्ध को परोक्षत भी अनुमानित किया जा सके, तो हमारे विवरण मे किंचित् वैज्ञानिकता आ सकती है। तथापि, पुण्य की मात्रा का परिकलन हिंसा की मात्रा के परिकलन के समान सरल नहीं है, क्योकि पुण्यार्जन में मानसिक विचार एव सकल्प एक अनिवार्य अग हैं। यहा हम कर्म–सिद्धान्त का उपयोग कर कुछ परिमाणात्मकता ला सकते हैं।

इसके अनुसार, पुण्य–प्रकृतिया 42 हैं और पाप प्रकृतिया 82 हैं। सामान्य गणित मे यह कहा जा सकता है कि एक पुण्य प्रकृति दो पाप प्रकृतियो को उदासीन करने में सक्षम है।

कर्म सिद्धान्त की एक अन्य धारणा के अनुसार, पुण्य हल्का होता है और पाप या हिसा भारी होती है। साथ ही, कर्म, पाप और पुण्य सभी सूक्ष्म कणिकामय हैं अर्थात् भौतिक हैं। इन्हे आधुनिक भौतिक कणो के लघुतम और अल्पतम दीर्घ रूपो मे व्यक्त करना तो कठिन ही है, फिर भी, जैनो के अनुसार, चरम परमाणु का विस्तार और घनत्व अल्पतम होता है। इसे हम एक (जैसे हाइड्रोजन) मान लें, तो भारी कण का भार या विस्तार ऐसा होना चाहिये जिसमे नीचे की ओर पतित होने की न्यूनतम क्षमता हो। यदि वाल्टर मूर के अनुसार, चरम परमाणु का विस्तार $10^{-12}$ से.मी. और द्रव्यमान $10^{-24}$ ग्रा भी माने, तब भी उसके घनत्व के मान को इकाई ही लेना होगा। इसका कारण यह है कि शास्त्रानुसार हिसक नीचे नरक मे जाता है और अहिंसक ऊपर स्वर्ग या मोक्ष तक जाता है। इस दृष्टि से हम लघुतम ठोस परमाणु लीथियम के समकक्ष मान ले जिसका भार हाइड्रोजन की तुलना मे सात (या सात गुना भारी) होता है। इस आधार पर पुण्य और पाप का अनुपात 1 7 भी सम्भावित है अर्थात् एक पुण्य प्रकृति सात पाप प्रकृतियो को उदासीन करने मे सक्षम है। यह सकेत उपरोक्त कर्म प्रकृति पर आधारित निष्कर्ष के विपर्यास मे जाता है। फलत पुण्य और पाप का सम्बन्ध निम्न दो रूपों मे व्यक्त किया जा सकता है

1 पुण्य ≡ 2 पाप (कर्म सिद्धान्त)

1 पुण्य ≡ 7 पाप (घनत्व के आधार पर)

इन सम्बन्धों की यथार्थता का मूल्याकन करना कठिन है, फिर भी, हम औसतन यह मान लें कि

$$1 \text{ पुण्य} \equiv {}^{(7+2)}/_{2} \sim 5$$

फलतः यह माना जा सकता है कि एक पुण्यमय कार्य प्रायः पांच पापमय कार्यों को उदासीन कर सकता है। निश्चित रूप से, पाच की संख्या 'एक' की संख्या की तुलना में 'बहु' तो मानी जा सकती है। यदि इस सम्बन्ध में अन्य कोई शास्त्रीय आधार या धारणा उपलब्ध हो, तो ज्ञानीजन लेखक को सूचित करें।

यहा यह भी विचार किया जा सकता है कि गृहस्थों के (या साधुओ के) छह दैनिक आवश्यक कर्तव्य (देव पूजा; आधे घंटे; गुरु वन्दन; चौथाई घंटे; स्वाध्याय, आधा घण्टा, प्रतिक्रमण; लगभग डेढ घंटे, आरती आदि, चौथाई घंटे) प्रायः तीन घंटे प्रतिदिन के हिसाब से किये जाते हैं। ये धार्मिक या पुण्यमय या अहिंसक वृत्तियां हैं। इसके विपर्यास में सामान्य प्रवृत्तियां 24 घंटे चलती रहती हैं। इस प्रकार पुण्य प्रवृत्तियों के तीन घंटे सामान्य प्रवृत्तियों के 24 घंटे की हिंसावृत्ति को उदासीन करते होगे। फलत. पुण्य और पाप का सम्बन्ध 3 24 या 1 8 भी माना जा सकता है। चूंकि सभी लोग तीन घटे की धार्मिक प्रवृत्तियां नहीं करते इसलिये उनकी सामान्य प्रवृत्तियों की हिंसा की मात्रा निरन्तर वर्धमान होती रहती है। यह भी एक विचारणीय विषय है।

पर प्रश्न यह है कि पुण्य की परिमाणात्मकता का केवल यह अनुपात ही आधार है या अन्य भी कुछ हो सकता है ? साथ ही, विभिन्न पुण्य कार्यों की कोटि कैसे निर्धारित की जाये ? यह हिंसा की परिमाणात्मकता के समान सरल नहीं है। हमने हिसा की मात्रा के परिकलन मे विभिन्न जीवो की चैतन्य कोटि का आधार भी लिया है। सभी जीवो की आत्मा में समान–क्षमता होते हुये भी उनकी चैतन्य कोटि मे अन्तर होना ही चाहिये। यदि एक जीव मे एक आत्मा की धारणा ही सही मानी जाये, तो दो इन्द्रिय या पचेन्द्रिय जीव की हिंसा मे बराबर हिसा माननी होगी, जो सही नहीं लगता। इसलिये हिंसा का मान भी जीवों की चैतन्य कोटि पर आधारित मानना चाहिये।

यदि हम वर्तमान विज्ञान के अनुसार, जीव की कोशिकीय सरचना मानें, तो इन्द्रियों की वृद्धि के साथ सामान्यत स्थूलता भी बढती जाती है और उनमें कोशिकाओं की संख्या भी बढ़ती जाती है। कोशिकाओं का आकार, विस्तार एवं संख्या का मापन अनुमित किया जा सकता है। इस दृष्टि से मनुष्यों के जीव में सौ खरब ($10^{13}$ कोशिकाये) पाई जाती हैं और बैक्टीरिया एक कोशिकीय होता है। फलतः एक बैक्टीरिया की तुलना में सामान्य पंचेन्द्रिय मनुष्य की हिंसा में $10^{13}$ गुनी हिंसा सम्भावित है। इस आधार पर उनका चैतन्य भी इनकी तुलना में एक खरब गुना होना चाहिये। इतनी

## सारणी 5: गृहस्थ एवं साधु की प्रवृत्तियों में हिंसा का आनुभविक मान

| | प्रवृत्तियां | गृहस्थ–जगत् में हिंसन | साधु–जगत् में हिंसन |
|---|---|---|---|
| 1 | आहार | $6.90 \times 10^{6}$ | $6.90 \times 10^{6}$ |
| 2 | श्वासोच्छ्वासादि | $1.35 \times 10^{277}$ | $1.35 \times 10^{277}$ |
| 3 | शौचादि क्रियायें | $1.0 \times 10^{20}$ | $1.0 \times 10^{20}$ |
| | | $3.62 \times 10^{11}$ | $3.62 \times 10^{11}$ |
| 4 | संभोगमूलक क्रिया | $1.0 \times 10^{11}$ | — |
| 5 | कृषि / आजीविका | $1.62 \times 10^{11}$ | — |
| 6 | विहारमूलक हिंसा | $3.26 \times 10^{14}$ | $3.50 \times 10^{14}$ |
| 7 | आमन्त्रणजन्य हिंसा | $6.76 \times 10^{16}$ | — |
| 8 | अनुमोदित हिंसा | — | $6.93 \times 10^{128}$ |
| 9 | हवन आदि में हिंसा | $1.0 \times 10^{13-20}$ | — |
| 10 | धर्मोपदेश श्रवण जन्य हिंसा | $2.95 \times 10^{13}$ | — |
| 11 | धार्मिक क्रियामूलक हिंसा | $1.36 \times 10^{128}$ | — |
| 12 | स्वाध्यायादिजन्य हिंसा | — | $1.10 \times 10^{277}$ |
| 13 | आरम्भजा हिसा | अपरिमित | — |
| | योग :– | $30.84 \times 10^{277}$ | $24.40 \times 10^{277}$ |

## सन्दर्भ :

1 जॉनसन, डब्लू, जे., हार्मलैस सोल्स, मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली, 1995 पेज 45–83
2 स्वामी समन्त्रभद्र, रत्नकरडश्रावकाचार, सरल जैन ग्रथमाला, जबलपुर 1938 पेज 49
3 आचार्य, अमृतचन्द्र, पुरुषार्थसिद्धियुपाय, स्वाध्याय मदिर ट्रस्ट, सोनगढ 1978 पेज 42–77
4 पडित, आशाधर, सागारधर्मामृत (टी प देवकीनदन), श्लोक 4 5
5 वर्णी, जिनेन्द्र, जैनेन्द्र सिद्धान्त कोश–4, भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली, 1988 पेज 31
6 मरडिया, के वी , सांइटिफिक फाउडेशन आव जैनीज्म, मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली 1996 पेज 22
7 जैन, ए के , व्यक्तिगत पत्राचार
8 आचार्य, शिवार्य, भगवतीआराधना–1, जैन सस्कृति सरक्षक सघ, शोलापुर, 1978, पेज 490
9. प्रश्न व्याकरण, आगम प्रकाशन समिति ब्यावर, 1983 पेज 5–26
10 सुधर्मा स्वामी,, आचारांग–1, वही, 1980 पेज 7
11 नरेन्द्र प्रकाश; चिन्तन–प्रवाह, दि. जैन महासभा, लखनऊ, 2001 पेज–24
12. अलेक्जेंडर, मार्टिन; स्वाइस्स, लंदन, 1966 पेज 15
13. लोढा के. एल; मधुकर केसरी अभि.ग्रंथ, बीकानेर, 1970 पेज 163.

14 जैन, एन एल., साइटिफिक कटेंट्स इन प्राकृत केनन्स, पार्श्वनाथ विद्यापीठ, वाराणसी, 1996 पेज 289
15 आर्य, श्याम,; प्रज्ञापना–1, आ प्र स ब्यावर, 1983 पेज 372–73
16 आचार्य कुन्दकुन्द, सूत्रप्राभृत (टी श्रुतसागर), शांतिवीर सस्थान, महावीर जी, 1967 पेज 112
17 जैन, एन एल, पुण्य और पाप का सम्बन्ध (प्रकाशनाधीन)
18 बेस्ट, सी एच एव टेलर, एन बी, दी फिजियोलोजिकल बेसिस आव मेडिकल प्रेक्टिस, साइस बुक एजेन्सी, कलकत्ता, 1967 पेज 1236, 1306
19 आचार्य, बट्टकेर, मूलाचार, भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली, 1984
20 आप्टे, व्ही एस, सस्कृत–इग्लिश–डिक्शनरी, मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली 2000, पेज 597
21 वर्णी, जिनेन्द्र,,जैनेन्द्र सिद्धान्त कोश–2, भारतीय ज्ञानपीठ, 1944, पेज 137
22 विलियम्स, आर, जैन योगा, मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली, 1998 पेज–52
23 आचार्य, भरतसागर जी, व्यक्तिगत चर्चा
24 गुप्ता, डी के, व्यक्तिगत पत्राचार
25 (अ) जैन ए के, आस्था और चिन्तन में, ज्ञानोदय विद्यापीठ, भोपाल, 1999 पेज 11–16,
26 (ब) जैन, ए के, जीवन क्या है ? विद्या प्रकाशन मदिर, दिल्ली 2002 पेज 45–59
26 मुनि, महेन्द्र कुमार,, विश्व प्रहेलिका, जवेरी प्रकाशन, बबई, 1969 पेज 236
27 जैन, जमनालाल ,श्रमणो की ज्वलत समस्या, तीर्थंकर, इदौर, जुलाई 1995

# कर्मवाद का वैज्ञानिक पक्ष

विश्वीय घटनाओ और लौकिक जीवन के स्वरूप के निर्णय मे कर्मवाद का महत्त्वपूर्ण स्थान है। प्रारम्भ में यह व्यक्ति–कर्मता, व्यक्त्यंतर–कर्मता, कर्म–स्थानान्तर एव समूह–कर्मता के रूप में माना गया था, पर उत्तरवर्ती काल में यह व्यक्ति–विशेषित अधिक हो गया। जैन व्यक्ति–प्रधान कर्मवाद को ही मानते हैं जबकि आज का विज्ञान व्यक्त्यंतर, समूह एव विश्वीय अन्योन्य–सम्बद्ध कर्म–व्यवस्था का पक्षधर हो रहा है। स्थानाग में भी इसके सकेत हैं। क्या कर्मवाद की मुख्य मान्यताओं को वैज्ञानिक रूप मे अभिव्यक्त किया जा सकता है ? बुद्ध के आर्य–चतुष्टय के समान कर्म का भी चतुष्क है 1 प्रकृति 2 कारण, 3 बन्ध और 4 बन्ध–व्युच्छित्ति।

**प्रकृति**

कर्म शब्द 'कृ' धातु से बना है जिससे विभिन्न प्रकार की गतियों, परिवर्तनों, स्थानान्तर तथा क्रियाओ और उनके फल (विपाक) का बोध होता है। अनेक दर्शन इसे अभौतिक मानते हैं, पर जैन इसे सूक्ष्म, भौतिक एव ऊर्जामय मानते हैं। सामान्य प्राणियों के लिये कर्म का अर्थ है– उनके भौतिक रूप, भावात्मक रूप, क्षमतायें तथा आचरण और व्यवहार आदि। महावीर के समय मे 180 क्रियावादी मत थे। दीक्षित और ओहीरा कर्मवाद का विकास आहार/आस्रव कर्म, कृषि कर्म एव मैथुन कर्म के समान भौतिक क्रियाओ से मानते हैं जहा क्रिया और क्रियाफल का सम्बन्ध स्पष्ट दृष्टिगोचर होता है। यह बुद्धिवाद के विकास के समय उत्तरवर्ती काल मे आध्यात्मिक हो गया। इसके पाच गहन आधार बने :

1 आत्मवाद, 2 परलोकवाद, 3 क्रियाफलवाद या कार्यकारणवाद
4 स्वकर्तृत्व–मोक्तृत्ववाद 5. परिवर्तन और प्रकृतिवाद

कर्म की क्रियाविधि इन्हीं आधारो पर व्याख्यायित की जाती रही है, परन्तु आजकल विज्ञान की कुछ शाखाओं से इसे समझने में काफी सरलता आ गई है।

पं. दलसुख मालवणिया तो इसे ईश्वरवाद के विरोध मे विकसित निरीश्वरवादी सिद्धान्त मानते हैं। यह मनोवैज्ञानिकतः सतोषप्रद है और

नैतिकता–संवर्धक है। भारतीय मानस में यह सिद्धान्त इतना लोकप्रिय हो गया है कि इसे सभी समस्याओ का समाधान माना जाने लगा है और इसकी वैज्ञानिक विवेचना की आवश्यकता नहीं समझी जाती। यह एक विश्वास बन गया है, यहा बुद्धि कम ही काम करती है। जैनों ने इसे भौतिक स्वरूप देकर इसे वैज्ञानिक विचार की कोटि मे ला दिया है। कर्मवाद से सम्बन्धित जैनों की मुख्य अभिगृहीतिया निम्न हैं

1 कर्म सूक्ष्मतर भौतिक कणों–ऊर्जाओ से निष्पन्न स्कध होता है जो दो से अधिक चरम परमाणुओं से बना है। यह अदृश्य, इद्रिय–अग्राह्य एवं सूक्ष्म है। ये स्कध कर्मवर्गणा कहलाते हैं। ये चतुस्पर्शी होते हैं।

2 विश्व सर्वत क्रियाओं, विचारो, वाणी, वर्ण आदि के अदृश्य कर्म–परमाणुओ/स्कंधों से व्याप्त है।

3 विश्व में व्याप्त सभी परमाणु कर्म नहीं कहलाते। केवल वे ही कण कर्म कहलाते हैं जिनमे जीव के साथ सलग्न होने की क्षमता होती है। जीव के साथ के इनके सलग्न होने के परिमाण एव तीव्रता क्रियाओं की प्रकृति के अनुपात में होती है जो चुम्बक, रक्त–तप्त कन्दुक या आर्द्रवस्त्र के समान कर्मो को आकृष्ट करती हैं।

4 कर्मों की प्रकृति 'कुमार' द्वारा दिये गये अनेक उपमानो से समझी जा सकती है। कर्म राजा है, शत्रु है, बिजली है, पर्वत है, काजल है, ईंधन है, बीज है, रज है, मल है, चक्र है, विष है, बेडी है, और अपशिष्ट है। इसके लिये अपरिष्कृत पेट्रोल तथा कोषागार आदि के, कुछ नये उपमान भी दिये जाते हैं।

5 जीव के अनेक भौतिक और आध्यात्मिक गुण होते हैं। उसमे दस संज्ञायें होती हैं, ज्ञान, दर्शन, सुख, और वीर्य की उच्चतम सीमा होती है। कर्म–कण जीव की इन क्षमताओ को, उनके उपयोग को पाच प्रकार से प्रभावित करते हैं

   (अ) वे इन गुणो को सूर्य के आवरण और मादकता–उत्पादी द्रव्य के समान आवरित करते हैं।

   (ब) वे इन गुणों को विकृत करते हैं।

   (स) वे अध्यात्म–पथ के विरोधक होते हैं।

   (द) वे राग–द्वेष उत्पन्न कर बेडी के समान होते हैं।

   (इ) वे भूत और भविष्य को वर्तमान से जोडते हैं।

6. ये दो प्रकार के होते हैं (1) द्रव्यकर्म, (2) भाव कर्म। ये एक–दूसरे से कार्यकारण के चक्र से सह–सम्बन्धित हैं :

द्रव्यकर्म $\rightleftharpoons$ भावकर्म

ये एक अन्य रूप में भी दो प्रकार के होते हैं (1) शुभ या पुण्य कर्म और (2) अशुभ या पापकर्म अथवा (1) सामान्य कर्म और (2) नोकर्म (कर्म–प्रेरक)

7. यद्यपि भाव और क्रियायें अनन्त प्रकार की होती हैं, पर उनके आठ प्रमुख वर्ग हैं जो सभी को सुज्ञात हैं। इनमे मोहनीय कर्म सबसे प्रबल है। हमारी विभिन्न क्रियाओं और भावों की प्रकृति एवं प्रबलता उन्हें इन आठ वर्गों में परिवर्तित करती है। इन कर्मों की वर्गणायें परमाणुओं की विभिन्न संख्याओं से निर्मित होती हैं। इन कर्मों के 148 उपभेद होते हैं।

8 इन कर्मों का अस्तित्व ज्ञान, सुख, दु.ख, पद आदि की विभिन्नताओ से सिद्ध होता है।

9 कर्मों की कणमयता (1) इनमें रूप, रसादि होने, (2) शरीर और भावो के उत्पन्न होने और (3) दवाओं आदि से सुख–दु.ख की कोटि में होने वाले परिवर्तनो से सिद्ध की जा सकती है।

10 कर्मवाद का सिद्धान्त एकेन्द्रिय से लेकर पचेन्द्रिय तक के सभी जीवो पर लागू होता है। इसका अर्थ यह है कि कर्मवाद केवल संसारी या मूर्त जीवों पर ही लागू होता है। पर इसके दो प्रमुख अपवाद हैं . 1. सिद्ध जीव 2. नित्य निगोदी जीव। ईश्वर और भक्तिवाद पर भी यह लागू नहीं होता।

11 राग–द्वेष एव कषाय आदि अनेक कारणों से कर्म जीव के साथ अन्योन्य–प्रवेशी एव एक–क्षेत्रावगाही बन्ध करते हैं। यह सजातीय तथा रक्ततप्त गोले के समान माना जाता है। कर्म बन्ध की एक चक्रीय प्रक्रिया है जो कषाय, द्रव्यकर्म, भावकर्म के माध्यम से अविरत चलती है.

(पूर्वार्जित) कषाय → वर्तमान भाव कर्म → वर्तमान द्रव्य कर्म
↑ ↓
———————————— भावकर्म (भावी)

12 भगवती मे कर्मों के बन्ध का परिमाण भी बताया गया है :

कर्म– बन्ध का परिमाण = आस्रव – निर्जरा

= आस्रव (1/असख्य – 1/अनत)

इस समीकरण की परीक्षणीयता असख्य और अनन्त के मानो की जटिलता से सम्भव नहीं दिखती, फिर भी, यह सूत्र सही है। निर्जरा सदैव अल्प होती है, अत कर्म बन्ध होता रहता है। जब

आस्रव = निर्जरा

तब कर्म बन्ध शून्य हो जाता है और निर्वाण प्राप्त होता है।

13 प्रत्येक कर्म और उसके उपभेदो के बन्ध की न्यूनतम और अधिकतम स्थिति होती है। जब उसका उदय या विपाक होता है, तब यह निर्जरित होकर वातावरण में व्याप्त कर्म–परमाणुओं में मिल जाता है। यह निर्जरा तप और ध्यान आदि से द्रुततर हो जाती है।

अब हम उपरोक्त मान्यताओ के परिप्रेक्ष्य मे कर्मवाद के वैज्ञानिक पक्षों पर चर्चा करेगे।

**कर्मवाद का वैज्ञानिक निरूपण : (1) विश्व के घटक**

जैन धर्म के अनुसार, विश्व के दो रूप हैं (1) भौतिक और (2) आध्यात्मिक। दोनों में ही जीव और अजीव विश्व के प्रमुख घटक हैं। जीव की परिभाषा विचार–विकास के साथ बदली है .

1 चेतन या ससारी जीव ≡ शरीरी जीव

2 चेतन जीव ≡ आत्मा + शरीर (कर्म)

या, कर्म ≡ चेतन जीव – आत्मा, मूर्त – अमूर्त

वर्तमान धारणा के अनुसार, हमारा व्यक्तित्व या जीवत्व मूर्तकर्म और अमूर्त आत्मा के सयोग का फल है। अमूर्त आत्मा के विषय मे विज्ञान अभी मौन है, पर कर्म की शास्त्रीय परिभाषाओ का वह परीक्षण कर सकता है।

**(2) कर्म की परमाणुमयता : कर्म–यूनिट का विस्तार .**

कर्म के भौतिक सूक्ष्म कणमय स्वरूप के विषय मे राजवार्तिक मे बताया गया है कि अनन्तानन्त चरम परमाणु (निश्चय परमाणु) मिलकर कर्म–वर्गणाओ का निर्माण करते हैं और कर्म का रूप अनन्तानन्त कर्म–परमाणुओं से मिलकर बनी अनन्तानन्त कर्म–वर्गणाओ से बनता है, अर्थात्:

1 कर्म यूनिट = अनन्तानन्त परमाणु × अनन्तानन्त वर्गणा

= $(\text{अनन्त})^4$ परमाणु वर्गणा

शास्त्रो के अनुसार, वर्गणाओ की उत्तरोत्तर स्थूलता के आधार पर

अ तैजस शरीर वर्गणा = $(\text{अनन्त})^4$ परमाणु

ब कार्मण शरीर वर्गणा = $(\text{अनन्त})^{10}$ परमाणु

फलत किसी भी कर्म–यूनिट मे अनन्त परमाणु–समुच्चय होते हैं, फिर भी वे अदृश्य होते हैं। इससे उनकी सूक्ष्मता का अनुमान लगाया जा सकता है। यह सूक्ष्मता उनकी ऊर्जामयता – चतुस्पर्शी स्वरूप को व्यक्त करती है। जितनी अधिक सूक्ष्मता होगी, ऊर्जा–क्षमता भी उतनी ही अधिक होगी। कर्म–यूनिटो की यह साइज उन्हे ग्रथिस्राव एव जीनो से भी पर्याप्त सूक्ष्मतर बनाती है।

कर्म यूनिटो के विस्तार के आधार पर परमाणुओ की सूक्ष्मता का भी अनुमान लगाया जा सकता है। यदि अनन्त की परिभाषा उत्कृष्ट असख्यात + 1 मान ली जाय, तो

अनन्त (न्यूनतम मान) = उत्कृष्ट असख्यात + 1

या, कर्म–यूनिट = $1/(\text{अनन्त})^4$ = $(1/\text{उत्कृष्ट असंख्यात} + 1)^4$

असंख्यात के अनेक भेदों के कारण उच्चतम या मध्यम मानवाल उत्कृष्ट असख्यात ग्रहण करते हैं। इसका मान भी प्राप्त किया गया है, पर यह इस लेख की सीमा में नहीं आता। फिर भी, यह स्पष्ट है कि कर्म–यूनिट की सूक्ष्मता की धारणा तो इसमें प्रतिफलित होती ही है।

### 3. कार्मिक घनत्व की धारणा

यह माना जाता है कि कर्म भारी भी होते हैं और हल्के भी होते हैं। भारी कर्म पापात्मक होते हैं और हल्के कर्म पुण्यात्मक होते हैं। किसी भी पदार्थ का हल्कापन या भारीपन उसके विशिष्ट आयतन में विद्यमान द्रव्यमान या मात्रा पर निर्भर करता है, अर्थात्

हल्कापन / भारीपन = घनत्व, D = पदार्थ की मात्रा / आयतन

हल्केपन और भारीपन का अर्थ घनत्व गुण का द्योतक है। जब जीव प्रदेशो मे कर्म–यूनिटो की मात्रा अधिक होती है तब ये भारी कहलाते हैं। हल्के कर्म इसके उल्टे होते हैं। कर्मों का घनत्व, Dk भावात्मक शुद्धता, Vp, पुनर्जन्म, Dy सतोष / असंतोष, S एवं सुख–दुःख, H को निर्धारित करता है। यह पाया गया है कि सभी अच्छे गुण और आचरण कर्मों के घनत्व के व्युत्क्रम अनुपात मे होते हैं, अर्थात्

$1/D_K = V_P$ या, $D_Y$ (गति), या, S या, H

इसका अर्थ कर्मों का घनत्व जितना ही कम होगा, वे जितने ही हल्के होगे, उतने ही भाव शुद्ध होंगे, गति अच्छी होगी, संतोष और सुख भी उतनी ही मात्रा मे अधिक होगा। फलत, कर्मवाद के सिद्धान्त का प्रतिफल उसके घनत्व पर निर्भर करता है।

वस्तुत हमारे सुख और सतोष हमारी इच्छाओ या आवश्यकताओ की पूर्ति के अनुपात पर निर्भर करते हैं क्योकि वे अनन्त होती हैं

S or H = (इच्छा / आवश्यकता पूर्ति) / (कुल इच्छा / आवश्यकता)
= (इच्छा / आवश्यकता पूर्ति) / अनन्त

हमे इस अनुपात को बढ़ाने के लिये अच्छे कर्म करने चाहिये, सयम पालना चाहिये और इच्छाओ तथा आवश्यकताओं का अधिकतम अल्पीकरण करना चाहिये।

प्रो मरडिया ने कर्म के आश्रव द्वारो के आनुभविक मानों के आधार पर यह बताया है कि मिथ्यात्व गुणस्थान मे कर्म–घनत्व सर्वाधिक 36 होता है जो क्रमशः घटते–घटते 14 वें गुणस्थान में प्राय शून्य हो जाता है।

### 4. कर्मवाद और कार्यकारणवाद : वीवर–फ्रेशनर समीकरण

कर्मवाद सामान्यतः उत्परिवर्ती कार्य–कारणवाद के नियम का प्रतीक है। यह भौतिकतः यंत्रवादी या नियतिवादी नहीं है। यह तनाव सहने, पीड़ा की तीव्रता कम करने और सुंदर भविष्य के निर्माण की प्रेरणा देता है। यह

मनोवैज्ञानिक सिद्धान्त है। वीवर और फ्रेशनर ने भौतिक अवस्थाओं का अध्ययन कर पाया कि विभिन्न प्रकार के प्रेरकों, S (कर्मों) का भौतिक प्रभाव R एक गणितीय समीकरण के द्वारा व्यक्त किया जा सकता है

$$S = K \ln R$$

इसका अर्थ यह है कि विभिन्न क्रियाये विशिष्ट प्रकार के आन्तरिक या बाह्य प्रभाव उत्पन्न करती हैं। इस समीकरण मे कुछ संशोधन भी हुए हैं। इस समीकरण को कर्मवाद पर अनुप्रयुक्त कर कर्मबन्ध (प्रेरक) और उसके प्रभाव (उदय) का मूल्याकन किया जा सकता है।

**5. कर्म और जीव का बन्ध**

यह बताया जा चुका है कि कर्म कणमय है और ससारी जीव भी मूर्त समुच्चय हैं। फलत, दो मूर्त द्रव्यों के बीच बन्ध हो सकता है। कर्म अमूर्त आत्मा से नहीं बधते। मूर्त–मूर्त द्रव्यों मे बन्ध के लिये कुछ अनुबन्ध होते हैं उनमे विरोधी आवेश होने चाहिये। भगवती आदि ग्रथो मे यह बताया गया है कि

(1) मोह एव द्वेष, अशुभ और भारी होते हैं, उन पर ऋणात्मक आवेश होता है।

(2) रागभाव शुभ–अशुभ, हल्के–भारी होते हैं। उन पर ऋण या धन– कोई भी आवेश हो सकता है।

(3) अनन्त सुख आदि शुभ और हल्के कर्म होते हैं। उन पर धनावेश होता है।

ये प्रवृत्तिया कर्ममय होती हैं। अत कर्म भी आविष्ट हुए। कर्माविष्ट ससारी जीव तो आविष्ट होता ही है। फलत, संसारी जीव और कर्मों का बन्ध सम्भव है

ससारी जीव + कर्म → ऊर्जा → नया बन्ध  जीव – कर्म

इस बन्ध के लिये आवश्यक ऊर्जा संसारी जीव में स्वयं होती है। इस बन्ध की प्रकृति क्या है, यह कहना किंचित् कठिन है क्योंकि यह भौतिक तपो एव ध्यान आदि के प्रक्रम से निर्जरित हो जाता है। इसलिये यह बन्ध भौतिक प्रकृति का अधिक प्रतीत होता है। हॉ, इस बन्ध मे आन्तरिक ऊर्जा में जो भी परिवर्तन होता हो, शरीर–तत्र के तापमान में कोई परिवर्तन नहीं होता। अत यह समतापीय भौतिक क्रिया है। लेकिन यह क्रिया जीवित और निर्जीव तत्रो के सयोग से ही होती है, अत वैज्ञानिक इसकी परिमाणात्मकत पूर्ण व्याख्या नहीं कर सकते। फिर भी, कर्म बन्ध का परिमाण शास्त्रों में दिया गया है।

**6. कर्मों के प्रबलतांक**

जैन शास्त्रों मे अनेक स्थलो पर परिमाणात्मक वैज्ञानिकता व्यक्त हुई है। आठ कर्मों की आपेक्षिक प्रबलता इसका प्रमाण है। यह बताया गया है कि सभी कर्मों में मोहनीय कर्म प्रबलतम है, उसका प्रबलतांक 7 है और सबसे दुर्बल गोत्र कर्म है जिसका प्रबलतांक 1 है। वेदनीय कर्म का प्रबलतांक 10 है जो अपवाद है। अन्य कर्मों के प्रबलताक 2 और 3 के बीच परवर्ती होते हैं। ये प्रबलतांक प्रायः कर्मों की स्थिति पर निर्भर करते हैं।

**7. कर्मों की स्थिति**

जीव के साथ बन्धे हुए कर्मों की स्थिति (उदयकाल तक) तीन प्रकार की होती है जो कषाय की तरतमता पर निर्भर करती है : उत्तम, मध्यम, जघन्य। सामान्यत: कर्मस्थिति में आबाधाकाल भी समाहित होता है। फलत:,

कर्म स्थिति = आबाधाकला + वेदक स्थिति

मध्यम स्थिति = [(उत्कृष्ट–जघन्य) स्थिति – 1 समय]

कर्मग्रथ और अन्य ग्रंथो मे कर्मों और उनके उपभेदों की उत्कृष्ट और जघन्य स्थिति दी गई है।

**8. कर्म प्रदेशों की संख्या**

यह बताया जा चुका है कि कर्म–प्रायोग्य कर्म परमाणु विश्व में सर्वत्र व्याप्त हैं। जब वे कर्म का रूप धारण करते हैं (जीव के साथ संयोग होने पर), तब उनका एक यूनिट एक प्रदेश कहलाता है। सभी कर्मों के प्रदेशो की सख्या अनन्तानन्त है। इनका संख्यात्मक मान सिद्ध राशि और अभव्य राशि के आधार पर बताया गया है :

कर्म–प्रदेश सख्या = $\infty \times$ अभव्यो की संख्या

= $1/\infty \times$ सिद्धों की संख्या

अर्थात्

$\infty \times$ अभव्यों की संख्या = $1/\infty$ सिद्ध की संख्या

या,

सिद्धो की संख्या = $\infty^2$ अभव्यो की संख्या

इस समीकरण की प्रामाणिकता विचारणीय है। फिर भी, यह तो स्पष्ट है कि अभव्यों की सख्या अत्यल्प हो गई है।

**9 कर्मों का चित्रात्मक विवेचन**

शास्त्रीय विवेचन की तुलना मे, मरडिया ने अपनी पुस्तक मे कर्म–प्रक्रिया को चित्रात्मक रूप में प्रस्तुत किया है। उनके अनुसार, कर्मबद्ध ससारी जीव एक चुम्बक के समान है जिसके चारों ओर एक बल–क्षेत्र होता है। हमारी विभिन्न प्रवृत्तियों से वातावरण में व्याप्त कार्मन–परमाणु इस क्षेत्र में आकृष्ट होते हैं और कर्म–बन्ध की वर्तमान दशा में परिवर्तन करते हैं। तप आदि के द्वारा निर्जरित होने पर शुद्ध आत्मा और कर्म–कण पृथक्–पृथक् हो जाते हैं। इसका चित्रण चित्र– 1 में दिया गया है।

**10. महेन्द्र मुनि और आचार्य महाप्रज्ञ के विचार**

उपरोक्त वैज्ञानिक समीकरणों एवं व्याख्याओं के आधार पर महेन्द्र मुनि और आचार्य महाप्रज्ञ ने कहा है कि वैज्ञानिक अनुसंधानों से शास्त्रीय कर्मवाद के अनेक अव्याख्यात बिन्दु एवं रहस्य स्पष्ट हुए हैं। वैज्ञानिक यह

बताते हैं कि हमारे आचरण एव व्यवहारों के मूल कारण कर्म के अतिरिक्त अन्य कारक भी हैं :

1 शरीर तंत्र में होने वाली रासायनिक एवं जीव–रासायनिक क्रियायें
2 जीव–वैद्युत प्रकृति मे परिवर्तन
3 ग्रथियो के स्राव एव नाडी तंत्र
4 अनुवाशिकता (जीन) और महत्त्वाकांक्षायें
5 आन्तरिक एव बाह्य परिवेश आदि

वैज्ञानिक, इसीलिये, हमारे व्यवहारों या वर्तमान की व्याख्या भौतिक जीवन के आधार पर करते हैं जबकि कर्मवाद आध्यात्मिक जीवन–पूर्वजन्म और भावीजन्म के आधार पर करता है। इस सदर्भ में कर्मवाद से सम्बन्धित शास्त्रीय एव वैज्ञानिक मान्यताओं की तुलना उपयोगी होगी।

चित्र 1 : कर्मों का चित्रात्मक रूप

### 11. कर्म की प्रभावकता

व्यक्ति–प्रधान कर्मवाद विभिन्न प्रवृत्तियों से अर्जित्त कर्मों एवं उनके प्रभाव को निरूपित करता है जिससे व्यक्ति का व्यक्तित्व, चरित्र, आदतें, विकास, व्यवहार, मनोभाव तथा भावी जीवन निर्धारित होता है। इसका कारण हमारे भारी (प्रतिकूल) और हल्के (अनुकूल) या पुण्य और पाप कर्म तथा प्रारब्ध कर्म हैं। डॉ. अनिल कुमार जैन ने कर्मों के उत्तम प्रभाव को निरूपित करने वाला एक गणितीय समीकरण बनाया है

उत्तम प्रभाव · (भूत+वर्तमान) अनुकूल कर्म > प्रतिकूल कर्म (भू. + व.)

जघन्य प्रभाव (भू. + व.) अनुकूल कर्म < (भू. + व.) प्रतिकूल कर्म

जिसके अनुसार, यदि अच्छे कर्म, प्रतिकूल कर्मों की तुलना मे अधिक हैं, तो उत्तम प्रभाव होगा। इसके विपरीत स्थिति में जघन्य प्रभाव होगा।

### 12. कर्मों के क्षयोपशम या धार्मिकता में वृद्धि

वर्तमान मे समाचार पत्रों के लेखों, विद्वानों और धर्माचार्यों के भाषणो मे विज्ञान के लाभों का सकेत करते हुए उससे हो रही हानियों का विशेष वर्णन होता है जिससे ऐसा लगता है कि हमें विज्ञान–पूर्व के युग मे चले जाना चाहिये। पर यह प्रलय आने तक तो सम्भव नहीं दिखता। इसके विपर्यास में, विज्ञान से, हानि की तुलना में लाभ अनेक हुए हैं। कर्मवाद का सिद्धान्त इससे अधिक प्रभावित हुआ है। सारणी 1 से स्पष्ट है कि इस सदी में आठों की कर्मों के क्षयोपशम मे वृद्धि हुई है और, फलत, हमारी धार्मिकता मे वृद्धि हुई है। विज्ञान के अन्वेषणों से हम अच्छे शाकाहारी और अहिंसक बनने की दिशा मे आगे बढ रहे हैं। ऐसा लगने लगा है जैसे हमारे पूर्वज हमारी तुलना मे उतने धार्मिक नहीं थे (कम उम्र, चमड़े, सिल्क और बरक आदि का उपयोग आदि)।

**सारणी 1 : कर्मों के क्षयोपशम या धार्मिकता में वृद्धि : समग्र धार्मिकता में वृद्धि**

| क्र | कर्म | क्षयोपशम के प्रभाव |
|---|---|---|
| 1 | ज्ञानावरणीय कर्म | ज्ञान के क्षितिजों का विस्तारण, (कृषि, जीव–विज्ञान, चिकित्सा, विश्व–विज्ञान, कोशिकाओ तथा प्राकृतिक उत्पादों का सश्लेषण, परा–इंद्रियबोध, मन का अध्ययन, विचार–सप्रेषण योग एव ध्यान के प्रभावो की व्याख्या, अवधिज्ञान, वायुयान एव विस्फोटक आदि) |
| 2 | दर्शनावरणीय कर्म | सूक्ष्म एव इलेक्ट्रान सूक्ष्मवीक्षण यत्र द्वारा इद्रियो एव आतरिक संरचनाओं के क्षेत्रों का विस्तारण, दूरवीक्षण यंत्र, सूक्ष्म–मापन यत्र |
| 3 | वेदनीय कर्म | भोग भूमि से समान सुविधा–भोगों में वृद्धि, श्रम–विहीन जीवन की संभावना, सामाजिक प्रवृत्तियों में वृद्धि, दीर्घायुष्य, प्राकृतिक या आकस्मिक विपदाओं के समय अन्तर्राष्ट्रीय करुणा एवं सहायता के कार्य, चिकित्सा क्षेत्र के विकास के कारण नीरोगता में वृद्धि |
| 4 | मोहनीय कर्म | धर्म की समाज–सापेक्ष परिभाषा, विभक्त परिवार एवं परिवार–नियत्रण। धार्मिक विधि–विधानों में वृद्धि, सतों की सख्या में वृद्धि, मनोविकारों एव दुष्प्रवृत्तियों पर विजय के प्रयोग |

| | | |
|---|---|---|
| 5 | आयु कर्म | दीर्घायुष्य, मानव जनसख्या में ज्यामितीय वृद्धि, अधस्तन कोटि के जीवों की मानव गति |
| 6 | नाम कर्म | दुर्लभ मनुष्यगति की जनसंख्या में वृद्धि, शरीर के विविध अवयवो का प्रतिरोपण, हृदय–धमनियों का उपमार्गण, मनोदैहिक एव देह–मानसिक विज्ञान का विकास, मनुष्यों की मानसिक एव शारीरिक क्षमताओं मे वृद्धि, सामान्य मनोविज्ञान एव परामनोविज्ञान का विकास |
| 7 | गोत्र कर्म | अनुसूचित/परिगणित जातियों का राजनीतिक उत्परिवर्तन, सेवा तथा शिक्षा आदि क्षेत्र में आरक्षण, व्यावसायिक अवसरों की वृद्धि के साथ जीवन के उच्चतर स्तर के विविध अवसर। |
| 8 | अन्तराय कर्म | समाज एव व्यक्ति के भौतिक एव मानसिक विकास में आने वाली बाधाओ का प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप से निराकरण, राजनीति या धार्मिक नेताओं की विविध प्रवृत्तिया। |

## 13. विभिन्न कर्मों का विज्ञान की अन्य शाखाओं से सम्बन्ध

आठों कर्मों के उद्देश्य और प्रभावों का अध्ययन करने पर हमे प्रतीत होता है कि कर्मवाद विज्ञान की अनेक शाखाओं से सम्बन्धित है

| | | |
|---|---|---|
| 1–2 | ज्ञानावरण और दर्शनावरण | मनोविज्ञान, तन्त्रिका विज्ञान |
| 3 | वेदनीय कर्म | मनोविज्ञान |
| 4 | मोहनीय कर्म | मनोविज्ञान |
| 5 | अन्तराय कर्म | मनोविज्ञान |
| 6 | आयु कर्म | शरीर–क्रिया एव स्वास्थ्य विज्ञान |
| 7 | नाम कर्म | शरीर–रचना, शरीर–क्रिया और मनोविज्ञान |
| 8 | गोत्रकर्म | समाजशास्त्र, मनोविज्ञान और अर्थशास्त्र |

इस सम्बन्ध को तत्त्वार्थसूत्र के छठे अध्याय में वर्णित विभिन्न कर्मो के आस्रव–द्वारो के माध्यम से अच्छी तरह समझा जा सकता है। इनसे यह भी पता चलता है कि कर्म भौतिक और मनोवैज्ञानिक–दोनो ही रूपों मे पाये जाते हैं। इन्हीं आस्रव–द्वारो के अध्ययन से बीवर–फ्रेशनर समीकरण को कर्मवाद पर लागू किया जा सकता है।

## 14. कर्मवाद पर विज्ञान के अन्वेषणों का प्रभाव

विज्ञान के अनेक प्रकार के अन्वेषणों के माध्यम से कर्मवाद को प्रचण्ड भौतिक आधार मिला है। इस कारण अनेक भौतिक एवं व्यवहार सम्बन्धी घटनाओं की ग्रंथि–स्राव, मस्तिष्क के सक्रिय केन्द्र, आनुवाशिक अपूर्णताये एवं विकास, आहार परिवर्तन, औषध एवं ध्यान आदि के माध्यम से व्याख्या की जा सकी है, जैसा सारणी 2 से प्रकट है। पहले इन घटनाओं की व्याख्या कर्मवादी मनोविज्ञान से की जाती थी। विज्ञान के विकास के पूर्व ये घटनायें वैज्ञानिक क्षेत्र से बाहर की मानी जाती थीं। अब नई खोजों से नई दृष्टि मिली हैं और कर्मवाद के सिद्धान्त के इहलौकिक प्रभावों में काफी

कमी आई है। इस आधार पर कर्मों के क्षयोपशम में वृद्धि हुई है। इससे हम यह भी अनुमान लगा सकते हैं कि विज्ञान कर्मों के विनाश में भी (ध्यान आदि के माध्यम से) हमारा सहायक होगा।

## सारणी 2 : चेतना की आवरक कुछ घटनाएं और उनके उपचार

| क्र. | घटना | कारणभूत–कर्म | निदान | उपचार |
|---|---|---|---|---|
| 1 | मदबुद्धिता | ज्ञानावरण कर्म का उदय | आनुवांशिक, परिवेशी, ऑक्सीजन– उपभोग में कमी, फेनिल पायरुविक अम्ल की मात्रा | ग्लूटैमिक अम्ल |
| 2 | अल्प–स्मृति | ज्ञानावरण कर्म का उदय | न्यूरान–प्रेरित RNA में उत्परिवर्तन | ब्राह्मी, शखपुष्पी का सेवन |
| 3 | बौनापन | नामकर्म का उदय | थायरायड हार्मोन की कमी | थायरोक्सिन |
| 4 | मिर्गी | वेदनीय, अन्तराय और ज्ञानावरणीय कर्म | मस्तिष्क के गोलक में आकस्मिक विक्षोभ | गोर्डिनोल, डाइलेन्टीन, अपस्मार वटी |
| 5 | मादकता | मोहनीय, ज्ञानावरण, दर्शनावरण कर्म | मस्तिष्क तन्त्रिकायें, सगति, परिवेश, अनुवाशिकता | एन्टाब्यूज आदि |
| 6 | क्षय, कैंसर, हृदय, मधुमेह आदि रोग | असातावेदनीय कर्म/अन्तराय कर्म | चिन्ता, खानपान की आदतें, अतिश्रम आदि | विभिन्न औषधिया, शल्य क्रिया, विद्युत–प्रवाह, हृदय प्रतिरोपण आदि |
| 7 | हिसक वृत्ति, क्रोध आदि | मोहनीय कर्म | एड्रीनल हार्मोन में न्यूनाधिकता, नोरएड्रेनलीन, डोपामीन आदि | समुचित आहार द्वारा स्राव नियत्रण, ध्यान, सेरोटोनिन |
| 8 | भ्रष्टाचार | पुण्य/पाप कर्म | सामाजिक/राजनीतिक परिवेश | प्रारम्भ से नैतिक शिक्षा, अपराध पर दंड निश्चित देना |
| 9 | लम्बे उपवास/समाधि की प्रवृत्ति | पुण्य कर्म/नाम कर्म | आनुवांशिक, उपदेश–प्रेरणा, आदर्श उदाहरण | ध्यान आदि द्वारा अधिकाधिक आंतरिक ऊर्जा सचय |
| 10 | वर्ण–व्यवस्था | गोत्र कर्मोदय | सामाजिक/धार्मिक संतों की व्यवस्था, स्वार्थ साधन | उन्नति के लिए समुचित सुविधाएं परिग्रह त्यागवृत्ति |

**15. कर्म और पुण्य–पाप का सम्बन्ध**

कर्म–सिद्धान्त के आधार पर पुण्य और पाप के बीच एक परिमाणात्मक सम्बन्ध स्थापित करने की बात सोची जा सकती है। हमें ज्ञात है कि पाप (या हिसा), पुण्य (सुख) का विलोम होता है और कार्मिक घनत्व भी पुण्य का विलोम होता है। फलत, यह पाप का समानुपाती होगा, अर्थात्

कर्म–घनत्व (कर्म) $\propto$ पाप $\propto$ हिसा

और, पुण्य $\propto$ 1/पाप

या, पुण्य = – पाप

या, पुण्य + पाप = 0

चूकि सिद्ध अवस्था मे पाप = 0, फलत पुण्य भी 0 होगा। इस आधार पर, पुण्य की इकाइयों का मान पाप की इकाइयों के समकक्ष पर ऋणात्मक होगा ॥

यद्यपि शास्त्रो मे धार्मिक कार्यों मे होने वाले हिसात्मक पाप को 'सावद्यलेशो बहुपुण्य राशि' कहकर पुण्यार्जक कहा गया है, पर वहा न तो 'लेश' और 'बहु' शब्द की परिमाणात्मकता बताई गई है और न ही उनका सम्बन्ध । पर इस सम्बन्ध को परोक्षत भी अनुमानित किया जा सके, तो भी इस प्रकरण किंचित् वैज्ञानिकता भी आ सकती है।

इसके अनुसार, पुण्य–प्रकृतिया 42 हैं और पाप प्रकृतिया 82 हैं। सामान्य गणित मे यह कहा जा सकता है कि एक पुण्य प्रकृति दो पाप प्रकृतियो को उदासीन करने मे सक्षम हैं।

कर्म–सिद्धान्त की एक अन्य धारणा के अनुसार, पुण्य हल्का होता है और पाप या हिसा भारी होती है। साथ ही, कर्म, पाप और पुण्य–सभी सूक्ष्म कणिकामय हैं अर्थात् भौतिक हैं। इन्हे आधुनिक भौतिक कणों के लघुतम और अल्पतम दीर्घ रूपो में व्यक्त करना तो कठिन ही है, फिर भी जैनों के अनुसार, चरम परमाणु का विस्तार और घनत्व अल्पतम होता है। इसे हम एक (जैसे हाइड्रोहन) मान लें, तो भारी कण का भार या विस्तार ऐसा होना चाहिये जिससे नीचे की ओर पतित होने की न्यूनतम क्षमता हो। यदि वाल्टर मूर के अनुसार, चरम परमाणु का विस्तार $10^{-13}$ सेमी, और द्रव्यमान $10^{-24}$ ग्रा. भी मानें, तब भी उसके घनत्व के मान को इकाई ही लेना होगा। इसका कारण यह है कि शास्त्रानुसार हिसक नीचे नरक मे जाता है और अहिंसक ऊपर स्वर्ग या मोक्ष तक जाता है। इस दृष्टि से हम लघुतम ठोस परमाणु लीथियम के समकक्ष मान लें जिसका भार हाइड्रोजन की तुलना में सात (या सातगुना भारी) होता है। इस आधार पर पुण्य और पाप का अनुपात 1 : 7 भी सम्भावित है अर्थात् एक पुण्य प्रकृति सात पाप प्रकृतियो को उदासीन करने में सक्षम है। यह संकेत उपरोक्त कर्मप्रकृति पर आधारित

निष्कर्ष के विपर्यास में जाता है। फलत, पुण्य और पाप का सम्बन्ध निम्न दो रूपों मे व्यक्त किया जा सकता है ·

1 पुण्य ≡ 2 पाप (कर्म सिद्धान्त)

1 पुण्य ≡ 7 पाप (घनत्व के आधार पर)

इन सम्बन्धों की यथार्थता का मूल्यांकन करना कठिन है, फिर भी, हम औसतन यह मान लें कि–

1 पुण्य कर्म ≡ (7 + 2) / 2 पाप कर्म ≡ 5 पाप कर्म

फलत यह माना जा सकता है कि एक पुण्यमय कार्य प्राय. पांच पापमय कार्यों को उदासीन कर सकता है। निश्चित रूप से, पाच की सख्या 'एक' की सख्या की तुलना में 'बहु' तो मानी ही जा सकती है। यदि इस सम्बन्ध में अन्य कोई शास्त्रीय आधार या धारणा उपलब्ध हो, तो ज्ञानीजन लेखक को सूचित करे।

यहा यह भी विचार किया जा सकता है कि गृहस्थो के (या साधुओ के) छह दैनिक आवश्यक कर्तव्य (देव पूजा, आधे घटे; गुरु वन्दन; चौथाई घटे, स्वाध्याय, आधा घण्टा, प्रतिक्रमण; लगभग डेढ घटे; आरती आदि; चौथाई घटे) प्राय तीन घटे प्रतिदिन के हिसाब से किये जाते हैं। ये धार्मिक या पुण्यमय या अहिसक वृत्तिया हैं। इनके विपर्यास में, सामान्य प्रवृत्तिया चौबीस घटे चलती रहती हैं। इस प्रकार, पुण्य प्रवृत्तियो के तीन घटे सामान्य प्रवृत्तियो के 24 घटे की हिंसावृत्ति को उदासीन करते होंगे। इस प्रकार पुण्य और पाप का सम्बन्ध 3 24 या, 1 . 8 भी माना जा सकता है। चूंकि सभी लोग तीन घटे की धार्मिक प्रवृत्तिया नहीं करते, इसलिये उनकी सामान्य प्रवृत्तियो की हिसा की मात्रा निरन्तर वर्धमान होती रहती है। यह भी एक विचारणीय विषय है। इस प्रकार, पुण्य और पाप का सम्बन्ध 1 . 2, 1 ' 5 या 1 8 आता है। इसका सूक्ष्म समीक्षण ज्ञानीजनगम्य है।

### 16. पश्चिमी विचारक और कर्मवाद

अनेक पश्चिमी कर्मवादी को पलायनवादी एवं निराशावादी मानते हैं। लेकिन शुभ कर्मों, शुभ गति एवं समृद्धि की धारणा इसे सदैव आशावादी, प्रगतिशील तथा उत्परिवर्तनशील बनाये रखती है। यह किसी राजनीतिक तत्र से भी प्रभावित नहीं होती। यह व्यक्ति एवं समाज को आन्तरिक रूप से और भौतिक रूप से अच्छा समाजवादी और साम्यवादी बनाती है। महाप्रज्ञ के अनुसार, जीवविज्ञान, मनोविज्ञान, स्वास्थ्य विज्ञान आदि के अनुसंधानों से भी इसकी महत्ता पर प्रभाव नहीं पड़ता, क्योंकि ये बाह्य घटको को ही प्रभावित करते हैं जबकि कर्मवाद का क्षेत्र आंतरिक शोधन भी है। मनुष्य की भौतिक एव मानसिक प्रवृत्तियां कर्मवाद से परिशुद्ध होती हैं। लेकिन नये युग में यह

स्पष्ट है कि वैज्ञानिक अन्वेषणो के कारण कर्मवाद की वैसी महत्ता मे कमी आई है जो शास्त्रीय युग में रही है, क्योंकि हमारे निर्माण एव विकास मे इस अध्याय के खंड 10 मे प्रस्तुत अनेक अतिरिक्त कारक समाहित हो गये हैं।

**17. बीसवीं सदी में कर्मवाद के लिये कुछ प्रश्न**

बीसवीं सदी को वैज्ञानिक प्रगति की सदी माना जाता है। इसके अतर्गत, भौतिक विज्ञान की तो प्रगति हुई ही है, जीव–विज्ञान के क्षेत्र मे भी काफी प्रगति हुई है 1 डार्विन का विकासवाद, 2 लिग–परिवर्तन, 3 टेस्ट–ट्यूब बेबी और 4 अब क्लोनिग की प्रक्रिया, 5 और फलत पुरुष के गर्भधारण की क्षमता की सम्भावना तथा 6 अनुवांशिकी प्रौद्योगिकी। जैन धर्म के अनुसार, चेतना का विकास एकेन्द्रिय से लेकर पचेन्द्रिय तक क्रमिक एवं पूर्वबद्ध कर्म पर आधारित होता है। एक ओर जहा विकासवाद भौतिक जीव (कर्म–आत्मा) के क्रमिक विकास को अनेक आधारों पर मान्यता देता है, वहीं वह कर्म की उत्परिवर्तनीयता पर मौन रखता है। थियोसोफी की विचारधारा भी मनुष्य को विकास का चरम बिन्दु मानती है, पर वह भी उसे निम्नतर कोटि में पुन परिवर्तनीय नहीं मानती। फलत विकासवाद जीवन के उत्परिवर्तनीयता की दृष्टि से जैन धर्म की तुलना मे कुछ कमजोर लगता है। सम्भवत डार्विन अध्यात्मवादी न रहा हो।

अन्य पाच प्रकरण भौतिक दृष्टि से नाम कर्म या अन्य कर्मों के सक्रमण से सम्बन्धित हैं जिसे जैनों ने कर्म की एक अवस्था माना ही है। पर टेस्ट–ट्यूब बेबी एव क्लोनिग के जन्म को क्या कहेंगे ? यह प्रश्न है। टेस्ट–ट्यूब बेबी को हम प्रच्छन्न या परोक्ष गर्भ जन्म मान भी लें, तो भी क्लोनिग को जन्म की प्रक्रिया को क्या कहेंगे ? जलज ने इसे संमूर्च्छन जन्म माना है जबकि ए के. जैन इसे गर्भ जन्म मानकर गर्भ जन्म की परिभाषा को किंचित् परिवर्तित करने के पक्ष मे हैं। ये प्रश्न विचारणीय हैं।

●

अध्याय – 12

## अवग्रहेहावायधारणा

सामान्य जनता में धार्मिकवृत्ति को जगाये रखने के लिये अनेक पुरातन आचार्यों ने समय–समय पर उपयोगी ग्रन्थों की रचना की है। इनका मुख्य विषय 'सम्यक्–दर्शन–ज्ञान–चारित्राणि मोक्षमार्ग' ही होता है। वस्तुत. मोक्ष और मार्ग साधुजन सुलभ होता है, सामान्य जन के लिये तो गृहस्थ मार्ग ही प्रमुख है। जिन गृहस्थो के ज्ञानावरणीय, दर्शनावरणीय और अन्य कर्मों का जितना अल्प बन्ध या उदय होता है, वे उतना ही मोक्षमार्ग की ओर प्रवृत्त होते हैं। यद्यपि 'निर्वाणकाड' मे मुक्तो की अपरमेय संख्यायें निरूपित की गई हैं, फिर भी पिछले पच्चीस –सौ वर्षों में कितने मोक्षागामी हुए हैं, इसका कोई विवरण उपलब्ध नही है। फिर भी, मुक्ति में एक मनावैज्ञानिक आकर्षण है, शुभत्व की ओर बढने की प्रेरणा है। यह मार्ग निसर्गज भी बताया गया है और अधिगमज भी। निसर्गज मार्ग भी विरल ही दृष्टिगोचर हुआ है। इसलिये इसके अधिगम के विषय में शास्त्रों में पर्याप्त वर्णन आया है। इसके एक लघु अंश पर ही यहां विचार किया जा रहा है।

अधिगम के लिये विषय–वस्तु के रूप मे सात तत्त्व और नव पदार्थों का निरूपण किया गया है। इनका अधिगम प्रमाण और नयो से किया जाता है। इनका विवरण अनुयोगद्वार मे विशेष रूप से दिया जाता है। पदार्थों का अध्ययन सामान्य या विशेष अपेक्षाओ से छह या आठ अनुयोगद्वारो के रूप में किया जाता है। यह अध्ययन ही ज्ञान कहलाता है। यह ज्ञान सामान्य जन को इन्द्रिय, मन और पदार्थ की सहायता से होता है। योगि जन अथवा महात्माओं को यह ज्ञान आत्मानुभूति के माध्यम से प्राप्त हो सकता है। जहां उन्हें बाह्य साधनों की आवश्यकता नहीं पड़ती। संसारी जीव ही क्रमिक विकास करते हुऐ योगी होता है, फलतः उसका ज्ञान–विकास भी बाह्य–साधना–प्रमुख विधि से आगे चल कर अन्तर्मुखी हो जाता है, ऐसा मानना चाहिये। सामान्यजन की ज्ञान–प्राप्ति के लौकिक साधनों के रूप में इन्द्रिया और मन सुज्ञात हैं। इनकी सहायता से प्राप्त ज्ञान को मतिज्ञान कहते हैं। इस प्रकार, सामान्य जन मति और श्रुत–दो ज्ञानों से ही आगे

बढता है। श्रुतज्ञान स्वय या दूसरों के, मतिज्ञान स्वय का अपना प्रयोग और दर्शनजन्य ज्ञान है। एक वैज्ञानिक भी इन्हीं दो ज्ञानो से वैज्ञानिक प्रक्रिया का प्रारम्भ, विकास और पुनर्निर्माण करता है। श्रुतसागर सूरि ने बताया है कि यह ज्ञानमार्ग ही हमारे लिये सरल, परिचित और अनुभवगम्य है।

## मतिज्ञान के नाम

मैं सर्वप्रथम अपने द्वारा प्राप्त ज्ञान–मतिज्ञान की बात करूं। उमास्वामी ने इसके अनेक नाम बताये हैं– स्मृति, सज्ञा, चिन्ता और अभिनिबोध आदि। आगम ग्रन्थो में मति के बदले अभिनिबोध का ही नाम आता है, कुन्दकुन्द ने सर्वप्रथम मतिज्ञान के नाम से इसका निरूपण किया। उमास्वामी के अनुसार इसके अतर्गत अनेक मनोप्रधान या बुद्धिप्रधान प्रवृत्तिया भी मति मे ही समाहित होती हैं। यह वर्तमान को ग्रहण करता है। इस आधार पर स्मृति आदि को मतिज्ञान नहीं माना जाना चाहिये था। क्योंकि इनमें अतीत का भी सम्बन्ध रहता है। अकलक ने इन्हें मनोमति मान कर सामान्य मतिज्ञान के रूप मे ही बताया है। वस्तुत इस आधार पर स्मृति, संज्ञा (प्रत्यभिज्ञान), चिन्ता (तर्क, कार्यकारण–भाव), और अभिनिबोध (अनुमान व्याप्ति–ज्ञान) को जिन दार्शनिको ने पृथक् प्रमाण माना है, उसका निरसन कर जैनों ने इन सभी को मतिज्ञान मे समाहित कर लिया। भट्टाचार्य ने चिन्ता और अभिनिबोध को वर्तमान आगमन और निगमन तर्कशास्त्र के समरूप बताकर पाश्चात्य तर्कशास्त्र की मौलिकता पर प्रश्नचिह्न लगाया है।

उमास्वामी ने मतिज्ञान के अनर्थान्तरो के दिग्दर्शक सूत्र की टीकाओं में अनर्थन्तरत्व (पर्यायवाची) पद पर अनेक प्रकार के प्रश्नोत्तर किये हैं। वे इसी सूत्र मे वर्णित 'इति' शब्द को इत्यादि वाचक मानते हैं, और मतिज्ञान के कुछ अन्य पर्यायवाची भी बताये हैं– इनमे प्रतिभा, मेधा, प्रज्ञा समाहित हैं। इन सभी पर्यायवाचियो के विशेष लक्षण पूज्यपाद ने तो नहीं दिये हैं। अकलक और श्रुतसागर ने दिये हैं। इनके अनुसार, मतिज्ञान के इन विभिन्न नामरूपो से उसकी व्यापकता तथा क्षेत्रीय विविधता का स्पष्ट आभास होता है क्योकि प्रत्येक नाम एक विशिष्ट अर्थ और वृत्ति को प्रकट करता है।

## मतिज्ञान की प्राप्ति के चरण

सामान्यजन को मतिज्ञान कैसे उपलब्ध होता है ? इस विषय पर ध्यान जाते ही दूसरी सदी के उमास्वामीकृत 'तत्त्वार्थसूत्र' का 'अवग्रहेहावायधारणाः' (1,15) सूत्र स्मरण हो आता है। यद्यपि आगम ग्रन्थों मे भी इनका उल्लेख पाया जाता है, (इससे इसकी पर्याप्त प्राचीनता सिद्ध होती है,) पर साधारणजन के लिये तो' तत्त्वार्थसूत्र' ही आगम रहा है। सचमुच में, सैद्धान्तिक आधार पर यह सूत्र एवं इसकी मान्यता सर्वाधिक वैज्ञानिक है। इस मान्यता मे ज्ञान प्राप्ति के वे ही चरण बताये गये हैं जो आज के

वैज्ञानिक चौदहवीं सदी में हमारे अपने प्रयोग और अनुभव से बता सके। काश, इन्हें हमारे आगम और तत्त्वार्थसूत्र मिले होते ?

इस सूत्र के अनुसार, मतिज्ञान प्राप्ति के पांच चरण होते हैं– प्रथम इद्रिय और पदार्थों के प्रत्यक्ष या परोक्ष सम्पर्क से निराकार दर्शन, फिर साकार सामान्य ज्ञानात्मक अवग्रह, फिर किंचित् मन का उपयोग कर विचार परीक्षण करने से वस्तु विशेष का अनुमान–ईहा, इन्द्रिय सम्बद्ध वस्तु विशेष का उपलब्ध तथ्यों और विचारों के आधार पर निर्णय – अवाय या अपाय, और तब उसे भावी उपयोग के लिये ध्यान स्मरण में रखना – धारणा ये क्रमिक चरण हैं, पूर्वोत्तरवर्ती हैं। इन्हीं चरणों को वैज्ञानिक जगत् अपनी स्वय की पारिभाषिक शब्दावली में निम्न प्रकार से व्यक्त करता है

| | | |
|---|---|---|
| 1 | प्रयोग और निरीक्षण | दर्शन और अवग्रह |
| 2. | वर्गीकरण | ईहा |
| 3. | परिणाम निष्कर्ष, | उपपत्ति, अवाय |
| 4. | नियम/सिद्धान्त | धारणा |

इनमें से प्रथम चरण को छोड अन्य चरणो में मन और बुद्धि की प्रमुखता बढती जाती है। तुलनात्मक दृष्टि से ऐसा प्रतीत होता है कि हमारे यहा 'धारणा' शब्द का अर्थ कुछ सीमित अर्थों में किया गया है। वस्तुत: यह शब्द अनेकार्थक है और इसे उपरोक्त चार चरणों से प्राप्त इन्द्रिय और मन के उपयोग से निष्कर्षित एवं श्रुत के आधार के रूप में मानना चाहिऐ। यही परिभाषा इसे नियम या सिद्धान्त के समकक्ष ला देती है। इस प्रकार ज्ञानप्राप्ति की वर्तमान चतुश्चरणी वैज्ञानिक पद्धति अवग्रहेहावायधारणा' का नवीन सस्करण ही है। इस पर आधारित धर्म या दर्शन को वैज्ञानिकता प्राप्त हो, इसमें आश्चर्य नहीं करना चाहिये।

## मतिज्ञान के भेद और सीमायें

शास्त्रों में अवग्रह आदि को भेद के रूप मे माना गया है। इसमें अवग्रह का विशेष वर्णन है क्योंकि यह हमारे ज्ञान का प्रथम और मूलभूत चरण है। यह श्रुत–निःसृत और अश्रुत–अनिःसृत के रूप में दो प्रकार से उत्पन्न हो सकता है। यह व्यक्त रूप से होता है और अव्यक्त अवग्रह चक्षु और मन को छोड कर शेष चार इन्द्रियों के कारण ही होता है। अव्यक्त अवग्रह दर्शन की समतुल्यता प्राप्त कर सकता है, ऐसा भी कहा गया है। अवग्रह के विपर्यास में ईहादिक चरण व्यक्त रूप में ही होते हैं। मतिज्ञान से पदार्थों की जिन विशेषताओं का अध्ययन किया जाता है, उनकी सख्या 12 बताई गई है

| | | |
|---|---|---|
| 1–2 | बहु और एक | संख्या तथा परिमाण (भार) द्योतक |
| 3–4 | बहुविध और एकविध | पदार्थों के विविध जातीय रूपों की संख्या तथा परिमाण |

| | | |
|---|---|---|
| 5—6 | क्षिप्र और अक्षिप्र | वेग शील और मन्द पदार्थों का बोधक |
| 7—8 | अनिःसृत और निःसृत | अप्रकट या ईषत् प्रकट और प्रकट पदार्थ बोधक |
| 9—10 | अनुक्त और उक्त | अभिप्रेत या कथित पदार्थ बोधक |
| 11—12 | ध्रुव और अध्रुव | पदार्थ की एक रूपता व परिवर्तनीयता का द्योतक |

इन विशेषताओ को देखने से पता चलता है कि मतिज्ञान से पदार्थ के केवल स्थूल गुणों का ही ज्ञान होता है, आन्तरिक संघटन या अन्य नैमित्तिक गुणो का नहीं। इससे हमें प्राचीन मतिज्ञान की सीमा का भी ज्ञान होता है। यही नहीं, उपरोक्त बारह विशेषताओं मे अनेक मे पुनरुक्ति प्रतीत होती है, जिनका सतोषजनक समाधान शास्त्रीय भाषा से नही मिलता। फिर भी, मतिज्ञान के 12 × 4 × 6 (5 इन्द्रिय + 1 मन) = 288 और व्यजनावग्रह के 12×4 (चार इद्रिय) =48=336 भेद शास्त्रो मे पाये गये हैं। इससे सीमित मतिज्ञान की पर्याप्त असीमता का पता चलता है। इसकी तुलना में, यह कहा जा सकता है कि सूक्ष्मतर निरीक्षण क्षमता के इस उपकरण प्रधान युग में मतिज्ञान की सीमा में काफी वृद्धि हो चुकी है। अब इससे बहिरग के अवग्रहादिक के साथ अतग्रहादिक भी सम्भव हो गये हैं। मतिज्ञान के क्षेत्र मे पिछले दो सौ वर्षों के विकास ने हमारे पदार्थ विषयक शास्त्रीय विवरणो को काफी पीछे कर दिया है।

### ज्ञान के क्षितिजों एवं सीमाओं का विकास

यह बताया जा चुका है कि सामान्यजन की ज्ञान—प्राप्ति दो प्रकार के ज्ञानो से होती है— मतिज्ञान और श्रुतज्ञान। श्रुतज्ञान की परिभाषा शास्त्रो मे अनेक प्रकार से की गई है। कुछ लोग श्रवणेन्द्रिय प्रधानता के आधार पर श्रुत को मतिज्ञान मानना चाहते हैं, पर यह सही नहीं है। अकलक ने साहचर्य, एकत्रावस्थान, एकनिमित्तता, विषय साधारणता तथा कारण—कार्य सदृशता के आधार पर मति—श्रुत की एकता का खडन करते हुए बताया है कि श्रुतज्ञान मनोप्रधान है, इन्द्रियप्रधान नहीं। वह त्रिकालवर्ती तथा अपूर्व विषयों का भी ज्ञान कराता है। उसमे बुद्धिप्रयोग के कारण पदार्थों की विशेषताओं, समानताओ एव विषमताओ के अपूर्व ज्ञान की भी क्षमता है। यह सही है कि श्रुतज्ञान का आधार मतिज्ञान ही है, लेकिन यह देखा गया है कि श्रुतज्ञान भी मतिज्ञान की सीमाये बढाने मे सहायक होता है। शास्त्री ने श्रुतज्ञान से भी श्रुतज्ञान की भी औपचारिक उत्पत्ति मानी है। इसीलिये जो सुना जाय, जिस साधन से सुना जाय या श्रवण किया जाय मात्र को पूज्यपाद और श्रुतसागर ने श्रुत कहा है। अकलंक ने इस परिभाषा में एक पद और रखा —श्रूयते स्मेति, जो सुना गया हो, वह भी श्रुत है।

यह ज्ञान दो प्रकार का होता है – अक्षरात्मक और अनक्षरात्मक। साधारणतः श्रुत को अक्षरात्मक एवं भाषा रूप माना जाता है। प्रारम्भ में यह कण्ठगत ही विकसित हुआ पर समय–समय पर लिखित और मुद्रित रूप मे प्रकट होता रहा है। वस्तुतः आज की भाषा में अक्षरात्मक श्रुत विभिन्न प्रकार के मतिज्ञानों से उत्पन्न धारणाओं का रिकार्ड है जिससे मानव के ज्ञान के क्षितिजों के विकास में सहायता मिले। वर्तमान विज्ञान में ज्ञानार्जन के साथ उसके संप्रसारण का भी लक्ष्य रहता है। विज्ञान की मान्यता है कि ज्ञान का विकास पूर्वज्ञात ज्ञान के आधार पर ही हो सकता है। इसलिये मति से प्राप्त ज्ञान को श्रुत के रूप मे निबद्ध किया जाता है। विज्ञान का यह संप्रसारण चरण ही अक्षरात्मक श्रुत मानना चाहिये। इसकी प्रामाणिकता इसके कर्ताओ पर निर्भर करती है . उसकी निरीक्षण–परीक्षण पद्धति से प्राप्त निष्कर्षों की यथार्थता पर निर्भर करती है। अकलक ने श्रुत की प्रमाणिकता के लिये अविसवादकता तथा अवंचकता के गुण माने हैं। इस आधार पर उन्होने 'आप्त' की बडी ही व्यापक परिभाषा दी है और आचार्यों के रचित ग्रन्थों और उनके अर्थबोधो को भी प्रामाणिकता की कोटि में ला दिया है। यही नहीं, 'यो यत्र अविसवादक स तत्र आप्त'। तत परोऽनाप्तः। तत्त्वप्रतिपा–दनमविसवाद., तदर्थज्ञानात्' के अनुसार वर्तमान वैज्ञानिकों द्वारा लिखित श्रुतो को भी प्रामाणिकता प्राप्त होती है। फलतः नवीन श्रुत में नये अवाप्त ज्ञानक्षितिजों का समाहरण किया जाना चाहिये। यह आज के युग की एक अनिवार्य आवश्यकता है। वर्तमान प्राचीन श्रुत की प्रामाणिकता पर अकलंक के मत का विशेष प्रभाव नहीं पडता। उनके प्रणेताओ ने परम्परा प्राप्त ज्ञान को स्मरण, मनन और निदिध्यासन के आधार पर लिखा है। यही नहीं, उन्होने विभिन्न युगों मे उत्पन्न सैद्धान्तिक एव तार्किक समस्याओ के लिये परिवर्धित एवं योगशील व्याख्याये दी हैं जो उनके मनन और अनुभूति के परिणाम हैं। इनसे अनेक भ्रान्तिया भी दूर हुई हैं। विशेषावश्यकभाष्य और लघीयस्त्रय में इन्द्रिय ज्ञान को लौकिक प्रत्यक्ष के रूप मे स्वीकृति, वीरसेन द्वारा स्पर्शनादि इन्द्रियो की प्राप्यकारिता–अप्राप्यकारिता की मान्यता, अष्टमूल गुणो के दो प्रकार, प्रमाण के लक्षण का क्रमिक विकास, काल की द्रव्यता आदि तथ्य वस्तुतत्त्व निर्णय मे जैनाचार्यों द्वारा परीक्षण और चिन्तन की प्रवृत्ति की प्रधानता के प्रतीक हैं। इसीलिये आचार्य समन्तभद्र को 'परीक्षा प्रधानी' कहा जाता है। इस प्रक्रिया में इन्द्रिय और बुद्धि का क्रमश अधिकाधिक उपयोग किया जाता है इस प्रकार हमारे विद्यमान श्रुत परीक्षण प्रधान हैं, वैज्ञानिक हैं।

वैज्ञानिक ज्ञानप्राप्ति की प्रक्रिया की एक और विशेषता होती है। यद्यपि यह पूर्वज्ञात ज्ञान या श्रुत से विकसित होती है, पर यह पूर्वज्ञात ज्ञान की वैधता का परीक्षण भी करती है। उसकी वैधता का पुनर्मूल्यांकन करती है।

सामान्यत वैज्ञानिक ज्ञान का प्रामाण्य परत ही अधिक समीचीन माना जाता है। हमारे शास्त्रों में ज्ञान की उत्पत्ति और ज्ञप्ति की दशाओं के प्रामाण्य के स्वत परत के सम्बन्ध में पर्याप्त चर्चा पाई जाती है। हिरोशिमा विश्वविद्यालय के प्रोफेसर ए यूनो इस विषय पर विशेष अनुसधान कर रहे हैं। यह स्पष्ट है कि सर्वज्ञ और स्वानुभूति के ज्ञान को छोड कर ज्ञान का प्रामाण्य परत ही माना जाता है। इस प्रकार हमारा श्रुतनिबद्ध ज्ञान वर्तमान सदी की विश्लेषणात्मक धारा के निकष पर कसा जा सकता है। यह प्रसन्नता की बात है कि जैन दर्शन की अनेक पुरातन मान्यताये, विशेषत पदार्थ की परिभाषा, परमाणुवाद की मान्यतायें, ऊर्जा और द्रव्य की एकरूपता आदि — इस निकष पर कसे जाने पर पर्याप्त मात्रा मे खरी उतरी हैं। यही कारण है कि आज अनेक विद्वान जैन दर्शन के तुलनात्मक अध्ययन की ओर प्रेरित हो रहे हैं और जैन विद्या के अनेक अज्ञात पक्षों को उद्घाटित कर रहे हैं।

श्रुतज्ञान का अनक्षरात्मक रूप भी हमारे ज्ञानार्जन मे सहायक है। इसके असख्यात भेद होते हैं।[19] सकेत दर्शन, मानसिक चिन्तन तथा ऐसे ही अन्य प्रक्रमो से ज्ञान होता है। वह अनक्षरश्रुतात्मक होता है। आज जो श्रुत विद्यमान है, उसके विविध रूपो का विवरण गोम्मटसार, सर्वार्थसिद्धि आदि मे दिया गया है। वस्तुत विभिन्न श्रुत श्रुतज्ञान के साधन हैं। ज्ञान के रूप मे श्रुतज्ञान, मतिज्ञान की सीमा का विस्तार करता है, उसमे बौद्धिक नवीनता लाता है।

इस प्रकार सामान्यजन का वर्तमान ज्ञान "अवग्रहेहवायधारणा" की प्रक्रिया पर आधारित है। यह प्रक्रिया जितनी ही सूक्ष्म, तीक्ष्ण और यथार्थ होगी, हमारा ज्ञान उतना ही प्रमाण होगा। आज उपकरणो ने अवग्रह की प्रक्रिया मे अपार सूक्ष्मता तथा विस्तार ला दिया है। लेकिन दुर्भाग्य से हमारे यहाँ आचार्य नहीं हैं जो इस क्षमता का उपयोग कर नये श्रुत का उद्घाटन कर सकें।

## सन्दर्भ

1 उमास्वामि, आचार्य, (तत्त्वार्थसूत्र, 1–3, वर्णी ग्रन्थमाला, काशी, 1950
2 उमास्वामि, आचार्य, पूर्वोक्त, 1–6
3 उमास्वामि, आचार्य, पूर्वोक्त, 1–7, 8
4 श्रुतसागर सूरि, तत्त्वार्थवृति 1,9 भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली1946
5. फूलचद्र सिद्धान्तशास्त्री (वि० क०); (तत्त्वार्थसूत्र) 1–13, वर्णी ग्रन्थमाला,1950.
6. अकलक देव, लघीयस्त्रय, श्लोक 66–67
7 भट्टाचार्य, हरिसत्य, जैन विज्ञान, (अनेकान्त)
8 शास्त्री, ए शान्तिराज (स), तत्त्वार्थसूत्र (1–13), (भास्करनंदि टीका), मैसूर विश्वविद्यालय 1934

9. भगवतीसूत्र (88, 2, 317)
10 पीमेन्टैल, जार्ज, रसायन एक प्रयोगात्मक विज्ञान, 1–10 म हिन्दी ग्रन्थ अकादमी, भोपाल, 1973.
11 मालवणिया, दलसुख , आगमयुग का जैन दर्शन, पु. 129–35, सन्मति ज्ञानपीठ, आगरा, 1936।
12. उमास्वामि, आचार्य, तत्त्वार्थसूत्र 1–15,16, 1936
13 अकलंकदेव, तत्त्वार्थराजवार्तिक, 1–16, भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली, 1944
14 अकलंकदेव, पूर्वोक्त, 1–9
15 प फूलचद शास्त्री (वि क9), सन्दर्भ 4, सूत्र 1–20
16 अकलंकदेव, पूर्वोक्त, 1–9.
17 महेन्द्र कुमार न्यायाचार्य, जैन दर्शन, पृष्ठ 353 वर्णीग्रन्थमाला, काशी, 1966
18 ए यूनो, जैन प्रामाण्यवाद पर एक टिप्पणी, कैलाशचन्द्र शास्त्री अभिनन्दन ग्रन्थ, पृष्ठ 548, 1980
19 नेमचन्द सिद्धात चक्रवर्ती, गोमटसार जीवकाड तथा गाथा 316, परमश्रुत प्रभावक मडल, आगरा, 1972

●

# वनस्पति और जैन आहार शास्त्र

वनस्पति हमारे आहार के प्रमुख स्रोत हैं। ये हमे 1 अशन (अन्न और दाले), 2 पान (दुग्ध, घृत, जल, व फल आदि), 3 खाद्य (मिठाई, पौष्टिक खाद्य) एव 4 स्वाद्य (लोग, इलायची आदि) अनेक कोटि के पदार्थों को प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप से प्रदान करते हैं। इनके अनेक प्राकृतिक रूप होते हैं– 1 कच्चे या अपक्व, 2 कालपक्व, 3 अनग्निपक्व या 4 अशस्त्र परिणत। ये प्राकृतिक रूप मे पाये जाते हैं। शास्त्रो मे कहा गया है कि इन्हे प्राकृतिक रूप में साधुओ और उच्चतर कोटि के श्रावकों को नही खाना चाहिये, पर सामान्यजन और पाक्षिक श्रावक इनका प्राकृतिक और परिवर्तित रूप मे भी अपने आहार मे उपयोग करते है। शास्त्रो मे प्राकृतिक आहार्य वनस्पतियो के लिये आम, आमक, आर्द्र, सचित्त और अनग्निपक्व आदि अनेक शब्द आये हैं जिनका अर्थ प्राय एक–सा ही है। तथापि, क्षु ज्ञानभूषण जी[1] ने सामान्यत इनको सचित्त एकेन्द्रिय जीव कहा है। प आशाधर [2] ने भी इन हरितकायो को सचित्त ही कहा है। साथ ही, उन्होने 'सचित्त' शब्द को 'अभक्ष्य' शब्द से भिन्न अर्थयुक्त माना है। अभक्ष्य केवल वे पदार्थ माने हैं जो त्रसघात–समाहारी हो। श्वेताम्बर ग्रथो मे[3], 'अशस्त्र–परिणत' शब्द भी आया है जिससे सचित्त का ही बोध होता है।

### वनस्पतियों के भेद–प्रभेद

शास्त्रो मे, सामान्यत वनस्पति के दो प्रकार बताये गये हैं 1. प्रत्येक शरीरी (एक–शरीर–एकजीव) और 2 साधारण शरीरी (एक–शरीर–अनेक जीव)। इनमे प्रत्येक को 1 सप्रतिष्ठित (जीव–आधारित, सामान्यत परजीवी) और 2 अप्रतिष्ठित के रूप मे पुन द्विधा वर्गीकृत किया है । इनमे से धवला के अनुसार, बादर–निगोद–प्रतिष्ठित योनिभूत वनस्पति मूली, अदरक, सूरण, थूहर आदि हैं और बादर–निगोद–अयोनिभूत–प्रतिष्ठित प्रत्येक शरीरी वनस्पति मे निगोद तो रहते हैं, पर इनका विकास नहीं होता। इसके विपर्यास मे बादर–निगोद–अप्रतिष्ठित–प्रत्येक शरीर वनस्पति शुद्ध प्रत्येक शरीरी हैं[4]।

हमारे आहार में, सामान्यतः, दोनों प्रकार के प्रत्येक शरीरी वनस्पति होते हैं। धवला 2:1,87 मे मूली, अदरक (कन्दमूल) आदि को बादर–निगोद योनिभूत प्रतिष्ठित प्रत्येक शरीरी ही बताया है। इसे धवला के ही 1.1.41 में भी पूर्व मे बताया गया है। दिगम्बर ग्रथों मे प्रतिष्ठित या अप्रतिष्ठित प्रत्येक शरीरी वनस्पतियो के कुछ उदाहरणो को छोड़कर, अनेक नाम नहीं मिलते। इसके विपर्यास मे, प्रज्ञापना[5] एव जीवाभिगम आदि मे प्रत्येक शरीरी बादर वनस्पतियो के बारह प्रकार बताकर उनके प्रायः 350 नाम गिनाये हैं। इनमे से अनेक–हरित, औषधि, धान्य, शाक आदि के फल, पर्व, बीज आदि हम आहार एवं औषधि मे काम मे लेते हैं। ये सभी वनस्पति प्रकृति में कच्चे या कालपक्व रूप मे पाये जाते हैं। इन्हे 'आम' शब्द से निरूपित किया जाता है। फलत. 'आम' शब्द का अर्थ केवल सचित्त सप्रतिष्ठित प्रत्येक वनस्पति मात्र नहीं लेना चाहिये। आम या अन्य समानार्थी शब्दो से सभी प्रकार के हरे या कच्चे वनस्पतियो (चाहे वे साधारण कोटि के हो या प्रत्येक के) को लेना चाहिये।

दिगम्बर ग्रंथो की तुलना में, प्रज्ञापना[6] आदि ग्रंथों में साधारण वनस्पतियो के प्रायः 100 नाम दिये गये हैं जिनमे अनेक कन्द और मूल आते हैं। इन्हें बादर निगोद कहा जाता है। साधारण जैन इन्हें भूमिगत तने वाले पौधे कहते हैं। इनके अतर्गत, वनस्पति शास्त्रियो के अनुसार, निम्न कोटिया आती हैं[7]

1 प्रकन्द (रि–जोम) हल्दी, अदरक आदि
2 कन्द (टयूबर) आलू आदि
3 शल्क कन्द (बल्ब्स) प्याज, लहसुन आदि
4 घन कन्द (कौर्म) . क्रोकस आदि

इनके अनुसार, जैनो द्वारा स्वीकृत कन्दमूल या गढत वनस्पतिया इन चार कोटियो मे समाहित हो जाती हैं। इन वनस्पतियो का तना जमीन के अदर मूर्तरूप लेता है और अपने ऊपरी अश को पोषण देता है। यहां यह ध्यान दीजिये कि वनस्पति शास्त्री हल्दी और अदरक की कोटि को लहसुन और प्याज तथा आलू की कोटि से भिन्न मानते हैं। शायद ये धूप में सुखाये या परिवर्तित किये जा सकते हैं, फलतः इनकी भक्ष्यता उतनी जड़मूल नहीं है जितनी आलू आदि की है क्योंकि वे धूप द्वारा सुखाये नहीं जा सकते, वे केवल अग्निपक्वन से परिवर्तित किये जा सकते हैं। यहां अग्नि से पारम्परिक अग्नि के अतिरिक्त विद्युत–भट्टी, माइक्रोवेव या अन्य आधुनिक तेजस्कायिक उत्पादी उपकरण भी लेने चाहिये। साधारणतः सामान्यत. प्रयोग में आने वाले इस कोटि के वनस्पति निम्न हैं: 1. अदरक 2 हल्दी 3. मूली 4. गाजर 5. प्याज 6. लहसुन 7 आलू 8. घुइयां 9. शकरकन्द 10. जमीकन्द 11 सूरणकन्द 12 शलजम आदि। इन कन्दमूलों का पत्तेवाला भाग जमीन

के ऊपर रहता है। यह माना जाता है कि पत्तीवाला भाग भूतलीय अश है और भक्ष्य है, और भूमिगत अंश भक्ष्य नहीं है। प्रकृति में ये 'आम' या 'सचित्त' अवस्था में पाये जाते हैं और इनका अग्निपक्वन या शस्त्र–परिणमन किया जा सकता है।

इन वनस्पतियों की स्थूलता के कारण इनमे अनन्त सूक्ष्मजीव, सम्भवत निगोदिया जीव, होते होगे। ये वनस्पति भी प्रकृति में पाये जाते हैं और ये 'हरित' या 'आम' होते हैं। लेकिन ये साधारण वनस्पति प्रत्येक कोटि से भिन्न हैं क्योंकि इनमे एक ही शरीर में अनेक से लेकर अनन्त तक जीव रहते हैं। सूक्ष्म अवस्था मे इन्हें निगोदिया (अनन्त जीवो को स्थान देने वाले) या निगोद कहते हैं। ऐसा माना जाता है कि सुई की एक नोंक के बराबर स्थान मे असख्यात निगोद जीव होते हैं। यदि हम सुई की नोक की साइज $10^{-4}$ सेमी माने, और असख्यात का मान सामान्य गणना के अनुसार महासख के समकक्ष $10^{20}$ या महाक्षोभ, $10^{24}$ के समकक्ष (गणित सार सग्रह) माने (यह मान जैन मान्यतानुसार, सही नही है) तो एक सूक्ष्म निगोदिया जीव $10^{-24}$ या $10^{-28}$ सेमी साइज का गोलाकार या अन्य आकार का होगा। इस तरह एक सेमी विस्तार में कम से कम $10^{24}$ या $10^{28}$ निगोदिया जीव हो सकते हैं (अनन्त न भी मानें, तो) । आज के वनस्पति–विज्ञानी की सजीव कोशिका की साइज $10^{-4}$–$10^{-6}$ सेमी के लगभग होती है। अत आधुनिक वनस्पति विज्ञान में इन जीवों की समकक्षता पाना कठिन ही है। इतने सूक्ष्म जीवो का अस्तित्व तो केवलज्ञानगम्य है। पर आधुनिक वैज्ञानिको के लिये साधारण वनस्पतियो की अनन्त जीवकायता किंचित् विचारणीय है। अनन्तो की एककायता, अनेकों की एककायता के रूप मे माने जानें पर ये वैज्ञानिको के परजीवी वनस्पति के समकक्ष माने जा सकते हैं। धवला 3 2 1 87 मे इन्हे 'एक–शरीर–द्वियबहूहि जीवेहि सह' के रूप मे बताया है। 'बहु' शब्द अनन्तार्थक कब हो गया, यह अनुसंधेय है। फिर भी, इतने छोटे–से विस्तार मे इतने अधिक जीवो के कारण, धार्मिक दृष्टि से, इनकी सचित्त या अचित्त भक्ष्यता विचारणीय हो गई है। यही नहीं, साधारण–वनस्पति की परिभाषा बहुत जटिल है, सामान्यजनों के लिये बोधगम्य भी नहीं है। पौधो के विभिन्न भागो में विविध कोटि की वनस्पति के उल्लेख प्रज्ञापना[8] में दिये गये हैं।

## आहार की आवश्यकता

प्राय सभी जीव आहार के बिना अधिक समय तक जीवित नहीं रह सकते, चाहे वे पारमार्थिक ससारी जीव हों या व्यावहारिक संसारी जीव हों। दोनों को ही आहार अनिवार्य है। वस्तुत व्यावहारिक संसारी ही व्यवहार–मार्ग अपनाकर परमार्थिकता की ओर अग्रसर होकर जीवन का

| | | | |
|---|---|---|---|
| 14. बहुबीजक | बहुबीजक | बहुबीजक | बहुबीजक |
| 15. अज्ञात फल | अज्ञात फल | अज्ञात फल | अज्ञात फल |
| 16. अचार मुरब्बा | अचार मुरब्बा | अचार मुरब्बा | अचार मुरब्बा |
| 17. अनन्तकायिक | अनन्तकायिक | अनन्तकायिक | अनन्तकायिक |
| 18. बैंगन | बैंगन | बैंगन | बैंगन |
| 19 चलित रस | चलित रस | चलित रस | चलित रस |
| 20. आमगोरस–सपृक्त द्विदल | – | द्विदल | – |
| 21 तुच्छ फल | तुच्छ फल | तुच्छ फल | तुच्छ फल |
| 22 मृत्जाति | कच्ची मिट्टी | – | मृत्जाति |
| 23 – | अपक्व लवण | – | – |
| 24 – | – | घोलबड़ा | घोलबड़ा |
| 25 – | – | गारी | – |

उदाहरणार्थ, चलितरस कोटि में मद्य, मक्खन, अचार–मुरब्बा एवं द्विदल की कोटियां समाहित हो जाती हैं। बहुबीजक में बैंगन आ जाता है। ये पुनरावृत्तियां सुधारी जानी चाहिये। वर्तमान युग में इन अभक्ष्यों पर पुनर्विचार की आवश्यकता है। नवयुग में अभक्ष्यों को कुल चार कोटियों में वर्गीकृत किया जा सकता है

| 1 किण्वित | 2 परिरक्षित | 3 त्रस/स्थावर जीवघात | 4 विविध |
|---|---|---|---|
| मद्य | अचार–मुरब्बा | मांस | विष |
| मक्खन | | मधु | बर्फ |
| चलितरस | | पचोदुबर | ओला |
| द्विदल | | अनन्तकाय | तुच्छ फल |
| घोलबड़ा | | बहुबीजक | अज्ञात फल |
| | | बैंगन | मृतजाति |
| | | | रात्रिभोजन |
| | | | अपक्व लवण |

इनकी अभक्ष्यता के सम्बन्ध में शास्त्रीय एव वैज्ञानिक चर्चा आगे की जा रही है।

किण्वित अभक्ष्य पदार्थ : (1) मद्य एवं मादक पदार्थ

वर्तमान में प्रचलित बाइस अभक्ष्यो में प्रायः सभी प्रकार के किण्वित एवं विकृत पदार्थ समाहित होते हैं। इनमें चार महा विकृतिया मुख्य हैं · मद्य, मक्खन, मधु और मांस। इनमें से प्रथम दो – मद्य और मक्खन किण्वन से उत्पन्न होते हैं। इनके अतिरिक्त, 'नव पदार्थ' में दूध, दही, घृत, गुड़, मिठाई और तैल को भी विकृतियां ही माना है।[20] इनमें भी दही और घृत किण्वन उत्पाद हैं। अन्यों की विकृतिता विचारणीय हैं। इन छहों को समय–सीमा में अभक्ष्य नहीं माना जाता। यहां केवल अभक्ष्य विकृतियों पर ही विचार किया जाएगा। इनमें पहला स्थान मद्य का है।

वस्तुतः 'मद्य' शब्द से वे सभी पदार्थ ग्रहण किये जाने चाहिए जो उसके समान मादक प्रभाव उत्पन्न करते हैं। इनके अन्तर्गत गांजा, अफीम, चरस तथा एल.एस.डी., हीरोइन आदि नये संश्लेषित पदार्थ भी समाहित होने चाहिए। पुराने समय में इनका समुचित ज्ञान–प्रचार न होने से, सम्भवतः इनका उल्लेख न हो पाया हो, पर ये सभी मादक और नशीले पदार्थ हैं। शास्त्री[21] ने इन सभी का अभक्ष्यों की मादक कोटि में समाहार किया है। फिर भी, मद्य मे यह विशेषता तो है ही कि यह किण्वन या चलित–रसन की किया से प्राप्त होता है जबकि अन्य अनेक मादक पदार्थों के निर्माण में यह क्रिया समाहित नहीं हैं। मद्य या उसके विविध रूपों के विषय मे शास्त्रीय एवं वैज्ञानिक जानकारी सारणी 4 में दी गई है। इससे एतद्विषयक प्राचीन एवं नवीन तथ्यो के ज्ञान की तुलना की जा सकती है। मद्य के निर्माण और प्रभावो का शास्त्रीय विवरण उपासकाध्ययन, सागारधर्मामृत, पुरुषार्थसिद्धियुपाय तथा श्रावक– धर्म–प्रदीप आदि मे पाया जाता है। वैज्ञानिकों ने भी इस सम्बन्ध में पर्याप्त अध्ययन किया है। इससे पता चलता है कि विभिन्न प्रकार के मद्यों का निर्माण कुछ विशिष्ट परजीवी वनस्पतियो की कोशिकाओ की विकास प्रक्रिया के फलस्वरूप होता है। यह विकास प्रक्रिया एक रासायनिक क्रिया है जिसके कारण ये कोशिकाये अपने विकास हेतु शर्करामय पदार्थों को विगलित करती हैं। इसके फलस्वरूप मद्य द्वितीयक उत्पाद के रूप में प्राप्त होता है। इस प्रक्रिया मे ऊष्मा निकलती है, साथ ही जल की वाष्प एव कार्बन डाइ–ऑक्साइड प्राप्त होते हैं। इनसे उपकरण में पर्याप्त फेंन बनता है और उफान जैसा आता दिखता है। उपकरण भी गरम हो जाता है। आयुर्वेद में भी आसव–अरिष्ट बनाते समय ऐसी ही स्थितियों को नियत्रित करने के लिये स्थूल उपाय किये जाते हैं। सम्भवतः इसी प्रकार के निरीक्षणों के कारण मद्य–निर्माण के समय जीवोत्पत्ति या मद्य के बिन्दुओ मे जीवो के अस्तित्व का मत आचार्यों ने प्रस्तुत किया। यद्यपि इस प्रक्रिया में सूक्ष्म जीवों के अस्तित्व से सम्बन्धित यह निरीक्षण महत्त्वपूर्ण है पर उसकी भूमिका की चर्चा आधुनिक दृष्टि से मेल नहीं खाती।

सारणी 4 · मद्य–सम्बन्धी प्राचीन एवं नवीन तथ्य

| प्राचीन | नवीन |
|---|---|
| 1 उत्पादन | |
| (1) मद्य सुराबीज, गुड़ आदि को सड़ाकर (किण्वितकर) बनाया जाता है। | (1) विभिन्न प्रकार के मद्य शर्करा युक्त (महुआ, गुड़, धान्यादि) पदार्थों के यीस्ट – कोशिकीय किण्वन से प्राप्त होते हैं। |
| (2) इसके निर्माण के समय अनेक रसज/ त्रस जीव उत्पन्न होते हैं। | (2) ये कोशिकायें परजीवी वनस्पति हैं। ये अपने विकास के लिये शर्कराओं को विद्वेलित करती हैं और मद्य बनता है। |

(3) मद्य के रस में भी जीव उत्पन्न होते हैं।

(3) जब इस क्रिया में मद्य की मात्रा 10–15% से अधिक हो जाती है, तब इनकी सक्रियता स्वयमेव समाप्त हो जाती है और मद्य निर्माण बंद हो जाता है।

(4) मद्य की एक बूंद में अनेक जीव उत्पन्न होते हैं। यदि वे बाहर फैलें, तो पूरा संसार उनसे भर जाएगा।

(4) शुद्ध मद्य एथिल ऐल्कोहल नामक यौगिक है। विभिन्न पेय मदिराओं में तथा आसव–अरिष्टादि औषधों में इसकी मात्रा भिन्न–भिन्न होती है।

(5) किण्वन की क्रिया से आजकल बहुतेरे खाद्य, औषधि और औद्योगिक पदार्थ बनाये जाते हैं। इस क्रिया से निर्मित लगभग 64 पदार्थों की सूची श्रीम और ब्रिंक ने अपनी पुस्तक में दी है।

2. प्रभाव

(1) मद्यपान से रसज/त्रस जीवों की हिंसा होती है।

(1) यह वाष्पशील पदार्थ है और त्वचा पर पड़ने पर यह शीघ्र वाष्पित होता है जिससे त्वचा का तापमान कम होता है और ताजगी का अनुभव होता है।

(2) उच्च सांद्रण मे यह कोशिकाओं से जल खींचकर उन्हें अक्रिय बना देता है, विकृत कर देता है। इससे यह कीटाणु–नाशक एवं प्रतिरोधी होता है।

(3) तनु मद्य क्षुधावर्धक होता है। यह पेट की आंतों में हिस्टैमीन एवं गैस्ट्रीन विमोचित कर स्रावों को बढ़ाता है।
यह मनोवैज्ञानिकतः उत्तेजक एवं ऊष्मादायी होता है।

15% से उच्च सांद्रण का मद्य स्रावों की गतिशीलता को रुद्ध करता है, श्लेष्मा–झिल्ली को उत्तेजित करता है, गैस, वमन एवं मितली लाता है तथा पेट और आंतों की एन्जाइमी क्रिया को प्रतिबंधित करता है।

(2) मद्य मन को मोहित करता है। मद्यपान से अभिमान, भय, क्रोध आदि हिंसक वृत्तियां उदित होती हैं। मद्यपान धार्मिक गुणों को नष्ट करता है। यह उन्माद, मूर्च्छा, मिर्गी एवं मृत्यु तक का कारण होता है।

(4) यह केन्द्रीय नाड़ी तंत्र को अवनत कर सुखाभास या तनाव–शैथिल्य का आभास देता है। इस कारण ही मद्यपायी व्यक्ति समस्त प्रतिबंधों से मुक्त होकर निंदनीय या असामाजिक व्यवहार करता है।

| | |
|---|---|
| मद्य दुर्गति का कारण है। मद्य चित्त–विभ्रम उत्पन्न करता है। मद्य कुयोनिज भोजन है। मद्यपायियों की संगति भी दोष जनक है। | (5) मद्य मस्तिष्क के जालकों एवं सक्रियता नियत्रक केन्द्रों को प्रभावित कर उन्हें अक्रिय करता है। यह दृष्टि की तीक्ष्णता एवं मस्तिष्क व मासपेशियों की समन्वय–क्षमता कम करता है। |
| | (6) यह वेदनाहर नहीं है, फिर भी यह वेदना की अनुभूतिगम्यता की सीमा को बढ़ाता है और सुखाभास देता है। |
| | (7) 5–6 ग्राम से अधिक मद्य पीने पर मात्रानुसार प्रभाव बढ़ते हैं और बेहोशी तक आ जाती है। इसकी अधिक मात्रा सुषुम्ना को प्रभावित करती है, ह्रदय की कपन बढ़ाती है, रक्तचाप बढ़ाती है एव ह्रदय–पेशियों को हानि पहुचाती है। |
| | (8) मद्य के प्रभाव से यकृत वसीय अम्लों का सश्लेषण एव सचय अधिक करने लगता है। इससे भूख कम होती है और गैस बनता है। मद्यपान से मूत्रलता बढ़ती है और मूत्र–नियत्रक हार्मोन का उत्पादन कम होता है। मद्य वासना का उत्तेजक है। |
| | (9) शरीर–तत्र में मद्य का अधिकाश यकृत में चयापचित होकर ऊष्मा उत्पन्न करता है। लगभग 0.6 लीटर मद्य मारक हो सकता है। |
| 3 उपचार | मद्य के व्यसन को दूर करने में मनोवैज्ञानिक विधियों, योग, खानपान–परिवर्तन तथा डाइ–सल्फिराम–जैसी औषधियां सहायक होती हैं। |

सारणी 4 से यह स्पष्ट है कि मद्य निर्माण के समय वनस्पति कोशिकायें बाहर से डाली जाती हैं। वे विकसित होती हैं और अपनी जनसंख्या में अल्प काल में ही अपार वृद्धि कर लेती हैं। मद्य के किंचित् अधिक सांद्रण होने पर ये कोशिकायें विकृत होकर अक्रिय हो जाती हैं, अधिकांश अवक्षेपित हो जाती है। इसलिए मद्य से और मद्य में जीवोत्पत्ति की बात वैज्ञानिक दृष्टि से तथ्यपूर्ण नहीं है। हा, यह अवश्य है कि आसव, अरिष्ट या अनेक मदिराओं का आसवन नही किया जाता, अतः उनमें एकेन्द्रिय तथा अक्रियकृत वनस्पति कोशिकायें विलयन, कोलायड या निलम्बन के रूप में बनी रहती हैं। लेकिन उत्तम कोटि की मदिराओं के आसवन होने से उनमें यह दोष नहीं पाया जाता। ऐसा प्रतीत होता है कि यह शास्त्रीय विवरण अनासवित मद्यों के आधार पर किया गया है क्योंकि सामान्यजन इनका ही

उपयोग करते हैं। मद्योत्पादी वनस्पति की ये कोशिकायें त्रस हैं या स्थावर–इस पर पिछली सदी के वैज्ञानिकों में विवाद रहा है। इन्हें स्थावर और त्रसों से एक पृथक् जीव श्रेणी में ही लिया जाता है। फलतः त्रस जीवघात का सिद्धांत मद्य की अभक्ष्यता को पुष्ट नहीं करता है।

शास्त्रों में मद्य की अभक्ष्यता के कारणों में उसके व्यक्तिगत व सामाजिक कुप्रभावों को निरूपित किया गया है। वैज्ञानिक दृष्टिकोण से यह माना जाता है कि मद्य की अल्पमात्रा (6–10 मिली. ) औषध, ताजगी, ज्वर–शमन आदि अनेक कारणों से लाभदायी हो सकती है पर अधिक मात्रा हृदय, यकृत, वृक्क तथा मस्तिष्क के कुछ सक्रिय भागों को प्रभावित करती है। इस कारण ही सुखाभास, मोहकता एवं असामाजिकता के लक्षण प्रकट होते हैं। यह सुखाभास की अनुभूति ही इसके व्यसन का कारण बनती है। शास्त्रों मे मद्य के जिन प्रभावों के वर्णन हैं, वे अधिक मात्रा में मद्यपान से शरीर–तत्र के विभिन्न घटकों पर होने वाले प्रभावों के निरूपक हैं। वैज्ञानिकों ने इन दृष्ट प्रभावों के अन्तरंग कारणो का भी ज्ञान किया है। उनकी शोधो ने यह भी बताया है कि अफीम मे विद्यमान कोडीन–मोर्फीन, गाजे–चरस–भाग में विद्यमान कैनोबिनोल की क्रिया भी, सरचनात्मक भिन्नता के बावजूद भी, शरीर–तत्र के सक्रिय अवयवों पर मद्य के समान ही होती है। एल. एस. डी., हीरोइन और वर्तमान स्मैक के भी समरूप प्रभाव होते हैं। ये मद, मोह एवं विभ्रम उत्पन्न करते हैं। वैज्ञानिक मद्यपायी की विभिन्न निन्दनीय एवं असामाजिक प्रवृत्तियो की भली–भांति व्याख्या कर सकता है। अतः औषधीय या बाह्यतः सम्पर्कित (मर्दनादि) मद्यमात्रा से अधिक मद्यपान हमारे लिये हानिकारक है। इस प्रकार, स्थावर–जीवघात, मादकता, विकृति एवं अनुपसेव्यता (लोक विरुद्धता) के कारणों से मद्य की अभक्ष्यता और भी प्रयोगसिद्ध रूप से पुष्ट हुई है। इसमें उत्पाद दोष भी है और प्रभाव दोष भी। उनमें उत्पाद दोष चाहे न भी हो, प्रभाव दोष तो है ही। इससे भारत सरकार तक चिन्तित है। सरकार दृश्य–श्रव्य एवं दूरदर्शन के माध्यम से इनके कुप्रभावों के प्रति जनजागरण कर रही है। जैनों के लिये यह प्रसन्नता की बात है।

**(2) मक्खन**

मद्य के समान मक्खन को भी विकृति माना गया है। पर यह मान्यता कब प्रचलित हुई, यह स्पष्टतः ज्ञात नहीं क्योंकि इसका उल्लेख अनेक आगमों में भी है। आ. हरिभद्र, अमृतचंद्र, अमितगति, आशाधर तथा दौलतराम कासलीवाल[22] ने बताया है कि दूध से बने दही को मथकर मक्खन निकालने के बाद उसे एक–दो मुहूर्त (1–1½ घंटे) में तपाकर घृत के रूप में परिणित कर लेना चाहिए। इसके बाद मक्खन में उसी वर्ग के असंख्यात संम्मूर्छन जीव उत्पन्न होते रहते हैं। इसके खाने से मधु और मांस के समान दोष

होता है। वस्तुतः मक्खन दूध या मलाई के आंशिक किण्वन से प्राप्त होता है। उग्रादित्य ने बताया है कि इसके गुण दूध से मिलते-जुलते हैं।[23]

1. दूध : शीत, मधुर, चिक्कण, हितकर, रोगनाशक, कामवर्धक, पुष्टिकर, अमृत
2. मक्खन : शीत, मधुर-अम्ल, पथ्य, हितकर, रोगनाशक, अतिवृष्य
3. घृत : शीत, पाचक, दृष्टिवर्धक, रोगनाशक मेध्य, पुष्टिकर, रसायन
4. दही . उष्ण, अम्ल, चिक्कण, मलावरोधी, वातनाशक, वृष्य, विषहर, गुरु
5. तक्र : उष्ण, अम्ल, रूक्ष, कषाय, मलशोधक, कफनाशक-अग्निवर्धक, लघु

दूध और मक्खन में यह अन्तर है कि दूध मे पानी अधिक, वसा कम होता है और मक्खन में वसा अधिक (85%) और जल तथा अन्य पदार्थ कम (15%) होते हैं। वस्तुत मक्खन बनाने की प्रक्रिया दूध के तैल-जल इमल्शन को जल-तैल इमल्शन मे परिवर्तन करने की प्रकिया है। इसे सरल करने के लिये यह पाया गया कि यदि प्रासुक या पैस्चुरीकृत दूध या मलाई को लैक्टिक एसिड बैसिली नामक बैक्टीरियाई किण्व या तद्युक्त दही, तक्र या अम्ल पदार्थों से ऋतु व तापमान के अनुसार 10-18 घंटे तक उपचारित किया जाए, तो दूध का वसीय भाग किंचित् किण्वित होने के कारण सरलता से पृथक किया जा सकता है। इस क्रिया में दूध के कुछ विलेय अश खट्टे लैक्टिक अम्ल या दही में परिणत होकर मक्खन में कुछ खटास पैदा करते हैं और उसे लैक्टिक स्वाद व गन्ध देते हैं। फलतः मक्खन में न केवल दूध की वसा ही रहती है, अपितु उसमें विद्यमान कैल्सियम आदि प्रोटीन भी रहते हैं।

इस प्रकार, हम देखते हैं कि मक्खन प्राप्त करने में बैक्टीरियाई परिवर्तन होता है। ये बैक्टीरिया एक-कोशिकीय सूक्ष्म जीवाणु माने जाते हैं और अपने विकास के समय दूध के वसाविहीन कुछ अवयवों को लैक्टिक अम्ल जैसे पाचक घटकों में परिणत कर उसे और भी उपयोगी बनाते हैं। इसी आधार पर दही और मटठे को स्वास्थ्य की दृष्टि से उत्तम खाद्य माना गया है। वस्तुत. दही, तक्र और मक्खन : सभी दूध की विकृतियां हैं। इसीलिए आज इन्हें भोजन का अनिवार्य घटक माना जाता है। फलतः यह स्पष्ट है कि मक्खन का प्रभाव उत्तम है। सम्भवतः यही कारण है कि पहले इसे अभक्ष्य नहीं माना जाता था। इसकी अभक्ष्यता की मान्यता उत्तरवर्ती है। इसमें शास्त्रीय दृष्टि से उत्पाद दोष माना जाता है, परन्तु प्रभाव दोष नहीं। अतः मद्य के विपर्यास में, यह बहुफल-अल्पघाती है और मद्य निषेध की तुलना में, इसके विषय में अल्प विवरण ही मिलता है। यदि बुद्धि एवं वीर्य-वर्धकता कोई दोष है, तो मक्खन निश्चित रूप से इस दोष से दूषित

है। वैज्ञानिक दृष्टि से, मक्खन वसीय होने से उसमें शरीर तंत्र के चालन के लिये अन्न की तुलना में दुगुनी ऊर्जा प्रदान करता है, अनेक विटैमिन और लवण प्रदान करता है। इस आधार पर मक्खन की अभक्ष्यता गृहस्थों के लिये उतनी महत्त्वपूर्ण न हो जितनी साधु के लिये, सम्भावित है।

(3–4) चलितरस और द्विदल

'चलितरस' शब्द से ऐसे खाद्य पदार्थों का बोध होता है जिनके प्राकृतिक रस या स्वाद में कुछ दिनो रखे रहने पर, किण्वित होने पर और सम्भवत: संघनित करने पर परिवर्तन आ गया हो। वैज्ञानिक दृष्टि से तो दूध को भी चलितरस मानना चाहिये, क्योंकि यह अनेक प्रकार के आहार–घटकों के जीव–रासायनिक परिवर्तन के फलस्वरूप स्रवित होता है। पर यह खट्टा नहीं होता, अतः इसे चलितरस या विकृति नहीं माना जाता। इसीलिये इसके उपयोग में धार्मिक प्रतिबन्ध नहीं है। पर इसके किण्वन से उत्पन्न सभी उत्पाद चलितरस होते हैं। सम्भवतः घी चलितरस इसलिये नहीं माना जाता कि वह भी खट्टा नहीं होता। यह सामान्य धारणा है कि जल युक्त, बासी खाद्य पदार्थ (इन्हें वायुजीवी जीवाणु अपना घर बनाकर, विकसित होते समय अंशतः विदलित करके उनमें खटास ला देते हैं) अथवा किण्वन क्रिया से तैयार किये पदार्थों में विकृति के कारण खटास आ जाती है और वे विकारी हो जाते हैं। इस दृष्टि से सभी दक्षिण भारतीय प्रमुख खाद्य (इडली, डोसा, उत्तपम्, ढोकला, मट्ठा आदि) अभक्ष्यता की कोटि में आते हैं। उत्तर भारत की जलेबी, बड़ा, छोले–भटूरे, दहीबडा, आधुनिक युग की ब्रेड–बिस्किट आदि और नान, खमीर का चूर्ण, बासी रोटी और भात, नीबू का सिरका आदि भी चलितरस मे ही समाहित होते हैं, क्योकि उपरोक्त सभी पदार्थ मूल खाद्यों के किण्वन से तैयार किये जाते हैं। सम्भवतः इस प्रक्रम से बननेवाला सर्वप्रथम खाद्य 'मदिरा' ही होगी, चलितरसों के भक्षण में भी मदिरा के समान दोष माना गया है।

अहिंसा की सूक्ष्म धारणा एवं प्राकृतिक चिकित्सको के मत से हमारे आदर्श आहार में प्राकृतिक पदार्थों के सामान्य या उबले हुए रूप, उनके पीसने या उबालने से प्राप्त चूर्ण या रस एवं दूध–फल ही होना चाहिये। परन्तु मानव ने यथासमय आकस्मिक रूप से अनुभव किया कि खाद्यों को अग्नि पर पकाने से या किण्वित कर उपयोग करने से उनकी सुपाच्यता एवं रसमयता अधिक रुचिकर हो जाती है। इन क्रियाओ में खाद्यों के दीर्घाणु किंचित् वियोजित होकर लघु हो जाते हैं, जिससे उनके स्वांगीकरण में पाचनतंत्र को भी कम मेहनत करनी पड़ती है। इसलिये कच्चे, उबले या अकिण्वित खाद्यों की तुलना में सामान्य आहार में अन्य प्रकार के खाद्य अधिक होते हैं। इनकी अभक्ष्यता का आधार इनमे जीवाणुओं (यीस्ट,

बेक्टीरिया, फंजाई) की उत्पत्ति माना जाता है जो अहिंसक दृष्टि का निरूपक है। पर ये सभी जीवाणु अब वनस्पति कोटि के ही माने जाते हैं और ये ही किसी न किसी रूप में हमारे आहार के घटक हैं। इन जीवाणुओं की एक विशेषता यह भी है कि ये प्रायः एककोशिकीय हैं और जीवन तत्त्व के निम्नतम स्तर के निरूपक हैं। इनकी तुलना में, अन्य् वनस्पतियां बहुकोशिकीय होती हैं। वस्तुतः 'विश्वग् जीवचिते लोके' में शरीर और परिवेश में व्याप्त इन्हीं सूक्ष्म जीवाणुओं का उल्लेख है। इनके बिना हम जीवित ही कैसे रह सकते हैं? यहां यह सूचना भी मनोरजक होगी कि आचाराग–चूला में अनेक प्रकार के धोवनों (आटा, तिल, तुष, चावल, माड आदि) की भक्ष्यता चलित–रस (खट्टे) होने पर ही मानी गई है। आगमो मे अन्यत्र भी ऐसे खट्टे पान–भोजनों का उल्लेख है। यद्यपि यह विवरण श्रमणों के लिये है, फिर भी यह तो स्पष्ट है कि यह चलितरसता किण्वन या विकृति के बिना नहीं हो सकती है। स्वास्थ्य की दृष्टि से ऐसे धोवन सुपाच्य एव पाचक होते हैं। फलतः चलितरसी पदार्थों की अभक्ष्यता की समग्र धारणा पुनर्विचार चाहती है। इसका आधार उत्पाद दोष न होकर शरीर एव मन पर होनेवाला शुभाशुभ प्रभाव माना जाना चाहिये।

हेमचन्द्राचार्य और सोमदेव ने द्विदल को अभक्ष्य बताया है। इसका सामान्य अर्थ ऐसे अन्नों से है जिनके दो समान टुकड़े किये जा सकते हैं। प्रायः सभी दलहन द्विदल होते हैं। शास्त्रों में पुराने द्विदल को अभक्ष्य कहा है क्योंकि बरसात मे, पुराने हो जाने पर या अन्य परिस्थितियों मे वे घुन जाते हैं, उनमे जीवाणु तो क्या, त्रस जीव भी पाये जाते हैं। यह सामान्य अनुभव की बात है। इससे पुराने द्विदल चलित रस भी हो जाते हैं। अतः जीवघात की दृष्टि से इनकी अभक्ष्यता निर्विवाद है। यही नहीं, यह भी बताया गया है कि द्विदलों को कच्चे दूध या उससे बने दही–मट्ठे के साथ नहीं खाना चाहिये। इससे बूंदी का रायता, बड़े, धोल बड़े आदि सभी अभक्ष्यता की कोटि मे आ जाते हैं। द्विदलों की अभक्ष्यता से हमारे आहार का एक प्रमुख प्रोटीनी घटक ही समाप्त हो जायेगा। शास्त्रीय दृष्टि से, ऐसे खाद्यों में सूक्ष्म जीवाणु उत्पन्न हो जाते हैं। यह तो वातावरण एवं किण्वन का प्रभाव है। आशाधर ने इस विषय में कुछ उदारता दिखाई है। वे पकाये हुए दूध से बने दही–मट्ठे से मिश्रित द्विदल को भक्ष्य मानते हैं। फलतः द्विदल एवं दही–मट्ठा मिश्रित द्विदल खाद्यों की अभक्ष्यता पुराने या विकृत द्विदलों पर ही लागू माननी चाहिये, नये द्विदलों पर नहीं। अतः द्विदल के बदले विकृत या पुराने 'द्विदल' शब्द का उपयोग करना चाहिये। फिर भी, यदि चलितरस की अभक्ष्यता है, तो आशाधर का मत खंडित ही रहेगा। यदि किण्वन से प्राप्त पदार्थों की कोटि एक ही बनाई जाती, तो अधिक अच्छा था। इससे अभक्ष्यों की संख्या कम होगी।

**2. परिरक्षित खाद्य : (5) अचार–मुरब्बा**

वर्तमान युग में अचार–मुरब्बा या संधानित खाद्यों को परिरक्षित खाद्यों की कोटि का प्रतिनिधि मानना चाहिए। सम्भवतः सर्वप्रथम बाईस अभक्ष्यों की धारणा के विकास के समय ही इन खाद्यों को अभक्ष्यता की कोटि में विशिष्ट नाम देकर रखा गया। यही कारण है कि प्राचीन ग्रन्थों में इनका नाम नहीं मिलता। धर्मसंग्रह में संधानों की अभक्ष्यता का कोई कारण नहीं बताया गया है, पर जैन–क्रिया–कोश में कहा गया है कि जब आम, नींबू आदि में राई, कलौंजी आदि मिला कर तैल मिलाया जाता है, तब उनमें अनके त्रसजीव उत्पन्न होते हैं। अतः इनके खाने से मांस–दोष लगता हैं। सम्भवत. आज का सामान्य शिक्षित व्यक्ति इस कथन को नहीं मान सकेगा। यही कारण है कि अचार–मुरब्बा आदि परिरक्षित पदार्थों का सेवन स्वाद, स्वास्थ्य एवं रसमयता के कारण दिनोंदिन बढ़ रहा है।

वस्तुतः प्रत्येक व्यक्ति इस तथ्य से परिचित है कि सामान्य हरे फल या भोज्य पदार्थ विशिष्ट ऋतुओं में पैदा होते हैं और वे कुछ समय बाद आन्तरिक एव बाह्य जीवाणुओं के प्रभाव से विकृत होने लगते हैं। उनकी बहुत दिनों तक उपयोगिता बनाये रखने के लिये यह आवश्यक है कि उनमे विकारोत्पादी घटकों की सक्रियता को समाप्त कर दिया जाए। नमक, तेल, शक्कर, सिरका आदि पदार्थ यह काम सरलता से करते हैं। आजकल सोडियम बेन्जोएट के समान अनेक रासायनिक पदार्थ भी इस काम आते हैं। अचार प्रायः खट्टे माने जाते हैं और मुरब्बे मीठे। पर आजकल मीठे अचार भी बनने लगे हैं। इसमें परिरक्षकों के अतिरिक्त अन्य घटकों को मिलाने से उनकी उपयोगिता औषधीय दृष्टि से भी बढ जाती है। यही नहीं, उनकी विकृति रुक जाने से परिरक्षित पदार्थों को वर्ष की सभी ऋतुओ में काम में लिया जा सकता है। तकनीकी दृष्टि से अचार–मुरब्बे बनाने की इस क्रिया को ही 'परिरक्षण' कहते हैं। इस विधि के विकास से अब आम–नींबू की तो बात ही क्या, गाजर, मूली, अदरक, मिर्च, गोभी, करेला आदि अनेक शाक–भाजियों के अचार–मुरब्बे बनाये जाने लगे हैं। यद्यपि ये खाद्य हमारे आहार के अल्पमात्रिक घटक हैं और खाद्य कोटि में आते हैं, फिर भी इनके उपयोग से भोजन का पाचन और उद्दीपन सरल हो जाता है। इनमें विद्यमान घटक स्वास्थ्यवर्धक होते हैं। आंवले के मुरब्बे से कौन परिचित नहीं है ? यह तो औषधिक भी है। आंवले और आयुर्वेद का अविनाभाव सम्बन्ध है।

आज के युग में अचार–मुरब्बों की कोटि के पदार्थों की विविधता बढ़ी है। इनमें टमाटर आदि के सांद्रित रसों से कैचप, सॉस, स्क्वैश आदि समाहित हैं। ये परिरक्षित कर वर्ष भर मिलते रहते हैं। अनेक फलों के रसों व खंडों से बने हुए जैम और जैली भी परिरक्षित पदार्थ हैं। वस्तुतः आजकल

खाद्य–बाजार में जाने पर ऐसा लगता है कि अब परिरक्षित खाद्यों एव पेयों का ही युग आ गया है। अंब्रोशिया की डिब्बे बन्द स्वादिष्ट खीर तो हमारे घरों में भी नहीं बनती।

जनसंख्या की वृद्धि एवं जीवन की जटिलता एवं व्यस्तता ने मानव को इतना विवश कर दिया है कि वह परिरक्षित खाद्यों पर ही निर्भर रहने लगा है। इसीलिये अब प्रत्येक खाद्य के परिरक्षित रूप में मिलने की योजनायें चलने लगी हैं। भारत में भी यह प्रक्रिया तेजी से विकसित हो रही है। परिरक्षण की भी अनेक भौतिक एवं रासायनिक विधियों का विकास हुआ है। प्रशीतन और वायुरोधी डिब्बाबन्दी ऐसी ही विधियां हैं। घरों में रेफ्रीजरेटर और बाजारों में प्रशीतन भंडारों में सब्जियों को प्रशीतित कर रखा जाने लगा है। बर्फ के तापमान पर जीवाणु खाद्यों को विकृत नहीं कर पाते। वायुरोधी डब्बाबंदी भी प्रशीतन के सहयोग से काम करती है। इससे दो लाभ होते हैं– वायु के जीवाणु एवं ऑक्सीजन से पदार्थों का विकृतिकरण रुक जाता है और प्रशीतन से विकृतिकरण की समय–सीमा में वृद्धि हो जाती है। अनेक लेखक इन विधियों के कुछ दुष्प्रभावों की ओर सकेत देते दिखते हैं, पर यह तो 'अति सर्वत्र वर्जयेत्', की उक्ति को ही चरितार्थ करता है। प्रत्येक प्रक्रिया की अपनी सीमा और सावधानी तो ध्यान में रखनी ही चाहिये। यदि इन सकेतों का पालन न किया जाए, तो शायद ही किसी खाद्य का उत्पादन उसे विकृत दिखे। प्राकृतिक खादो के बदले कृत्रिम खादों का उपयोग, कीटमार दवाओ का प्रयोग आदि विकृति के कारण बताये जा रहे हैं।

परम्परागत श्रावकों के घरों में विभिन्न ऋतुओं की हरी सब्जियो और भाजियों को सुखाकर और यथावश्यकता खाने का रिवाज है। इस प्रक्रिया में, यदि गृहणियां खाद्यों को सुखाने से पूर्व उन्हें अच्छी तरह जीवाणुनाशी रसायनों के घोल में धोकर साफ कर लें, तो ज्यादा लाभ रहता है। सूखने से सब्जियों का जलांश काफी कम हो जाता है और उनमें विद्यमान प्राकृतिक परिरक्षकों की मात्रा बढ़ जाती है। दोनों ही स्थितियां जीवाणुओं या वायु द्वारा उनके विकृतिकरण को रोकती हैं।

इस विवरण से स्पष्ट है कि परिरक्षित खाद्यों में जीवघात, अतएव अभक्ष्यता का प्रश्न विचारणीय है। हां, यह बात अलग है कि परिरक्षण के लिये आवश्यक प्रक्रिया एवं सावधानियों में प्रमाद किया गया हो। ऐसी स्थिति में खाद्य विकृत, फलतः अभक्ष्य हो जाएंगे।

### 3. त्रस/स्थावर जीवघात : (6) मधु या शहद

शास्त्रों में तीन मकारों की अभक्ष्यता में मधु का नाम भी समाहित है[24]। निशीथचूर्णि में कौंतिय, माक्षिक एवं भ्रामर – तीन प्रकार का मधु बताया

गया है। इस युग में भी दूध, दही, घी और मक्खन भोजन के सामान्य घटक थे। साधुओं के लिये भी ये ग्राह्य थे। कौंतिय मधु तो आम्र–लतिकाओं से प्राप्त होता है। माक्षिक एवं भ्रामर के नाम ही उनके स्रोतों को व्यक्त करते हैं। मधु को अप्रशस्त विकृति का पदार्थ माना गया है। यह विकृति इसलिये है कि यह मधुमक्खियों या प्राणियों के संघात से उत्पन्न होता है और उनके लार से संपृक्त होने से अशुचि कहा जाता है। इसके खाने से सात गावो के जलाने के बराबर पाप लगता है। मधुमक्खिया पुष्पों के रसों को पीकर उसका वमन करती हैं, अतः यह उच्छिष्ट है। इसे हिंसक पुरुष ही खाते हैं। इसे औषधि के रूप में खाने पर भी दुःख होता है।

मधु में उत्कृष्ट कोटि की मधुरता होती है, इसलिये इसे मधु कहा गया है। रासायनिक दृष्टि से यह ग्लूकोस और फ्रक्टोस का समपरिमाणी मिश्रण होता है। उसे खाने पर ऊर्जा एवं ताजगी मिलती है। उग्रादित्य ने इसे रसायन माना है। इसे दूध के साथ लेने पर पीलिया दूर होता है। प्राचीन समय में इसे प्राप्त करने में निश्चित रूप से पर्याप्त त्रसघात होता था, पर नये युग में स्थिति बदल गई है। अब मधु संश्लेषित रूप में भी आता है। यह आहार का सामान्य घटक भी नहीं है। यह प्रायः औषधों में लेह्य या विपरिवर्तित होकर मधु के समकक्ष हो जाता है। प्राकृतिक मधु उत्पादन दोष से अभक्ष्य माना जाता है, प्रभाव दोष से नहीं। इसका उत्पादन–दोष मक्खन से उच्चतर जीवघात की कोटि का है।

(7) मांस

अहिंसक जैनाचार में मांस और उसके विविध रूपों एवं उत्पादो को नितान्त अभक्ष्य माना गया है। अभक्ष्यता के अनेक आधारो मे त्रस और स्थावर जीवघात इसके लिये उत्तरदायी हैं। इस विषय में शास्त्रों में दिये गये तथ्य सारणी 5 में प्रस्तुत किये गये हैं जहां एतत् सम्बन्धी वैज्ञानिक मान्यताऐं भी दी गई हैं। इससे स्पष्ट है कि जहा मांसप्रेमी पूर्वी संस्कृतियो में इसे धार्मिक या अन्य रूप से परोक्ष मान्यता दी गई है, वहीं पश्चिमी जगत् ने कुछ वैज्ञानिक तथ्यों के आधार पर इस दिशा में अपना पक्ष प्रबल किया है। पर बीसवीं सदी के मध्य से इसके ऐसे अनेक दोष सामने आते हैं कि सामान्य विवेकशीलजन इस ओर अरुचि प्रदर्शित करता दिखता है। दिल्ली में आयोजित शाकाहार सम्मेलनों में विभिन्न आहार विशेषज्ञों ने मांस भक्षण से होने वाली अनेक शारीरिक और मनोवैज्ञानिक हानियों का प्रयोगसिद्ध विश्लेषण कर हमें जागरूक बनाया है और जैन मान्यता की पुष्ट किया है। यद्यपि वैज्ञानिकों ने हमारे शास्त्रीय तर्कों को स्थूल माना, और योग साधक[25] भी आहार की प्रकृति का प्रारम्भिक महत्त्व नहीं मानते, फिर

भी वे यह कहते हैं कि सच्चा योगी शाकाहारी होकर ही रहेगा। शाकाहार सात्विक है और अशाकाहार राजसिक या तामसिक है। वैज्ञानिक अध्ययनों से एक ओर मांसाहार की अनेक हानियां सामने आई हैं, वहीं शाकाहार के गुणों का भी निदर्शन हुआ है। अतः मांस की शास्त्रीय अभक्ष्यता उत्पादन और प्रभाव दोषों के आधार पर और भी परिपुष्ट हुई है।

सारणी 5 – मांस सम्बन्धी शास्त्रीय और वैज्ञानिक सूचनाएं

| शास्त्रीय सूचनाएं | | वैज्ञानिक सूचनाएं | |
|---|---|---|---|
| **1. उत्पादन** | | | |
| (1) | जीवों के शरीर में मास का निर्माण आहार के सप्त धातुमय परिवर्तन से होता है। | (1) | जीवों के शरीर में मांस का निर्माण आहार के सप्त धातुमय परिवर्तन से होता है। |
| (2) | यह प्राणियों के घात से उत्पन्न होता है। | (2) | यह उच्चतर कोटि के प्राणियों के घात के उत्पन्न होता है। वैज्ञानिक विधियों ने इस प्रक्रिया को प्रतिरोधी एव अ–जुगुप्सनीय बना दिया है। |
| (3) | मास में सदैव सूक्ष्म जीवाणु रहते हैं। | (3अ) | इसमें सदैव सूक्ष्म जीवाणु उत्पन्न होते रहते हैं। हिमीकरण से यह प्रक्रिया निरुद्ध होती है। |
| | | (3ब) | सूक्ष्मदर्शी से ज्ञात होता है कि मास सूक्ष्म रेशों के बंडलों एव ऊतकों का समुदाय होता है। इसमें जल, वसा, प्रोटीन, खनिज लवण तथा विटामिन होते हैं। इसके प्रोटीन की कोटि उत्तम होती है। |
| (4) | मास में अरुचिकर गंध होती है। | (4) | इसके गध की अरुचिकता व्यक्तिगत रुचियों पर निर्भर करती है। |
| (5) | मास क्षुद्र पशुओं के लार के समान अपवित्र है। | (5) | मास की अपवित्रता विज्ञानसम्मत नहीं है। यह व्यक्तिगत रुचि का विषय है। |
| **2 तर्क सगति** | | | |
| (1) | अन्न की तरह मांस की भक्ष्यता की धारणा स्त्री एव माता की भोग्या–भोग्यता की मनोवृत्ति के समान है। | (1) | इससे शरीर तंत्र को वसा एव प्रोटीन की उच्च या अधिक मात्रा मिलती है। इससे शरीर को ऊर्जा अधिक प्राप्त होती है। |
| (2) | – | (2) | इसमें विद्यमान आहार–घटक सुपाच्य होते हैं और उनका जैवमान उच्च होता है। |
| (3) | आहार–घटकों की लोक मर्यादा होती है। गाय का दूध भक्ष्य है, पर उसी से उत्पन्न मांस अभक्ष्य है। लोक मर्यादा मांस की अभक्ष्यता का समर्थन करती है। | (3) | विश्व की अधिकांश जनसख्या इसे आहार–घटक के रूप में ग्रहण करती है। अतः लोक मर्यादा का प्रश्न नहीं है। |

| | | | |
|---|---|---|---|
| (4) | मांस जीव के शरीर से प्राप्त होता है, पर प्रत्येक जीव (वनस्पति) का शरीर मासमय नहीं होता। | (4) | – |
| (5) | यह तामसिक प्रवृत्ति को जन्म देता है। | (5) | मासाहार और तामसिक प्रवृत्ति का कोई सरल सम्बन्ध नहीं है। पर योगी ऐसा नहीं मानते। |
| | **3. प्रभाव दोष** | | |
| (1) | मास भक्षण में द्रव्यहिसा और भावहिंसा – दोनो होती है। | (1) | मास भक्षण हिंसा–पूर्वक होता है। |
| (2) | मांस भक्षण से इन्द्रियों मे मादकता आती है | (2) | शाकाहार की तुलना मे यह दुष्पाच्य है, अत. गरिष्टता का अनुभव होता है। |
| (3) | मास भक्षण न करने का महाफल होता है। यह न करना चाहिये, न कराना चाहिये और न ही इसकी अनुमोदना करनी चाहिये। | (3) | – |
| | | (4) | इससे शरीर तंत्र में कोलस्टेरोल एव संतृप्त वसीय अम्लों की मात्रा अधिक पहुचती है। इससे रक्तचाप, ह्रदयरोग, कैंसर, अस्थिरोग, मधुमेह आदि रोगों की बहुत सम्भावना होती है। |
| | | (5) | इससे विषाक्तता की सम्भावना रहती है। |
| | | (6) | इसमें रेशे कम होने के कारण मधुमेह नियत्रण क्षमता नहीं होती। |
| | | (7) | इसका मूल्य भी अधिक होता है। |

मास की अभक्ष्यता की चर्चा में इस शब्द को व्यापक अर्थ में लेना चाहिये। फलत इसके अन्तर्गत मछली, अंडे आदि सभी उच्चतर कोटि के जीवों या उनसे निष्पन्न पदार्थों को मानना चाहिये। इस प्रकार व्यापक रूप से सभी मांसीय पदार्थ अभक्ष्यता की कोटि में समाहित होते हैं।

**(8–12) पंच उदुम्बर फल**

पच उदुम्बर फलों (बड़, ,पीपल, पाकर, ऊमर, कठूमर) की अभक्ष्यता का कारण स्पष्ट है। ये क्षीरी वृक्षों के फल हैं। इन फलों को तोड़ने पर दुग्धसम द्रव स्रवित होता है। इन फलों में अनेक प्रकार के जीव आंखों से ही देखे जा सकते हैं। इनमें इनके अतिरिक्त अन्य प्रकार के सूक्ष्म जीव भी सम्भावित हैं। इन्हें पूर्णतः पृथक् कर साफ भी नहीं किया जा सकता। फिर भी कटु, रुक्ष, कषाय एवं शीतवीर्य होने के कारण द्रव्य–गुण विज्ञानी इनका अनेक औषधियों में प्रयोग करते हैं। सामान्य जैन गृहस्थों में इनका इस रूप में भी उपयोग नहीं किया जाता।

(13) अनन्तकायिक या कन्दमूल वनस्पति

सामान्यतः ये वे वनस्पति हैं जिनके खाद्य-अंश मुख्यतः जमीन के अन्दर पैदा हाते हैं, पर इनके पौधे जमीन के ऊपर रहते हैं। इसीलिये इन्हें गढ़न्त भी कहते हैं। इन्हें अनन्तकायिक इसलिये कहते हैं कि इनके अनेक भागों से तज्जातीय नये पौधे जन्म ले सकते हैं। इनका प्रत्येक फल अनेक जीवयोनि-स्थान माना जाता है। इनके भक्षण से, प्रत्येक वनस्पति की तुलना में, अधिक हिंसा सम्भावित है, अतः इन्हें अभक्ष्य कोटि में माना गया है। सामान्यतः इनमें बाहरी जीवाणु नहीं होते, लेकिन वे परिवेश की विकृति से उत्पन्न हो सकते हैं। इस श्रेणी के खाद्यों में मूली, गाजर, अदरक, हल्दी, मूगफली, आलू, घुइयां, शकरकन्द, जमीकन्द, चुकन्दर, सूरण, शलजम, मुरार, लहसुन और प्याज आदि समाहित होते हैं। इनमें प्याज, लहसुन, प्रकृत्या हरी और शुष्क दोनों प्रकार की मिलती हैं। हल्दी और अदरक को सुखाकर रखा जा सकता है। मूली-गाजर नहीं सुखाये जाते, पर उनको अचार बनाकर परिरक्षित किया जा सकता है। मूगफली सवल्कल होने के कारण भक्ष्यता की दृष्टि से कभी विवादग्रस्त नहीं रही। शाक-भाजियों के सम्बन्ध में तो सचित्त-अचित्त का विचार भी किया गया है, पर कन्दमूलो के सम्बन्ध में यह चर्चा नहीं मिलती। आगमकाल से साधु के लिये और बाद में गृहस्थ के लिये इनकी अभक्ष्यता का विधान है। साध्वी मजुला ने अचित्त करने पर इनकी सामान्य भक्ष्यता प्रतिपादित की है।

इस कोटि के पदार्थों को दो श्रेणियों में वर्गीकृत किया जा सकता है . (1) शर्करा या कार्बोहाइड्रैटी (धान्यों के समान आलू, घुइया, विभिन्न कन्द आदि) और (2) अ-कार्बोहाइड्रेटी (मूंगफली, अदरक, हल्दी आदि)। इनमें से अधिकाश का रासायनिक सघटन ज्ञात किया जा चुका है। इनमें शाकों की तुलना में जलाश कम होता है। इनकी सैद्धान्तिक अनन्तकायता के बावजूद भी, खाद्य-घटकीय उपयोगिताए बहुमूल्य हैं। एक ओर मूली, गाजर, अदरक, प्याज, लहसुन, हल्दी आदि हमारे शरीर के लिये आवश्यक खनिज, विटामिन एव रोग-प्रतिरोध क्षमताजनक घटक प्रदान करते हैं, वहीं दूसरी ओर आलू, शकरकन्द, चुकन्दर आदि सरलतः सुपाच्य शर्करायें प्रदान करते हैं। इसीलिये आगमों में इन्हें कच्चा खाने का निषेध तो है, पर पकाकर, तलकर (निर्जीवीकरण, अचित्त) खाने का निषेध नहीं है। रोगी को स्वस्थ होने के लिये डॉक्टर आलू खाने का निर्देश देते हैं। लू लगने से बचने के लिये महिलायें अभी भी यात्रा के समय गांठ में कुछ पैसों के साथ प्याज की गांठ बाधती हैं। लहसुन तो रक्तचाप, गैस आदि अनेक बीमारियां दूर करता है। उसके सत्व से निर्मित बिस्किटें आज बाजार में खूब मिलती हैं। हल्दी की उपयोगिता प्रसवोत्तरा महिला से पूछिये।

जीव की संरचना के कोशिकीय संघटन के आधार पर वनस्पतियों का प्रत्येक और अनन्तकायिक रूप में वर्गीकरण अब एक ऐतिहासिक तथ्य है। दोनों प्रकार के वनस्पति बहुकोशिकीय पाये गये हैं और प्रत्येक जीव अपने विकास के समय नित नयी सजीव कोशिकायें बनाता और नष्ट करता रहता है। यही नहीं, शास्त्रीय परिभाषानुसार गन्ना आदि की अनन्तकायिकता स्वय आपतित है जिसके प्रत्येक पर्व से पृथक्-पृथक् इक्षु वृक्ष उत्पन्न होते हैं। इसकी तो भक्ष्यता ही प्रचलित है। इसी प्रकार बहुबीजक भी अनन्तकायिक ही माने जाएंगें। इनकी अलग कोटि क्यों बनाई गई, यह अन्वेषणीय है।

शरीर के स्वास्थ्य की अनुकूलता एवं विशिष्ट आहार-घटकों की पूर्ति के आधार पर भक्ष्याभक्ष्यता को निरूपित करने में अनेक लोग इनकी गध के कारण इन्हें नहीं खाते। तामसिकता उत्पन्न करने की बात कहकर लोक-रुचि-विरुद्धता के कारण भी लोग इन्हें नहीं खाते। यह सम्भव है कि इन्हें आहार का चावल-दाल के समान बहुमात्रिक घटक मानने पर यह सत्य हो, पर अल्पमात्रिक घटक (मसाले व चटनी के समान) के रूप में इन्हें लेने पर यह दुर्गुण उत्पन्न नहीं करता और रोग-प्रतिकार-क्षमता बढती है। आचार्य जैन[26] ने इस सम्बन्ध मे धर्म एवं स्वास्थ्य की मान्यताओं के इस अन्योन्य-विरोध पर किंचित् विचार किया है। फलतः इस कोटि के पदार्थों को अभक्ष्यता की कोटि में सम्मिलित करने में कोई आचारगत पवित्रता का उद्देश्य प्राप्त होता हो, ऐसा नहीं लगता। इनका उपयोग न करने वाले लोगों में भी वे सभी गुणावगुण पाये जाते हैं जो अन्यों में होते हैं। कभी-कभी तो उनके अवगुणों की तीक्ष्णता परेशान कर देती है। अभी एक प्रमुख मासिक[27] के अनुसार एक डाक्टर से शाकाहार के सम्बन्ध में प्रचलित कुछ लोकोक्तियों की वैधता की बात पूछी गई, तो उन्होंने इसे स्पष्ट रूप से अमान्य किया। सम्भवतः उनका आशय था कि लोकोक्तिया देश-काल सापेक्ष धारणाओं पर चल पडती हैं। आज के विस्तारवान विश्व के युग में उनकी व्यापकता का मूल्याकन किये बिना उन्हें सार्वत्रिकता का रूप कैसे दिया जा सकता है ? क्या हम संत ईसा, मूसा या जरथुस्त के योगदानों को नकार सकते हैं। ललवानी ने सही प्रश्न किया है-जो वस्तु हिसा से उत्पन्न होती है, उसका उपयोग या उपभोग कर हम हिंसा से कैसे बच सकते हैं ? हमारे यहां कृत, कारित और अनुमोदन का सिद्धान्त प्रचलित है, तब हिंसा से उत्पन्न द्रव्य को उपयोग में लेना हिंसा कैसे नहीं है ? सचित्त को अचित्त बनाने में भी तो जीवघात होता है ? यह तो अच्छा है कि सारा संसार जैन नहीं है, नहीं तो उसके पास सिवाय संल्लेखना के अवलम्बन के बिना कोई रास्ता ही नहीं रहता। अहिंसा की इतनी सूक्ष्म विचारणा उत्तरवर्ती आचार्यों की देन है और उसमें व्यावहारिकता का भी लोप हो गया लगता है। अतः कन्दमूल और अन्य खाद्यों की अत्यधिक अभक्ष्यता पर वर्तमान युग में

पुनर्विचार करने की आवश्यकता है। इसका आधार हिसा–अहिसा की धारणा के साथ–साथ वैज्ञानिक भी होना चाहिये। साध्वी मजुला ने सुझाया है कि जैनों की एतत्सम्बन्धी धारणा मनुस्मृति एव याज्ञवल्क्य स्मृति की प्रभावशीलता को व्यक्त करती है। उपरोक्त विवरण से यह भी स्पष्ट है कि सभी कन्दमूल आहार के अल्प–मात्रिक घटक ही हैं, इसलिये भी इनकी अभक्ष्यता विचारणीय हैं।

(14–15) बहुबीजक और बैंगन

बहुबीजक वनस्पति ऐसे पदार्थ हैं जिनमे एकाधिक बीज होते हैं, जो नये पौधो की सन्तति को जन्म दे सके। बैंगन भी इस दृष्टि से बहुबीजक है, पर उसे पृथक क्यो लिया गया, यह पुनरुक्ति दूर होनी चाहिए। सामान्यतः बहुबीजक पदार्थ भी बीजो की सख्या के अनुरूप बहुजीव योनिस्थान होते हैं। अत वे अनन्तकायिक ही हैं। सम्भवत सामान्यजनो की स्पष्टता के लिये इन कोटियो को पृथक् गिनाया गया है। साथ ही, बहुबीजक की परिभाषा भी बहुत स्पष्ट नहीं है। एक ओर अनार भक्ष्य है, दूसरी और बैंगन, खसखस, राजगिर आदि अभक्ष्य हैं। यदि हम सामान्य अर्थ ही ले, तो इसके अन्तर्गत प्रायः वे सभी शाक–फल आ जाते हैं, जिन्हे हम दैनिक उपयोग मे लेते हैं–कद्दू, लौकी, करेला, परवल, सेम, मटर, भिडी, ककडी, मिर्च, टमाटर, तुरई, कटहल, आदि के समान शाके तथा नींबू, मौसबी, इमली, बिजौरा, कैथा, तेदु, पपीता, सतरा, अनार, सेव, तरबूज, खरबूजा, लीची, अमरूद के समान मौसमी फल। कन्दमूलो के समान तथा सम्भवत उसी आधार पर ये भी अभक्ष्य हैं। आधुनिक आहार शास्त्री इन शाक–फलो को आहार का आवश्यक घटक मानते हैं। इनमे कन्दमूलो की तुलना मे जलाश अधिक होता है। ये आहार के अन्य घटकों के पाचन और स्वागीकरण मे अमोघ सहायक होते हैं। भक्ष्याभक्ष्यता की आधुनिक धारणा के अनुसार कन्दमूल और बहुबीजकों में कोई विशेष अन्तर नहीं प्रतीत होता। अत इनकी अभक्ष्यता भी पुनर्विचार चाहती है। यह अवश्य ध्यान मे रखना चाहिए कि जिन पदार्थों मे जीवघात, स्वास्थ्य–प्रतिकूलता (जैसे बैंगनी बहुबीजता, अन्तर्बीजता, पित्तजता आदि) आदि सम्भव है, वे तो अभक्ष्य माने ही जा सकते हैं। लेकिन मात्र अन्तर्बीजता को अभक्ष्यता का आधार नहीं मानना चाहिए। यह तो खाद्यो के उत्पत्ति–स्थान एवं निक्षेपस्थान के परिवेश पर निर्भर करती है।

4. विविध अभक्ष्य . (16–17) बर्फ और ओला

धर्म सग्रह मे बर्फ और ओला दोनों को अभक्ष्य बताया है। इसके विपर्यास मे, जैनक्रियाकोश मे केवल ओलों को ही अभक्ष्य कहा है। वस्तुतः ठोस जल के रूप होने से दोनों को एक ही जाति का मानना चाहिये। ओला प्राकृतिक है, पारदर्शी ठोस और कठोर होता है तथा कोमल बर्फ से ऊपरी आकाश मे शून्य ताप पर बनकर नीचे ठोस पिंड के रूप में गिरता

है। इसके विपर्यास में, सामान्य बर्फ प्राकृतिक होते हुए भी कोमल एवं रुई जैसा होता है। यह ठंडी जलवायु के स्थानों में, उच्च आकाश में, जलवाष्पों के क्रिस्टलन से छोटे–छोटे रुई जैसे क्रिस्टलों के रूप में परिणत होकर धरती पर गिरता है और उसे सफेद चादर से आवृत्त करता है। शिमला और कश्मीर की घाटियों में दिसम्बर–जनवरी में इस हिमपात की शोभा देखते ही बनती है। यही बर्फ जब तूफानों के कारण ऊपरी आसमान की ओर उड़ता है, तो ओलों का रूप धारण करता है। रेफ्रिजरेटरों में जल सीधे ही कठोर बर्फ में परिणित हो जाता है।

शास्त्रो के अनुसार, चूंकि यह अनछने पानी से बनता है, आकाश में बनता है, अतः इसमें अनन्त जीवराशि रहती है। फलतः इसके भक्षण में जीवघात का दोष है। धार्मिक मान्यता से जल स्वयं सजीव है, सचित्त है। अतः उसके ठोस रूप को जीवपिंड ही मानना चाहिए। इससे इसकी अभक्ष्यता स्वयंसिद्ध है। पहले, ये दोनों ही पदार्थ आहार में प्रयुक्त नहीं होते थे, पर जबसे प्रशीतन की प्रक्रिया प्रारम्भ हुई, तबसे यह न केवल विदेशों में महिलाओं के प्रसवोत्तर काल में एव अन्य रोगों मे इसे खाद्य के रूप मे काम में लाया जाता हैं, बाह्य उपयोग तो अनेक हैं ही। उदाहरणार्थ, बुखार को कम करने के लिये बर्फ की पट्टिया काम आती हैं।

वैज्ञानिक अन्वेषणों से पता चलता है कि हिम या ओला तरल जल के शून्य ताप पर क्रिस्टलन से प्राप्त होता है। इस ताप पर परिवेश के जीवाणु विकारहीन और अक्रिय हो जाते हैं। दूसरे, यह पाया गया है कि क्रिस्टलन की क्रिया पदार्थ की शुद्धता पर निर्भर करती है और बर्फ और ओले जल के शुद्धतम रूप माने जाते हैं। क्रिस्टलन के कारण, यह बिना छने भी छने से अच्छा माना जाता है। इसमें जीवाणु नहीं होते। इसका उपयोग अन्तर्बाह्य विकृति को रोकता है। इसलिये क्रियाकोषीय या जीवपिंडता के आधार पर बर्फ और ओलों को अभक्ष्य मानना तर्कसंगत नहीं लगता। रसायनज्ञों ने तो इसे संश्लिष्ट कर लिया है। अतः इनकी अभक्ष्यता के लिये अन्य तर्कसगत आधारों की आवश्यकता है। नये युग में बर्फ के तापमान पर अनेक बर्फयुक्त खाद्य काम में आने लगे हैं : आइसक्रीम, कुलफी, शीतल सोडा, जल एवं अन्य पेय। धार्मिक दृष्टि से, इन नये खाद्यों की भक्ष्याभक्ष्यता पर स्पष्ट विचार अपेक्षित है।

18. अज्ञात फल

अज्ञात फलों की अभक्ष्यता की धारणा यह प्रकट करती है कि हम जो कुछ भी आहार ग्रहण करें, उसके गुण–अवगुण के विषयों में हमें पूर्व में यथासम्भव पूर्ण जानकारी प्राप्त कर लेनी चाहिये। सामान्यजन को समुचित जानकारी उपलब्ध न होने की स्थिति में ऐसी वस्तुओं को आहार में लेना ही

नहीं चाहिए। फिर, क्षेत्र विशेष में पाये जाने वाले फल–फूलों के विषय में तो जानकारी मिल भी सकती है, किन्तु विदेशी खाद्यों एवं नवीन फलों के विषय में कैसे मिल सकती है? इस जानकारी के अभाव में अनजाने खाद्य का भक्षण हानिकर भी हो सकता है। अत अज्ञात फलो की अभक्ष्यता स्वय सिद्ध है। यहा 'फल' पद दिया है, पर हमे उसका अर्थ खाद्य ही लेना चाहिए।

19. तुच्छ फल

सामान्यत, तुच्छ फलो मे ऐसे फल समाहित होते हैं जिनमें खाद्यांश कम हो और अधिकाश अनुपयोगी हो। आशाधर, थैकर एव शास्त्री ने मकोय, जामुन, कचरिया आदि के उदाहरण इस कोटि के फलो के लिये दिये हैं। स्पष्ट है कि गुठली के कारण इनका खाद्याश कम है। इनमें कभी–कभी सूक्ष्म जीव एव त्रस जीव भी देखे जाते हैं। अत इन्हें अभक्ष्य बताया गया है। इनकी अभक्ष्यता के दो अन्य कारण भी हैं . बहु आरम्भ और गुठली आदि के फेकने पर होने वाली सडन से होने वाला जीवघात। इनके भक्षण से तृप्ति न होना भी एक कारण हो सकता है। पर सामान्य धारणा यही है कि यदि ये फल निर्जीव हो और शुद्ध हो, तो इनके भक्षण में दोष नहीं है। देखने में तो यही आया है कि ये लोकप्रिय भक्ष्य हैं। कहीं–कहीं तुच्छ पुष्प–फलों का भी उल्लेख है। इसमे अनेक जाति के फूलो को भी उपयोग में न लेने की बात समाहित होती है। ऐसा माना जाता है कि तुच्छ फलो के खाने से रोग सम्भावित हैं। यह बात व्यक्ति–आधारित माननी चाहिये।

20 मृत जाति लक्षण

युवाचार्य महाप्रज्ञ[28] ने बताया है कि जैन मान्यतानुसार सारा दृश्य जगत् या तो सजीव है या जीव का परित्यक्त शरीर है। सारा कठोर द्रव्य सजीव ही है। वह शस्त्रोपहत होने से निर्जीव हो जाता है। इस आधार पर 'मृत जाति' पद से अनेक प्रकार के खनिज (जो प्रायः कठोर होते हैं और औषधियों के काम आते हैं) और सैंधव आदि लवण (ये भी खनिज के ही एक रूप हैं) लिये जाते हैं। फलत. ये मूलतः सजीव हैं। इन्हें शस्त्रोपहत किये बिना नहीं खाना चाहिये। यह शस्त्रोपहनन विलयन बनाने, पीसने या गर्म करने आदि क्रियाओं से भी होता है। अतः अचित्त किये गये खनिज और लवण तो भक्ष्य हैं, पर मूलतः ये खनिज रूप में अभक्ष्य हैं।

वस्तुतः 'मृत जाति' के पदार्थ पृथ्वीकायिक कोटि के जीव माने जाते हैं। यह सुज्ञात है कि भूगर्भ के अन्दर और पृष्ठ पर अनेक खनिज लवण– सज्जी मिट्टी, सुहागा, लौह–ताम्र–पारद के लवण, सैंधवादि लवण, खड़िया मिट्टी आदि पाये जाते हैं। ये भोजन के आकस्मिक और अल्पमात्रिक घटक हैं। ये लवण पापड आदि अनेक खाद्य बनाने एव औषधियों के काम आते हैं। इनको अकेले ही या अनेक अन्य द्रव्यों के साथ कूट–पीस कर अनेक स्वास्थ्यरक्षक

औषध बनते हैं। इस प्रक्रिया में वे सभी खनिज निर्जीव हो जाते हैं। अन्य अभक्ष्यों की तुलना में इनकी अभक्ष्यता की चर्चा इतनी महत्त्वपूर्ण नहीं माननी चाहिये। वैज्ञानिक दृष्टि से भी, ये लवण सजीव नहीं माने जाते। अतः जीवघात का तर्क इनकी अभक्ष्यता के लिये लागू नहीं होता। शाह ने बताया है कि पकाये हुए आहारो में काम में लिये गये लवण तो अचित्त हो ही जाते हैं, पर अचार और औषधि आदि में प्रयुक्त करने के लिये इन्हें अग्निपक्व कर लेना चाहिये। इनके अचित्त बने रहने की सीमा बरसात में सात दिन, जाड़ों में पन्द्रह दिन और गर्मी में एक माह मानी गई है।

## 21. रात्रिभोजन

समान्यत रात्रि (सूर्यास्त से सूर्योदय) में बनाये गये एक या अनेक प्रकार के भोज्य पदार्थों का भक्षण रात्रिभोजन कहलाता है। इसके अन्तर्गत दिन में बनाये भोज्यों का रात्रि मे आहार सारणी 6 में दिये गये विभिन्न कारणों से शास्त्रो में गर्हित माना जाता है।

रात्रिभोजन की अभक्ष्यता या त्याग का उद्देश्य जीवन में अहिंसक भावनाओं को प्रेरित करना है। कहीं इसे व्रतो में रखा गया है और कहीं इसे छठा व्रत मानने की भी भूमिका है। गृहस्थों के लिये यह चर्चा उत्तरवर्ती विकास है । यह धारणा उन दिनों प्रचलित की गई थी, जब रात्रि में केवल तैल दीप प्रकाशित होते थे और प्राय. स्थान अंधकाराच्छन्न रहता था। ऐसे ही कुछ अप्रत्याशित दुर्घटनाओं ने आलोकित पान–भोजन की भावना की उत्थानिका की होगी। चूकि रात मे सूर्यालोक नहीं रहता, अत. पानभोजन का त्याग स्वयमेव माना जाने लगा। इसमे कोई सदेह नहीं कि सूर्यप्रकाश मे जीवाणुनाशन के गुण रहते हैं, अत दिन में बने भोजन में सामान्य एव विकारी जीवाणु–रहितता का गुण तो होता है, साथ ही अनेक दुर्घटनाये होने से बच जाती हैं। विद्युत के प्रकाश के उपयोग से रात्रिभोजन के शास्त्रीय दोश काफी मात्रा मे कम हो रहे हैं। फिर, विद्युत–विहीन अधिकाश ग्रामीण भारत के लिये तो अनेक दोष अभी भी बने हुए हैं। इसके अतिरिक्त, स्वास्थ्य की दृष्टि से रात्रिभोजन की अभक्ष्यता की मान्यता में कोई कमी नहीं आने पाई है। इसीलिये आज भी यह गुण जैनत्व के चिह्न के रूप में प्रतिष्ठित है।

**सारणी–6–रात्रिभोजन के सम्बन्ध में शास्त्रीय मान्यताएं**

1 रात्रिभोजन में द्रव्य–हिंसा और भाव–हिंसा दोनों होते हैं।
2. रात्रिभुक्ति में दिवाभुक्ति की अपेक्षा राग, मोह, रुचि अधिक होती है। प्रतिबबन्ध, नियंत्रण के कारण रुचि और आवश्यकता और तीक्ष्ण हो जाती है।

3 रात्रि में सूर्य प्रकाश के अभाव मे या दीपादि के मन्द प्रकाश के सद्भाव मे भोजन बनाने के समय किये गये आरम्भ कार्यों में त्रस–स्थावर जीवो की हिंसा सम्भावित है।
4. रात्रिभोजन मे अनेक प्रकार के जीवो के कारण अनेक रोग उत्पन्न हो सकते हैं।
5. जो रात्रि मे भोजन करते हैं, वे भूत–प्रेतादि के साथ भोजन करते हैं, मासाहारी जीवो के साथ भोजन करते हैं।
6 रात्रि भोजन अपवित्र होता है। रात्रिभोजी मानव रूप में पशु ही है। प्राचीन आचार्यों ने रात्रिभोजन–त्याग के लिये आलोकित पान–भोजन की भावना की व्यवस्था की थी। बाद मे इसे मूल गुणों मे समाहित कर अनिवार्य बनाया गया।

रात्रिभोजन त्याग से अहिसक दृष्टि के अतिरिक्त निम्नि महत्त्वपूर्ण लाभ हैं।

(1) रात्रिभोजन न करने से पेट को भोजन के पाचन एवं स्वांगीकरण के लिये पर्याप्त समय–12 घटे तक मिलता है। अत ये क्रियाये प्राकृतिक रूप से सरलता से सपन्न हो जाती हैं। इससे मन और शरीर हल्का रहता है, आलस्य नही रहता, बुद्धि भी निर्मल बनी रहती है।
(2) रात्रिभोजन त्याग से अच्छी गहरी प्राकृतिक निद्रा आती है। यह उत्तम स्वास्थ्य एव दीर्घजीविता का प्रतीक है।
(3) रात्रिभोजन से जठर पर कार्य का अधिक बोझ पडता है। इसके फलस्वरूप जठराग्नि की मदता, दीर्घायुष्य की कमी एव स्वास्थ्यजन्य अनेक बाधाये एव रोग उत्पन्न होते हैं।

22. विष

विष ऐसे पदार्थों को कहते हैं जो जीवन या प्राण का नाश कर सकें, शरीर–तन्त्र की क्रियाविधि को निरुद्ध कर मृत्यु तक ले जा सकें। 'सव्वेसिं जीवण पिय' के सिद्धान्तानुसार कोई भी जीव जीवन–नाशक पदार्थों को खाना पसन्द नही करेगा। अत विषो की अभक्ष्यता निर्विवाद है, फिर भी, आजकल विष की परिभाषा मे कुछ परिवर्तन हुआ है। कुछ विषैले पदार्थ ऐसे होते हैं जो उच्चतर प्राणियो के लिये मारक होते हैं। एन्टीबायोटिक या वर्मिन जैसी उदर–कृमिनाशी दवाओ के सेवन से क्या हानि है ? पर विष तो विष ही है चाहे किसी कोटि के जीव को मारे। अतः सिद्धान्ततः उपरोक्त कोटि की आधुनिक दवाओ अथवा वत्सनाग, हरिताल, संखिया, सल्फास आदि भारतीय या नवीन औषधियों का सेवन उचित प्रतीत नहीं होता। विषों से अन्तर्जीव नष्ट होते हैं, शरीर शिथिल होता है, चेतना शून्यता तक आती है, वमन–विरेचन भी होता है। यह प्रत्येक दृष्टि से कष्टकर है। वैज्ञानिक अन्वेषणो से विषों की जीवन नाशक मात्राएं भी ज्ञात कर ली गई हैं। फिर

भी, मानव के हित में विष की परिभाषा किंचित् परिवर्धित होनी चाहिये। विष को मानव की कोटि के जीवों के लिये हानिकर पदार्थ ही मानना चाहिये, अन्यथा आज किस खाद्य पदार्थ में, जो कृषि से उत्पादित होता हो, कीटमार विष नहीं होता?

वस्तुतः आहार-सम्बन्धी भक्ष्याभक्ष्य प्रकरण में विषों का महत्त्व नहीं है, क्योंकि ये हमारे आहार के परम्परागत सूक्ष्म-मात्रिक घटक हैं और तनावों की तीव्रता की स्थिति में ही प्रायः लोग इनका सेवन करते हैं। इनका जीवननाशी होना ही इनकी अभक्ष्यता का निर्विवाद प्रमाण है।

## विविध अभक्ष्य पदार्थ

उपरोक्त अभक्ष्यों के अतिरिक्त दौलतराम ने अन्य अनेक अभक्ष्य बताये हैं। इनमें (1) सभी प्रकार के पुष्प, पत्तेवाली सब्जियां, आम की बोर, क्षीरी पदार्थ, हरितकाय एवं अन्य समाहित हैं। शाह ने बाइस अभक्ष्यों की नई सूची दी है। इसमें पूर्वोक्त 18 पदार्थों के साथ (1) खसखस (2) सिंघाडा नामक पदार्थ भी समाहित है। इन सभी का समाहरण अभक्ष्यों की पूर्वोक्त चार कोटियो मे ही हो जाता है। उन्होंने मिलों का मैदा, सिके काजू, डिब्बा बद दूध, मुरब्बा आदि, कोल्ड ड्रिंक्स और पेस्ट्री तथा एलोपैथिक दवाओं आदि को भी बहु-आरम्भ, जीवघात सम्भावना एवं चलितरसता के कारण अभक्ष्य माना है। रात्रि भोजन के समान प्राय: उन्हीं कारणो से होटल-भोजन और अनछने पानी की अभक्ष्यता भी प्रतिपादित की गई है।

वर्तमान युग में विभिन्न प्रकार के परिरक्षित एव प्रक्रमित खाद्य पदार्थों की सख्या बढ रही है। इनकी भक्ष्याभक्ष्यता पर विद्वानों ने विचार प्रकट नहीं किये हैं। वे अभी भी बाईस अभक्ष्यों की शास्त्रीय चर्चा करते हैं। वस्तुतः इस वर्गीकरण मे नाम-विशेष के स्थान पर जाति-विशेष की कोटियां होनी चाहिये। इस आधार पर लेखक ने इनकी चार कोटिया निरूपित की हैं। साधु एव विद्वज्जनों से इस महत्त्वपूर्ण विषय पर समुचित मार्गदर्शन अपेक्षित है। यह नवीन आहार शास्त्रीय अन्वेषणों पर भी आधारित हो, तो नयी पीढी के लिये कल्याणकर होगा।

## भक्ष्य पदार्थ

विभिन्न अभक्ष्यों की चर्चा के बाद सैद्धान्तिक रूप से सामान्य श्रावक के लिये भक्ष्य पदार्थों पर भी कुछ विचार करना आवश्यक है। इनमें प्रथम तो सभी प्रकार के धान्य (17,18 या 24) आते हैं। ये हमारे लिये आटा-चावल (शर्करीय), विभिन्न दालें (प्रोटीन) और तिलहन (तेल) की सम्यक् पूर्ति करते हैं। वनस्पतियों में हम सम्भवतः कोई भी ताजी एवं हरी शाक नहीं खा सकते हैं। पांचवीं प्रतिमा पर तो यह कहा गया है कि सचित्त को विभिन्न विधियों से अचित्त कर खाया जा सकता है, पर इसके पूर्व ऐसा कोई नियम

नहीं है। इससे ज्ञात होता है कि इसके पूर्व कुछ प्रतिबन्धों के साथ सचित्त पदार्थ खाये जा सकते थे। कच्चे दूध और उससे प्राप्त उत्पादो के अभक्ष्य होने से उबले दूध के उत्पादो को हम भक्ष्य मान लेते हैं। फलों मे केवल आम, केला और सूखे मेवे ही भक्ष्य के रूप मे बचते हैं। सुखाई गई या परिरक्षित सब्जिया भी ऋतु में कौन खाता है ? बाद मे वे समय सीमा पार कर अभक्ष्य ही हो जाती हैं। फलत जैन आहार अनिवार्य (खनिज, विटामिन, हॉर्मोन आदि) घटको की दृष्टि से अपूर्ण रहेगा। साथ ही, फल–मेवे पाचन मे गरिष्ट हैं, खोवा, मलाई एव घृत–तैल पक्व पदार्थ भी गरिष्ट होते हैं। श्रावको का सामान्य व्यवसाय (आधुनिक अपवादो को छोड) भी श्रमसाध्य नहीं होता। अत अनेक क्षेत्रो के श्रावक मुटापे के रोग से ग्रस्त होते हैं। उनकी पाचन शक्ति भी क्रमश दुर्बल होने लगती है। इस स्थिति से उबरने का उपाय यही है कि हम अपने शास्त्रीय आहार शास्त्र मे आधुनिक वैज्ञानिक तथ्य समाहित करे और अल्पमात्रिक घटकों वाले रुचिकर, अनुकूल एव हितकारी पदार्थों को सामान्य भक्ष्यता की कोटि मे समाहित करें। यही नहीं, किण्वन से प्राप्त हितकारी खाद्यो को भक्ष्यता की कोटि मे लाएं।

इस दिशा मे 'तीर्थंकर' ने आहार विशेषाक के रूप मे एक प्रयोग किया है। लेकिन इसमे वैज्ञानिक आहार शास्त्र की ही प्रमुखता है। यदि इसमे शास्त्रीय आहार शास्त्र के समीक्षापूर्वक सुझाव दिये जाते, तो उनकी उपयोगिता अधिक होती। इससे तो ऐसा प्रतीत होता है जैसे वह औद्योगिक प्रगति और परिवेश को नकार कर हमे पलायन की मनोवृत्ति की ओर प्रेरित करता है। क्या हम कुन्दकुन्द[29] के मत का अनुसरण न करें जहा उन्होने श्रावको को देश, काल, श्रम और क्षमता के आधार पर अन्योन्यनिरपेक्ष उत्सर्ग और अपवाद पर ध्यान न देते हुए विचारपूर्वक आहार की अनुज्ञा दी है ?

सन्दर्भ·

1 आचाराग–चूला,, आगम प्र समिति, ब्यावर, 1980 पृ 75,88
2 समन्तभद्र, रत्नकरडकश्रावकाचार, क्षीरसागर ग्रथमाला, 1960, पृ 48
3 जगन्मोहनलाल शास्त्री, श्रावकधर्मप्रदीप, वर्णी ग्रथमाला, काशी, 1980, पृ 107
4 आचाराग–चूला, आगम प्र समिति, ब्यावर, 1980, पृ 78, 88
5 मुनि नथमल (स), दशवैकालिक एक समीक्षात्मक अध्ययन–, तेरापन्थी महासभा, कलकत्ता, 1967, पृ 113–118
6 मुनि नथमल, उत्तराध्ययन, पृ 388
7 आचाराग–चूला, आगम प्र समिति, ब्यावर, 1980 पृ.78, 88
8 शांतिसूरीश्वर, जीवविचारप्रकरण, जैन मिशन सोसाइटी, मद्रास, 1980ए पृ 34–60
9 देखे सन्दर्भ 8, पृ 34–60
10 साध्वी मजुलाश्री, अनुसधान पत्रिका (अक–3),, जैन विश्व भारती, लाडनू, पृ 53
11 कुन्दकुन्दाचार्य, प्रवचनसार, पाटनी ग्रन्थमाला, मारोठ, 1956, पृ. 277, 281

12. कैलाशचन्द्र शास्त्री (अनु.), सागारधर्मामृत, भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली, 1981, पृ 43–125,
13. अमृतचन्द्राचार्य, पुरुषार्थसिद्ध्युपाय, जैन स्वा म ट्रस्ट, सोनगढ, 1978, पृ. 102, 123
14 नेमचन्द चक्रवर्ती, गोम्मटसार (जीवकाण्ड), प प्रभावक मंडल, अगास, 1972
15. देखें सन्दर्भ 10
16 दौलतराम कासलीवाल, जैन क्रिया कोष–,, जिनवाणी प्र कार्यालय, कलकत्ता, 1927, पृ 8
17 देखो, सदर्भ 10
18 देखो, सदर्भ 8
19 देखें सन्दर्भ 16
20 भीखणजी, नव पदार्थ, तेरापंथी महासभा, कलकत्ता, 1981, पृ. 114
21 देखे सन्दर्भ 3.
22 देखें सन्दर्भ 16
23 उग्रादित्य आचार्य, कल्याणकारक, रावजी सखाराम ग्रथमाला, शोलापुर, 1940, पृ 75, 78
24 कैलाशचन्द्र शास्त्री (अनु.), सागारधर्मामृत, भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली, 1981, पृ 43–125
25 योगविद्या, बिहार योग विद्यालय, मुगेर, नवम्बर, 1975, पृ 30
26 आचार्य राज कुमार जैन, जग शास्त्री साधुवाद ग्रन्थ, जैन केन्द्र, रीवा, 1989, पृ. 287
27 नेमीचद जैन (सं), तीर्थंकर (आहार वि शांक), इन्दौर, जनवरी, 1986
28 मुनि नथमल (स); दशवैकालिक समीक्षात्मक अध्ययन, जेरापथी महासभा, कलकत्ता, 1967, पृ.113, 119
29 कुन्दकुन्दाचार्य, प्रवचनसार, पाटनी ग्रन्थमाला, मारोठ, 1956, पृ 277, 281.

●

# पर्यावरण और आहार संयम

इस सदी के उत्तरार्ध से पर्यावरण–प्रदूषण और मनुष्य की चर्चा महत्त्वपूर्ण बन गई है। इस हेतु विश्वस्तरीय अनुसन्धान हो रहे हैं और कार्यकारी योजनायें भी बन रही हैं क्योंकि इससे हमारा आहार–विहार यहा तक कि हमारा भावी अस्तित्व भी प्रभावित होता है। इसीलिए वैज्ञानिक और शासन इस दिशा मे प्रयत्नशील हैं कि यह प्रदूषण प्राणियों के अहित की सीमा पार न कर जाये एव जनता इस विषय मे जागरूक बनकर उनकी योजनाओ मे सक्रिय सहयोग करे। इसी दृष्टि से पिछले अर्धशतक से पर्यावरण विज्ञान हमारे अध्ययन की एक महत्त्वपूर्ण शाखा के रूप मे विकसित हुआ है और अब तो यह विषय हमारे स्कूली शिक्षण का भी अग बन गया है।

वस्तुत, 'पर्यावरण' शब्द 'परि' चारो ओर और 'आवरण' (घेरा)– दो शब्दो से मिलकर बना है। इसका अर्थ है हमारे चारो ओर विद्यमान दृश्य–अदृश्य, सूक्ष्म–स्थूल तथा सजीव–निर्जीव पदार्थों का प्राकृतिक घेरा जो सामान्य अवस्था मे सन्तुलित रहता है। यह घेरा (आवरण) चार प्रकार का होता है

1 **भौतिक आवरण** · जल, वायु, वर्षा, अग्नि, तापमान, प्रकाश, आर्द्रता, भूतल एव भूतलीय परिवर्तन, सूर्य–चन्द्रादि ग्रह, ध्वनि और कर्म परमाणु आदि।

2 **रासायनिक आवरण** : भौतिक आवरण के निर्मायक तत्त्व, भूतल के रासायनिक तत्त्व और पदार्थ, प्रकृति मे अविरल चलने वाले जल, ऑक्सीजन, कार्बन, नाइट्रोजन, फास्फोरस तथा गधक के चक्र।

3 **सजीव पदार्थों का आवरण: सूक्ष्म एवं स्थूल** : सभी प्रकार के जीव और जीवाणु, पशु–पक्षी, वन्य प्राणी, मनुष्य आदि।

4 **अन्तर्भावात्मक या आन्तरिक आवरण** : मानसिक दशाये और प्रवृत्तिया।

इन कोटियो के आधार पर हम कह सकते हैं कि हमारे चारो और प्रकृति मे पाये जाने वाले सभी बाहरी घटक और हमारे अन्दर पाये जाने वाले सभी मनोभावात्मक घटक सभी का समुच्चय पर्यावरण कहलाता है। सामान्यत पर्यावरण शास्त्री बाह्य घटको को ही महत्त्व देते हैं, फिर भी

मान्यतायें अधिक हैं जो दृश्य जगत् से सम्बन्धित हैं। एक वैज्ञानिक एवं विवेकपूर्ण जिज्ञासु के मन मे यह प्रश्न स्वाभाविक है।

उपरोक्त शका का समाधान अब तक शास्त्रीय एव विद्वज्जन–स्तर से नहीं किया गया है। मैं यह सोचता हू कि पच्चीससौवीं शताब्दी एक ऐसा अवसर है जब जैन शास्त्रो मे वर्णित दृश्य–जगत् के विविध विवरणों पर वैज्ञानिक दृष्टिकोण से विचार किये जाय और उनका तुलनात्मक दृष्टि से अध्ययन कर इस विषय का प्रामाणिक साहित्य प्रकाशित किया जाये। इस कार्य के लिये जहा शास्त्रीय विद्वानो के सहयोग की आवश्यकता होगी, वहीं जीव–विज्ञानी, वनस्पतिशास्त्री, प्राणिशास्त्री, पदार्थ विज्ञानी, गणितज्ञ, खगोल, भूगोल आदि विज्ञान के विभिन्न शाखाओं के ज्ञाताओं के सक्रिय सहयोग की आवश्यकता होगी। इस कार्य मे कुछ शोध छात्रवृत्तियो की आवश्यकता होगी जो समुचित विद्वानों के मार्ग–दर्शन मे शास्त्रोक्त तथ्यो का सांगोपांग संकलन करेंगे और तब तुलनात्मक अध्ययन कर वास्तविक निष्कर्ष प्राप्त करेंगे। इस कार्य में दो–तीन वर्ष लगने की सम्भावना है और साहित्य प्रकाशन की प्रक्रिया मे पचास हजार रुपयो तक का व्यय लग सकता है। लेकिन यह व्यय आस्थाओ को बलवती बनाने के लिये आवश्यक तो है ही, ऐसा साहित्य हमारे धर्म की वैज्ञानिकता सिद्ध करने मे भी सहायक होगा। हमारा विश्वास है कि विभिन्न साहित्य प्रकाशन के आयोजनों मे धर्म एव विज्ञान के तुलनात्मक अध्ययन सम्बन्धी साहित्य के प्रकाशन को भी प्रमुखता देनी चाहिये।

मेरा व्यक्तिगत विश्वास है और पश्चिम के कई विद्वानों की यह मान्यता है कि जैनदर्शन अन्य दर्शनो की तुलना मे अधिक वैज्ञानिक एव मनौवैज्ञानिक है। महावीर के धर्म मे प्रभावना–अग का महत्त्वपूर्ण स्थान है। उसके अन्तर्गत स्वय के धार्मिक कृत्यो या सामाजिक उत्सवों को दूसरे लोग देखकर प्रभावित होने की बात ही प्रमुखतः देखी जाती है। बीच में वाद–विवाद एवं शास्त्रार्थ द्वारा भी धर्म की प्रभावना बढाई जाने लगी। कुछ वर्षों से धार्मिक साहित्य का प्रसारार्थ प्रकाशन एव धर्मप्रचारक सस्थाओं का यत्र–तत्र संगठन भी धर्म प्रभावना के अंग बन गये हैं। वस्तुतः वर्तमान युग में ये दोनो बाते बडी महत्त्वपूर्ण हो गई हैं। महावीर के उपदेशों के प्रचार की जितनी आवश्यकता स्वदेश मे है, उतनी ही विदेशों में भी है। स्वदेश में तो महावीर को लोग जानते भी हैं, विदेशो मे तो वे प्राय. अज्ञात ही हैं। केवल कुछ लोगों तक ही सीमित हैं। बैरिस्टर चंपतराय जी ने अपने समय में लन्दन मे जैन सोसाइटी व पुस्तकालय की स्थापना की थी। वह कुछ समय तक चलती रही, बाद मे अर्थाभाव के कारण बन्द हो गई। उसके माध्यम से यूरोप के कई स्थानों में जैन साहित्य को उपलब्ध कराया गया था। कुछ समय तक उसका भी लोगों ने लाभ लिया। लेकिन यह भी प्रभावहीन केन्द्र

हो गया है। लेखक को दोनों ही केन्द्रों को देखने का अवसर मिला और उसे इस बात का अत्यन्त दुःख है कि इतने धनिक समाज के रहते हुए इन केन्द्रों की व्यवस्था मात्र अर्थाभाव या कुछ आलमारियों के अभाव के कारण नहीं हो सकी। विश्व जैन मिशन के संचालक स्वर्गीय कामता प्रसाद जी की बड़ी इच्छा रही है कि जैन धर्म व महावीर के उपदेशों के प्रसार के लिये विदेशों में कुछ प्रयास किया जायें। इस कार्य के लिये उन्हें किसी ने भी किसी प्रकार आर्थिक दृष्टि से प्रोत्साहित नहीं किया। फलतः न तो वे इन केन्द्रों को ही व्यवस्थित करा सके और न उपर्युक्त स्वप्न ही साकार करने में समर्थ हो सके। पच्चीससौवीं शताब्दी के अवसर पर हमारा यह पुनीत कर्तव्य है कि हम विश्व के सभी महाद्वीपों में कम से कम एक–एक स्थायी केन्द्र स्थापित करें। यह टोकियो, न्यूयार्क, सिडनी, लन्दन और अफ्रीका में स्थापित किया जा सकता है। स्थान का चुनाव प्रतिनिधि मण्डल करे जो इस अवसर पर विश्व के विभिन्न भागों में महावीर के संदेशों के प्रचारार्थ पर्यटन करे। यदि एक मण्डल पूरा समय न दे सके, तो दो मण्डल ऐसे पुनीत सांस्कृतिक कार्य के लिये नियत किये जा सकते हैं। इन प्रतिनिधि मण्डलों पर कोई एक लाख रुपया खर्च पड़ेगा, लेकिन यह प्रभावशीलता की दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण होगा। ऐसा अनुमान है कि विदेशों में एक केन्द्र चलाने के लिये कोई एक हजार रुपये (1969 में) महीने का खर्च पड़ता है। इस प्रकार पांच केन्द्रों के लिये कोई साठ हजार रुपये साल का खर्च होगा। ऐसा प्रयत्न सर्वत्र किया जा सकता है कि ये केन्द्र स्थायी रूप से चलते रहें। इसके लिये प्रारम्भ में कुछ अधिक धनराशि खर्च करनी पड सकती है। इस धनराशि का कुछ अंश विदेशों में बसे जैन बन्धु एव जैन धर्म प्रेमी भी दे सकेंगे, ऐसा मेरा विश्वास है। इस विषय में एक क्रमबद्ध योजना बनाने का काम और विदेशों में सम्पर्क स्थापित करने का काम अभी से चालू कर दिया जाना चाहिये जिससे उन्नीस सौ चौहत्तर तक वह सक्रिय रूप से कार्यान्वित किया जा सके। रामकृष्ण मिशन तथा अन्य संस्थायें इस विषय में हमारी मार्गदर्शक हो सकती हैं। इन्होंने अपने ऐसे भवन खरीदे या बनाये, जो किराये आदि के माध्यम से 'चालू खर्च' तथा कार्यकर्ताओं के आवास–निवास की व्यवस्था करते हैं। यह प्रक्रिया हम भी अपना सकते हैं।

मेरा मत है कि पच्चीससौवीं शताब्दी के पुनीत अवसर पर उक्त दोनों कार्यों को अखिल भारतीय आयोजनों का एक प्रमुख अंग बनाया जाना चाहिये। आशा है, समाज के अग्रणी इन कार्यक्रमों पर गम्भीरतापूर्वक विचार करेंगे। लेखक इस दिशा में भरपूर सहयोग कर सकेगा।

●

## विदेशों में जैन धर्म का संप्रसारण

अनेक विद्वानो ने विदेशो में जैनधर्म के सवर्धन के लिये ऐतिहासिक एवं सास्कृतिक दृष्टि से विचार किया है। यद्यपि जैन धर्म व्यक्ति– विकास एवं आत्मशोधन का धर्म है, फिर भी अनेक आचार्यों ने बताया है कि उपरोक्त उद्देश्य स्वानुभूति, परोपदेश एव स्वाध्याय से प्रेरित होकर भी प्राप्त किये जा सकते हैं। ऐसे व्यक्तियों की सख्या बहुत कम है जिनके ज्ञानावरण कर्म का क्षयोपशम उच्च कोटि का हो। इसीलिये शास्त्र या परोपदेश आध्यात्मिक विकास को प्रेरित करने के लिये सामान्य विधि रही है। जब इस विधि को सामान्य जनो के लिये प्रयुक्त किया जाता है, तब इसे सप्रसारण कहते हैं। इसे ही 'बुद्ध–बोधन' कहते हैं। इसके अन्तर्गत धर्म–परम्परा के परिरक्षण, संप्रासरण तथा सवर्धन के सभी रूप आ जाते हैं। प्रस्तुत लेख में इन सभी रूपो पर विचार किया गया है।

भगवान महावीर अपने समय के जैन धर्म के अत्यन्त प्रभावशाली सवर्धक रहे हैं। आध्यात्मिक विकास की दिशा में उनके प्रयास अन्यो की अपेक्षा अधिक मनोवैज्ञानिक एव प्रभावी रहे। यही कारण है कि उनके उपदेश न केवल अपने ही देश, अपितु तत्कालीन देशान्तरों मे भी प्रभावकारी रहे हैं। वस्तुत धर्म सप्रसारण का लक्ष्य समस्त मानव जाति को या जीवजाति को अनुप्राणित करना है। इस प्रकार अनुयायियो की संख्या से नहीं, अपितु तन्त्र के सस्कृति और इतिहास के प्रभाव के आधार पर किसी पद्धति का मूल्याकन किया जाता है।

धर्म तन्त्र ने मानव को राजनीति की अपेक्षा मनोवैज्ञानिकतः अधिक प्रभावित किया है। फिर भी, यह सचमुच शोचनीय तथ्य है कि वर्तमान वैज्ञानिक युग मे इसकी प्रभावशीलता में कमी आती जा रही है। यही नहीं, राजनीति तो पर्याप्त उत्तरवर्ती मानवीय धारणा है। इसके विपर्यास में धर्म, प्राचीन एव सार्वजनीन है। इसलिये मनुष्य भौतिक या मानसिक संकट के समय धर्म की ही शरण लेता है। जैन तन्त्र के अहिंसा, अपरिग्रह एवं विचारधाराओं की सापेक्ष एव आलोचनात्मक सत्यता के सिद्धान्त, जीवदया एव पर्यावरण सुरक्षा के प्रति जागरूकता की धारणाये इसे आकर्षण देती हैं।

### जैन र्ध्म संप्रसारण के उपाय और क्षेत्र

जैनों के प्राचीन इतिहास से स्पष्ट है कि उनके व्यक्तिवादी विकास के उद्देश्य के बावजूद भी, उसके आचार्यों ने व्यक्तिगत, सामाजिक प्रगति तथा अज्ञान को दूर करने हेतु,समग्र विकास के लिये धर्म के लोक प्रचार एवं प्रसार को, अनुभव के आधार पर महत्त्व दिया है। यह सही है कि इन प्रक्रियाओ के माध्यम समय के साथ परिवर्तित हुये हैं। पूर्वकाल में, यायावर सन्त एवं व्यापारी धर्म–प्रसारक रहे हैं जो विश्व के विभिन्न भागों में जैनों के सांस्कृतिक दूत रहे हैं। डॉ. कामता प्रसाद जैन, डॉ. शेखर जैन, सतीश कुमार जैन और डॉ. जी. पी जैन ने अपने लेखों और पुस्तकों में बताया है कि जैनों के सास्कृतिक एव पुरातात्त्विक अवशेष एशिया, अरब, चीन, यूनान, रूस एवं अन्य देशो में पाये जाते हैं। इससे स्पष्ट है कि यायावर सन्त और व्यापारी अपने आचार–विचारों के माध्यम से अपनी संस्कृति का परिरक्षण एव प्रसार करते थे। तथापि, यह भी सही है कि उनके संप्रसारण की गति बौद्धों के समान नहीं थी जिन्हें राज्याश्रय भी प्राप्त था। अनेक जैन साधुओं ने दक्षिण और पश्चिम में राज्य स्थापना एवं स्थायित्व में मार्गदर्शन देकर जैन धर्म–ध्वजा फहराया। इस दिशा मे कुछ गति तब आई जब साधु छठी–सातवीं सदी में वनो को छोड मंदिरों, चैत्यालयों एव उपाश्रयों मे रहने लगे। दक्षिण के राजा महेन्द्र वर्मा के समय में यह एक ज्वलन्त प्रश्न था कि क्या धर्म को राज्याश्रय मिलना चाहिये या राजा को धार्मिक होना चाहिए। जैनों ने अनुभव किया कि उपसर्गों और कठिनाइयों के सक्रमण काल में धर्म को राज्याश्रय मिलने पर ही सुरक्षित रखा जा सकता है। यह राज्याश्रय अनेक उपायो से प्राप्त हो सकता है .

01 सामाजिक एव धार्मिक आयोजनो का सार्वजनिक रूप में सम्पादन
02 साधु–सन्तो द्वारा चमत्कारिक घटनायें
03. शास्त्रीय वाद–विवाद
04 धर्मान्तरण क्षमता।
05. विविधायुक्त साहित्य

जैन इतिहास में राजकुमार आर्द्रक, कालकाचार्य, बज्रस्वामी, समन्तभद्र, मानतुंग, अकलंक, शीलगुणसूरि, सिहचंद्रमुनि, आचार्य हेमचन्द्र एवं अन्य कीर्तिमान आचार्यों के नाम सुज्ञात हैं जिन्होंने इन उपायों का उपयोग कर राज्याश्रय पाया और जैन धर्म के विस्तार में, विभिन्न युगों में महनीय योगदान दिया। इससे जैन धर्म अनेक सदियों तक अनेक क्षेत्रों में प्रसारित होता रहा। जैनों के समृद्ध साहित्य ने भी इस सस्कृति के संवर्धन एवं लोकप्रिय बनाने में योगदान किया।

**बीसवीं सदी में प्रभावना के माध्यम**

बीसवीं सदी में सस्कृति के प्रसार के लिये वाद–विवाद, चमत्कारिक घटनायें तथा धर्मान्तरण क्षमता का तो महत्त्व ही नहीं रहा। हां, धार्मिक आयोजन और विविधा भरे साहित्य के माध्यम अब और कारगर हो गये हैं। इसके अतिरिक्त, इस सदी ने अन्य अनेक उपाय भी प्रदान किये हैं:

01 धर्मतन्त्र के लोकप्रिय साहित्य का निर्माण और वितरण
02. धर्मतन्त्र के मूलभूत साहित्य का अन्य भाषाओं में मूल या सटिप्पण अनुवाद
03. शैक्षिक गतिविधिया जैन विद्याओं के विविध पक्षों पर शोध एव राष्ट्रीय तथा अन्तर्राष्ट्रीय सगोष्ठिया
04 प्रसार की आधुनिक तकनीको का उपयोग
05 प्रसार हेतु साधु एव विद्वानों की देश–विदेशो मे यात्रा
06. रेडियो एव दूरदर्शन पर समय–समय पर नियमित सप्रसारण।
07. माइक्रोफिल्मिग, फिल्मिग, कैसेटिंग।
08 कम्प्यूटर तन्त्र का विश्वव्यापी उपयोग, इंटरनेटिग, वेबसाइट आदि।
09. प्रचार सस्थाओ का सुगठन

यह देखा गया है कि जैनो ने अपने संप्रसारण में प्राय: सभी प्राचीन और नवीन पद्धतियो का न्यूनाधिक मात्रा मे ही उपयोग किया है।

जैन साहित्य में 25 5 आर्य एवं 55 अनार्य देशों का उल्लेख आता है। ये सभी प्राय आज के एशियाई एव अरब देश हैं। आधुनिक यूरोप और अमरीका उन दिनो, सम्भवत अज्ञात थे। फलतः धर्म सप्रसारण का क्षेत्र भी समय के साथ बदलता रहा है। आजकल तो प्रायः सभी सात महाद्वीप ही इस क्षेत्र में समाहित हो गये हैं। दिवगत आचार्य सुशील मुनि ने जैन धर्म के संदेश को 20वीं सदी के अन्त तक सभी महाद्वीपों में फैलाने की योजना बनाई थी। पर उनके असामयिक निधन के कारण यह सम्भव नहीं हो सकी। यह विश्वास किया जाता है कि उनके अनुयायी इस दिशा में अभी भी प्रयत्नशील होगे।

**जैन धर्म के सवर्धन का कार्य**

सामान्यत यह स्वीकार करने मे कोई आपत्ति नहीं होनी चाहिए कि जैनों ने अपने धर्म के प्रचार या सवर्धन में मध्य युग तक कोई विशेष रुचि नहीं ली। फिर भी, साधु–सन्तो के विहार, व्यापारिक वर्ग की यात्रायें तथा जैनों के साहित्य ने समय–समय पर अनेक देशों में जैन धर्म का परोक्ष प्रचार किया है। जैनों ने अपने जनहित कार्यों तथा चमत्कारिक ऋद्धियों के माध्यम से भी प्रचार पाया है।

पश्चिमी औद्योगिक क्रान्ति ने विश्व के सभी भागों के मनुष्यों का दृष्टिकोण विस्तृत एवं परिवर्धित किया है। इस क्रान्ति के उत्तरवर्ती युग में भारत–ब्रिटेन के राजनैतिक सम्पर्कों के कारण अनेक पश्चिमी विद्वानों को भारतीय धर्मों और संस्कृति के विषय में अध्ययन करने में रुचि उत्पन्न हुई। इनमें से अनेक जैन धर्म और संस्कृति से प्रभावित हुये। 19वीं सदी के अन्त में तथा 20वीं सदी के प्रारम्भिक दशकों में एक दर्जन से अधिक पश्चिमी विद्वानों ने जैन धर्म पर शोध की, अनेक पुस्तकें लिखीं, अनेक ग्रंथों का अनुवाद किया। उन्होंने विभिन्न धर्मों के तुलनात्मक अध्ययन की नई दिशा भी प्रारम्भ की। इस प्रकार, सर्वप्रथम पश्चिमी जगत् के विद्वान ही जैन धर्म और संस्कृति से प्रभावित हुये। हां, 1883 की प्रथम विश्व–धर्म–संसद में श्री वीरचन्द्र राघवजी गांधी के भाषण और उसके बाद उनके यूरोप में और अमेरिका के व्याख्यानों ने पश्चिम में जैन धर्म के प्रति रुचि जगाई। इसके फलस्वरुप, जैन धर्म पर अनेक भाषाओं में भी पुस्तकें लिखी गईं। विश्वयुद्धों के उत्तर काल में अनेक भारतीय जैन व्यवसायी अपने व्यवसाय की प्रगति हेतु पश्चिम की ओर गए। उनकी जीवन शैली ने भी पाश्चात्यों को प्रभावित किया। इसके फलस्वरुप, अनेक विश्वविद्यालयों में जैन तन्त्र भी धार्मिक एवं दार्शनिक अध्ययन का विषय बना। वर्तमान में, यह माना जाता है कि एशिया, अफ्रीका, यूरोप और अमरीका में लगभग दो लाख जैन निवास करते हैं। इनको वहां रहते एक पीढी से अधिक का समय हो गया है। अब तो तीसरी पीढ़ी भी सामने आने लगी है। इन नई पीढियों में जैन धर्म के परम्परागत एवं परिवर्धित संस्कारों के परिपोषण के लिये प्रौढ पीढी जागरूक हुई है। इसलिये विदेशवासी जैन इस दिशा में पिछले बीस वर्षों से अधिक रुचि लेने लगे हैं। उनके सामने परिरक्षण एवं सवर्धन– दोनों ही प्रश्न हैं। प्रारम्भ में, उनके सामने आचारगत एवं अनुष्ठानगत अनेक समस्यायें सामने आईं। उन्होंने व्यावहारिक दृष्टि से समाधान खोजते हुए धर्म संवर्धन के अनेक कार्य किये हैं और अनेक संस्थाओ की स्थापना की है। उन्होने जैन समाज इन यूरोप, फेडरेशन ऑफ जैन एशोसिएशन्स इन नॉर्थ अमेरिका (जैना), वर्ल्ड जैन कांग्रेस, महावीर जैन मिशन, जैन इटरनेशनल, जैन मेडीटेशन सेंटर, ब्राह्मी सोसायटी, जाफना, वर्ल्ड काउंसिल ऑफ जैन एकेडमीज आदि अनेक संस्थायें प्रारम्भ की हैं। उन्होंने अनेक पत्रिकायें भी चालू की हैं। यह देखकर भारत में भी इस उद्देश्य से अहिंसा इंटरनेशनल, वर्ल्ड जैन मिशन, दिगम्बर जैन महासभा को विदेश विभाग, सी. जैन आदि अनेक सस्थायें सामने आई हैं। विभिन्न देशों में अनेक नगरों में 100 से अधिक जैन सेंटर खुले हैं, मंदिर और प्रतिष्ठान बने हैं। जैन डाइजेस्ट, जैन स्टडी सर्किल, जिनमंजरी, जैन स्पिरिट जैसी लोकप्रिय और शैक्षिक पत्रिकायें सामने आई हैं। विभिन्न जैन केन्द्रों के

स्थानीय बुलेटिन तो अगणित हैं। देश-विदेश मे साधुओं और विद्वानों की धर्म-परिरक्षण एवं सवर्धन यात्रायें भी होने लगी हैं।

गुरुदेव चित्रभानु और मुनि सुशील कुमार के समान साधुओं ने भी इस दिशा में पिछले दो-तीन दशकों से महत्त्वपूर्ण योगदान दिया है। एक समय तो ऐसा भी आया जब मुनि सुशील कुमार जी विश्वस्तर पर जैन प्रतिनिधि माने जाने लगे थे। इस बीच, आचार्य तुलसी व अमर मुनि जी की शिष्यावली एव अनेक भट्टारक भी इस दिशा मे सक्रिय रूप से सामने आये। आचार्य विद्यासागर जी की शिष्याये भी उस ओर हो आई हैं। विदेशों में जैन सस्थाओ के सगठनो के माध्यम से अनेक जैन विद्वान भी जैन पर्वो के समय एव अकादमिक अन्तर्राष्ट्रीय सगोष्ठियों मे पश्चिम जाने लगे और अपने व्याख्यानों से जैनो मे जैनत्व के परिरक्षण एव जैनेतर जगत् में इसको प्रतिष्ठित करने में योगदान करने लगे। जैनों के एक अच्छे विद्वत् मण्डल ने द्वितीय विश्व-धर्म-ससद, 1993 मे भाग लिया। कनाडा की जैन विद्या सगोष्ठी एव पर्यावरण सगोष्ठी में भाग लिया। इस प्रकार, पिछले कुछ दशकों से साधु, भट्टारक, व्यापारी, व्यवसायी, शिक्षाविद् एव विद्वानो ने – और अब तो अनेक विदेशवासी जैनो ने भी, जैन धर्म के सिद्धान्तों के जागतिक सचरण मे योग देना प्रारम्भ किया है। इनके प्रयत्न अब कुछ फलीभूत होते दिख रहे हैं।

अनेक विश्वविद्यालयो (लेस्टर, लदन, टोरटो) आदि मे जैन पाठ्यक्रम समाहित हुये हैं और अनेक देशों मे जैनेतर विद्वान जैन धर्म के विभिन्न पक्षो पर शोध करने लगे हैं। डॉ. डुडास, विलयम जोन, जॉन कोर्ट, भट्ट, मैडम कैया आदि के नाम इस क्षेत्र मे प्रमुख रूप से लिये जा सकते है। जैन ग्रथों के सरलता से उपलब्ध कराने के लिये एक पुस्तकालय पहले लुबाक में और अब कैलिफोर्निया में चालू हो गया है। अब विशिष्ट अवसरों पर भारतीय जैन विद्वानो का शैक्षिक भ्रमण एक नियमित आयोजन हो गया है।

इस कार्य में नई तकनीको का उपयोग भी प्रारम्भ हो गया है जिनमें साधुओं एव विद्वानो द्वारा रेडियो एव दूरदर्शन पर प्रसारण एवं पत्रिकाओं का प्रकाशन तो समाहित है ही, अब जैन धर्म से सम्बन्धित अनेक वेबसाइट भी चालू हो गये हैं। इन सब क्रियाकलापो से जैन धर्म को भूमण्डलीय प्रतिष्ठा प्राप्त होने लगी है।

धार्मिक एवं सामाजिक आयोजनों के रूप में नैरोबी, लेस्टर, टोरंटो, शिकागो, न्यूजर्सी आदि में पचकल्याणक प्रतिष्ठाओं के अचरजकारी और आकर्षक आयोजनो से जैनत्व की प्रभावना मे चार चाद लगे हैं।

इन सब प्रभावी प्रवृत्तियो के बावजूद भी, जब क्रामवेल क्राफोर्ड जैसे विश्रुत विद्वान् यह लिखते हैं कि पश्चिम में अभी जैनों की विशिष्ट पहचान

नहीं है, उनके सिद्धान्तों की पाश्चात्य दृष्टिकोण से सकारात्मक एवं आर्कषक व्याख्या नहीं की जा रही है और उनका घर तो अभी भी अस्त–व्यस्त है, तब लगता है कि हमारे बहुविध प्रयत्नों ने अभी पश्चिमी सामान्य एवं विद्वतजनों तक प्रभावी पहुंच नहीं बना पाई है। पाल डुंडास तो लिखते हैं कि जैनों के दिगम्बर सम्प्रदाय पर जानकारी और शोध अब भी भयंकर रूप से उपेक्षित बनी हुई है। यही नहीं, 20वीं सदी के अनेक उपायो के अवलम्बन के बावजूद भी, विश्वधर्म की पुस्तकों में प्रायः वे ही मिथ्या एवं भ्रान्त धारणायें पाई जाती हैं, जो बीती सदी में थीं। इसका फलितार्थ यह है कि हमनें लोगों के समक्ष अपना लोकप्रिय, बुद्धिवादी, आकादमिक एवं मौलिक साहित्य समुचित भाषा एवं शब्दावली में प्रस्तुत एवं वितरित नहीं किया। इस कमी को दूर करने के प्रयास अभी भी नहीं हो पा रहे हैं। इसलिये समुचित साहित्य के प्रणयन एव वितरण की महती आवश्यकता है क्योंकि साहित्य ही समाज का उन्नायक होता है।

उपरोक्त प्रवृत्तियों के विस्तारण एवं समुचित साहित्य प्रणयन एवं प्रसारण से ही अनेक लोगों का यह कथन सार्थक हो सकेगा कि अगली सदी जैनो की सदी होगी।

बीसवीं सदी में सस्कृति के प्रचार–प्रसार के लिये वाद–विवाद, चमत्कारिक घटनाये तथा धर्मान्तरण की प्राचीन विधिया अनुपयोगी हो गई हैं। हा, धार्मिक एव शैक्षिक आयोजन और साहित्य की विविधा के सप्रसारण इस दिशा में कारगर हो रहे हैं। सचार माध्यमों से इनमे शीघ्रता एव प्रभाविता भी बढ़ी है। वर्तमान में लगभग उपरोक्त 9 विधिया इस दिशा में प्रचलित हो रही हैं। इनका व्यापकीकरण होना चाहिये।

यह भी हमें ध्यान में रखना चाहिए कि शास्त्रीय युग की अपेक्षा आज धर्म संप्रसारण का क्षेत्र बहुत विस्तृत हो गया है। आजकल तो प्रायः सभी सात महाद्वीप इसमे समाहित हो गये हैं। इस समय अनेक विश्वस्तरीय जैन संस्थायें बन रही हैं। सुशील मुनिजी की भी 'वर्ल्ड जैन कांग्रेस' नामक एक संस्था थी। इन्हें मुनि जी के सपने को साकार करना चाहिए। इसके मूर्त रूप लेने में आर्थिक बाधा ही महत्त्वपूर्ण है। यदि हमारे प्रतिष्ठाचार्य और साधुजन धार्मिक आयोजनों की आय का, ईसाईयों के समान, दस प्रतिशत भी प्रतिवर्ष इस मद में सदुपयोग करने का उपदेश दें, तो यह योजना सहज ही मूर्तरूप ले सकती हैं। इस राशि से उपरोक्त सभी विधियों का सक्षम अनुपालन भी किया जा सकता है।

●

# जैनविद्या संवर्धन में विदेशी विद्वानों का योगदान

जैनधर्म के इतिहास से यह भलीभाति स्पष्ट है कि जैनविद्याओं के उन्नयन, सप्रसारण एवं सवर्धन में प्रारम्भ से ही मूलत. जैनेतर विभूतियों का ही योगदान रहा है। इसके महावीर के समकालीन और उत्तरकालीन तथा आरातीय अनेक आचार्य इसी कोटि मे आते हैं। सुधर्मा स्वामी, आचार्य सिद्धसेन, मानतुग, वप्पभट्टि, विद्यानन्द, पुष्पदन्त भूतबलि आदि मूलतः जैन नहीं थे। इस युग मे भी पूज्य गणेशवर्णी, आचार्य शान्तिसागर, स्वामी कर्मानन्द, कुवर दिग्विजय सिह, भगीरथ वर्णी आदि भी मूलतः जैन नहीं थे। फिर भी, इन्होने जैन सिद्धान्तों से प्रभावित होकर जैनमत की दार्शनिक एवं धर्म–जगत् मे पताका फहराई। यही नहीं, वर्तमान में जो जैन विद्या पर शोध हो रहे हैं, उनमे 80 प्रतिशत जैनेतर लोग ही समाहित हैं। आचार्य कालक या सिकदर के साथ गये कल्याण मुनि के समान कुछ आचार्यों को छोड़कर इन सभी का कार्य क्षेत्र भारत के आर्य एव तथाकथित अनार्य क्षेत्रों में जैन विद्याओं को प्रकाशित करना रहा है। वर्तमान वैज्ञानिक प्रगति के कारण विश्व बहुद्वीपी हो गया है और एक–दूसरे से क्षणभर में (फोन या मोबाइल द्वारा) या चौबीस घटे मे प्रत्यक्ष सम्पर्क सम्भव है। इस स्थिति में जैनधर्म के सर्वोदयी रूप को प्रकाशित करना एक महत्त्वपूर्ण कार्य है। इसके लिये भाषा–सम्बन्धी समस्या बहुआयामी है – बहुपक्षीय है। फिर भी, पूर्व और पश्चिम के अनेक मनीषी, इस समस्या का सामना करते हुए, इस दिशा मे उन्नीसवीं सदी से ही काम कर रहे हैं। यहा 'विदेशी' शब्द मे वे भारतीय मूल के विद्वान भी समाहित मानने चाहिये जो एकाधिक पीढी से प्रवासी हो गये हैं। इनके प्रयासो के फलस्वरूप जैनविद्याओ के प्रति समग्र जगत् की रुचि बढ़ी है। इस समय विश्व में प्राय. 150 से अधिक विदेशी विद्वान् जैनविद्या के विविध पक्षों पर पी. एच–डी. हैं और प्रायः तीन दर्जन से अधिक विदेशी केन्दो पर जैनविद्या–शोध के अवसर उपलब्ध हो सकते हैं। हम यहां विदेशों से सम्बन्धित जैनविद्या–सवर्धन के विषय में विशेष रूप से चर्चा करेंगे।

उन्नीसवीं सदी के प्रारम्भ से ही ब्रिटिश शासन काल में कर्नल मैकेंजी (1807) आदि ने भारतीय साहित्य एवं कला के जैन स्रोतों को संकलित कर

पाश्चात्य विद्वानों के समक्ष प्रस्तुत किया और जैन धर्म व संस्कृति के प्रति उनका ध्यान आकृष्ट किया। ईसाई धर्म–प्रचारकों ने भी इस कार्य में योगदान किया। इन सूचनाओं और अध्ययनों के आधार पर अनेक सामान्य और विशेष विश्वकोषों में जैन समाज, साहित्य, और कला को किंचित् स्थान मिला। पश्चिम में इसके स्वतन्त्र धर्म के अस्तित्व के इतिहास के रूप में मान्यता के चार चरण स्पष्ट हैं :

1. जैन धर्म, हिन्दू धर्म का सुधारवादी रूप है।(जे. वी. प्राट, 1916)
2. जैन धर्म, बौद्ध धर्म की ही एक शाखा है। (ए. बार्थ, 1881)
3. जैनधर्म स्वतन्त्र धर्म है जो बुद्धपूर्व था। यह वैदिक सस्कृति की तुलना में समानान्तर श्रमण संस्कृति का जीवन्त रूप है। (याकोबी, 1874)

4 जैनधर्म स्वतन्त्र धर्म है। यह पूर्व–वैदिक, सिन्धु घाटी–सभ्यताक, विशुद्ध भारत–मूलक एवं वर्तमान में ऋषभदेव द्वारा प्रवर्तित है।
वर्तमान में अपवादों को छोड़ प्रायः सभी पश्चिमी और पूर्वी विद्वान् चौथे चरण को स्वीकृत करते हैं। इस चरण के प्रवर्तन में अनेक इंग्लैंड और जर्मनी के विद्वानों का प्रमुख हाथ रहा है।

यूरोप : (अ) जर्मनी

पश्चिमी देशों में जैन विद्यायें प्रारम्भ मे भारत–विद्या की अंग रही हैं और अब ये दक्षिण–पूर्व–एशियाई या सामान्यतः एशियाई अध्ययन या पूर्वी विद्याओं के अध्ययन विभागों में समाहित हो गई हैं। ये विभाग अनेक देशों के अनेक विश्वविद्यालयों में हैं।

पश्चिमी देशो में भारत–विद्या के साथ जैनविद्या संवर्धकों में मैक्समूलर (1823–1900) का नाम सर्वोपरि आता है। वे जर्मन मूल के थे, पर उनका अधिकांश जीवन ऑक्सफोर्ड (इंग्लैंड) में बीता। केशवचद्र सेन, प्रतापचंद्र मजुमदार और स्वामी विवेकानन्द उनसे मिले थे। यद्यपि वे अपने जीवनकाल में भारत की यात्रा न कर सके, पर उन्होने अपने व्याख्यानों एवं ग्रंथों द्वारा भारतीय संस्कृति की गरिमा को विश्व में प्रतिष्ठित किया। उनके 'सेक्रेड बुक्स आव दी ईस्ट' के दो खंडों में जैनों के कुछ आगम भी समाहित हुए हैं। इसी बीच विन्डिश ने हेमचन्द्र के योगशास्त्र का सम्पादन एवं अनुवाद भी (1825–1890) में प्रकाशित किया।

आलब्रेस वीबर दूसरे जर्मन विद्वान् हैं जिन्होंने जर्मनी में उपलब्ध पांडुलिपियों के आधार पर श्वेताम्बर आगमों का अध्ययन कर 'ओवर द हीलेजेन श्रिफ्टेन डेर जैनाज' नामक महत्त्वपूर्ण पुस्तक (1883–1885) लिखी जिसने उत्तरवर्ती विद्वानों की जैन आगमों के विषयों के प्रति रुचि जगाई। जैनविद्या पर काम करने के बावजूद भी, ये भारत–यात्रा पर नहीं आ सके

थे। इनका कार्य क्षेत्र मुख्यतः बर्लिन रहा है। इनके समय मे हार्नले एवं श्रेडर ने भी जैन साहित्य पर अच्छा काम किया।

इसके बाद बुहलर ने अनेक जैन पुस्तकों एवं आगमतुल्य ग्रंथों का जर्मन तथा अग्रेजी भाषा मे अनुवाद किया। इन्होंने भाषा–सम्बन्धी तत्त्वों का भी अध्ययन किया। इन्होंने भारत मे रहकर अनेक पाडुलिपियों का सग्रह किया एव बर्लिन भेजी। इनका एक लेख 'जैन एन्टीक्वेरी' में 1878 में प्रकाशित हुआ था।

कील विश्वविद्यालय के प्रोफेसर डा रिचर्ड पिशेल (1849–1908) का नाम ' प्राकृत भाषाओ का व्याकरण' ग्रंथ के रूप मे अविस्मरणीय रहेगा। इन्होंने वीबर के व्याख्यान सुने थे और वे सस्कृत के अध्ययन के लिये प्राकृत एवं भाषाविज्ञान के अध्ययन को आवश्यक मानते थे। उन्होने 'सस्कृत ग्रामर की प्रारम्भिक पुस्तक' (अग्रेजी) भी लिखी थी। इससे पश्चिम मे प्राकृत अध्ययन को बडा बल मिला। इन्होने बुहलर के साथ मिलकर 'देशी नाममाला' का सम्पादन भी किया। इन्होंने जैन ग्रथो की विशिष्ट भाषा को 'जैन शौरसेनी' नाम दिया था, जो अब भी प्रचलित है। इनके समय मे प्रो हरमन याकोबी भी इसी विश्वविद्यालय में काम करते थे, पर इनका कार्यक्षेत्र भिन्न था।

प्रो हरमन याकोबी (1859–1937) ने 23 वर्ष की अवस्था में 'लघु जातक' पर पी एच-डी. प्राप्त की। वे कील विश्वविद्यालय मे भारत विद्या विभाग मे काम करते थे। उन्होने मूलरूप मे आगमो का अध्ययन किया। वे एतदर्थ भारत भी आये थे। इन्होंने आचाराग, सूत्रकृतांग, उत्तराध्ययन और कल्पसूत्र का अंग्रेजी अनुवाद किया जो 'सेक्रेड बुक्स आव दी ईस्ट' ग्रथ–श्रृखला मे प्रकाशित हुए। इन्होने 'तत्त्वार्थसूत्र' का भी अनुवाद किया जिससे जैन सिद्धान्तों पर भी शोध दिशा जागरूक हुई। इन्होंने एक ऐतिहासिक कार्य भी किया। जैनधर्म को हिन्दू या बौद्धधर्म की शाखा विषयक जो भ्रातिया थीं, उन्हे अपने तुलनात्मक अध्ययन द्वारा दूर किया और यह सिद्ध किया कि यह इन दोनो से स्वतन्त्र धर्म–तन्त्र है (1874)। उन्होंने 'सेलेक्टेड स्टोरीज इन महाराष्ट्री' के माध्यम से जैन आगम साहित्य की अनेक महत्त्वपूर्ण कथाओ की ओर विद्वानों का ध्यान दिलाया। उन्होंने गुजरात की दूसरी यात्रा मे पर्याप्त हस्तलिखित ग्रथ एकत्र किये। बाद में उन्होंने 'भविसत्त कहा' और 'सणक्कुमार–चरिउ' नामक अपभ्रंश ग्रंथों का सम्पादन किया। उन्होंने 'समराइच्च कहा' तथा 'उपमितिभवप्रपंचकथा' को भी सम्पादित कर प्रकाशित किया। उनके कार्यों के आधार पर कलकत्ता विश्वविद्यालय ने उन्हें 'डाक्टर आव लैटर्स' उपाधि से सम्मानित किया।

इन्होंने 'स्टडीज इन जैनीज्म' पुस्तक में अपने लेखों को प्रकाशित किया। फ्रांस के विद्वान डा. ग्वैरिनो ने इनके निर्देशन में ही जैन धर्म सीखा था।

अर्न्स्ट लायमान (1859–1931) मूलतः स्विटरजरलैंड के थे, पर उनका कार्यक्षेत्र जर्मनी ही रहा। वे वीबर के शिष्य थे। इन्होंने आगमों की निर्युक्ति और चूर्णियों का अध्ययन किया जो पश्चिम में अभी तक अज्ञात थे। उन्होंने औपपातिक सूत्र तथा जीतकल्प का सम्पादन कर विवेचनात्मक ग्रथ लिखे। इन्होंने 'आवश्यक स्टोरीज' भी प्रकाशित किया, जो अधूरा ही रहा। बाद में उन्होंने 'सर्वे आव दी आवश्यक लिटरेचर' लिखा, जो हैम्बुर्ग से प्रकाशित हुआ। इन्होंने स्ट्रासवर्ग के पुस्तकालय की पांडुलिपियों का अध्ययन कर अनेक प्राकृत आगमों का सम्पादन किया। इससे पिशेल को अपने 'प्राकृत व्याकरण' के निर्माण में बड़ी सहायता मिली। उन्होंने पाकिस्तान मे अन्वेषित पाडुलिपियों के आधार पर ब्राह्मी भाषा और लिपि का उद्वाचन किया।

जर्मनी के जैन विद्यामनीषी वाल्टर शुब्रिंग (1881–1969) का नाम कौन नहीं जानता ? वे लायमान के शिष्य थे। बाद में, वे हैम्बुर्ग, में भारत–विद्या के प्रोफेसर बने। इन्होंने कल्प, निशीथ, व्यवहार एव महानिशीथ – जैसे छेदसूत्रों का सम्पादन किया और 'वर्क आव महावीर' भी लिखा। इन्होंने जैनधर्म के परिचय के लिये 'डी लेहरे डेर जैनाज' (द डॉक्ट्रीन्स आव दी जैनाज) नामक लोकप्रिय पुस्तक लिखी जिसे भारत में अंग्रेजी में भी प्रकाशित किया गया। इस पुस्तक का आधार मुख्यतः श्वेताम्बर साहित्य रहा है। इसमे जैन इतिहास, साहित्य और समाज के साथ जैन सिद्धान्तों की विश्लेषणात्मक जानकारी है। इनके समय मे ही बाल्टर डेनेके ने दिगम्बर ग्रंथों की भाषा पर शोध की थी।

जै. हर्टल (1872–1955) ने भी श्वेताम्बर जैनो के कथा साहित्य पर एक पुस्तक लिखकर जैन सिद्धान्तों के साथ जैन कथाओं की ओर भी विद्वानों का ध्यान आकृष्ट किया। फ्रांस की विदुषी डा. कैया ने इन्हीं के निर्देशन में छेदसूत्रों पर काम किया था। हैम्बुर्ग में ही अनेक विद्वानों ने दिगम्बर पन्थ पर भी काम किया है (ओकुडा, 1975)।

हैल्मुद वान ग्लेजनप (1891–1963) ट्यूबिंगन विश्वविद्यालय में प्रोफेसर रहे हैं। ये याकोबी के शिष्य थे। इस विश्वविद्यालय में जर्मनी का सबसे बड़ा पुस्तकालय है जिसकी स्थापना 1477 में हुई। आज इसमें तीस लाख पुस्तकें हैं और 9000 पत्रिकायें आती हैं। इन्होंने जैनधर्म पर दो लोकप्रिय और अनके प्रमुख पुस्तकें लिखी हैं, 'डेर जैनिसमुस' का हिन्दी सार पं. कैलाशचंद्र शास्त्री के 'जैन धर्म' मे पाया जाता है। यह गुजराती में भी प्रकाशित हुई है। 'डी लेहरे फोम कर्मन इन डेर फिलासफी जैनाज' का अनुवाद पार्श्वनाथ विद्यापीठ, वाराणसी ने अंग्रेजी में प्रकाशित किया है। बाद में यह हिन्दी में

भी प्रकाशित हुआ। 'भारत . जर्मन विचारको की दृष्टि में' भी उनकी एक जर्मन पुस्तक 1960 में प्रकाशित हुई। उन्होंने भारत की यात्रा की थी और जैन समाज से आदर पाया था।

यह सचमुच ही ज्ञानवर्धक तथ्य है कि श्री लुडविग आल्सडोर्फ (1904–1978) जर्मनी के प्रकाण्ड जैन विद्यामनीषी थे। उन्होंने विभिन्न धर्मों एवं भाषा–विज्ञान सम्बन्धी गहन अध्ययन किये हैं। इसी पर उन्होंने पी. एच–डी प्राप्त की। ये शुब्रिग को अपना गुरु मानते हैं। वे हैम्बुर्ग में प्रोफेसर रहे। इन्होने गुजरात के राजा कुमारपाल से सम्बन्धित साहित्य को सम्पादित कर प्रकाशित किया है। लायमान तथा याकोबी ने इन्हें अपभ्रंश पर काम करने का संकेत दिया जिससे उन्होने पुष्पदन्त के महापुराण का विस्तृत भूमिका सहित सम्पादन किया। उन्होने 'वसुदेवहिडी' को सम्पादित कर उसकी भाषा को पैशाची प्राकृत के ग्रथ 'बढ्ढकथा' का रूपान्तर बताया। उनके दर्शन भारत मे इस लेखक ने भी किये हैं और तेरापन्थ के साधुओं से जो उनकी चर्चा होती थी, वह 'विश्वकोश' के समान लगती थी। द्वितीय विश्वयुद्ध के बाद उन्होंने निर्युक्ति, चूर्णि और भाष्य पर काम करना चालू किया था। वे अपने शिष्यों को इन प्राचीन ग्रथों पर काम करने के लिये प्रेरित करते थे। यह भी एक मनोरंजक तथ्य है कि प्रो. आल्सडोर्फ ने इलाहाबाद विश्वविद्यालय में जर्मन पढ़ाई है और यहीं उन्होंने संस्कृत सीखी है। अपने सस्कृत ज्ञान के बल पर ही अनेक बार उन्हें अनार्यत्व से मुक्ति तथा मन्दिर प्रवेश मिला। इनके लेखो का एक 762 पृष्ठ का सग्रह 1974 मे प्रकाशित हुआ है। लीबज़िग से शोध–उपाधि लेने वाली डा. शारलोट क्राउजे (1895–1980) तो जैन श्राविका ही बन गई थीं। उन्होंने कहा कि जैनो के अनेक सम्प्रदायो के कारण उसके प्रचार में बाधा रही है। उन्होंने विदेशों में एव भारत में भी जैनविद्याओ के सवर्धन मे महान योगदान दिया।.तथापि यह दुःखद है कि जैन समाज ने उनको यथानुरूप प्रतिष्ठा नहीं दी। उनके लेखो का एक संग्रह 'डा0 शारलोट क्राउजे हर लाइफ एण्ड वर्क्स' पार्श्वनाथ विद्यापीठ, वाराणसी से प्रकाशित हुआ है।

जर्मनी में वर्तमान जैनविद्या–संवर्धक

पूर्वोक्त विवरण से प्रतीत होता है कि जर्मनी में म्यूनिख और हैम्बुर्ग विश्वविद्यालय जैनविद्या–शोध एवं संवर्धन के प्रमुख केन्द्र थे। आजकल फ्राई विश्वविद्यालय के डा. क्लास ब्रुन प्राचीन जैन साहित्य की भाषा के विविध रूपों का आलोचनात्मक अध्ययन कर रहे हैं। साउथ एशिया इंस्टीट्यूट, हाइडेलबर्ग भी एक अच्छा केन्द्र बन रहा है। यहां डा. जी. एफ. बाउमेन ने 'गुजरात की जैन कविता' तथा प्रो. एमरिश ने 'दिगम्बरों में समय की अवधारणा' विषय पर शोध की है। विलियम बोले ने 'सूत्रकृतांग' पर यूट्रेक्ट

(हालैंड) से, बटजमवर्गर ने 'भारतीय परम्परा मे आत्मा' पर म्यूनिख से, डा. मैटे ने 'हैम्बुर्ग से', डा. फाइफर और चन्द्रभाल त्रिपाठी ने बर्लिन से और क्रम्पलमेन ने मुंस्टर से शोध–उपाधि प्राप्त की है। डा टुश्चेन ने मारबर्ग से 'भट्टारक प्रथा' पर काम किया है। इसी प्रकार, जेड़ेनबोस म्यूनिख में जैनविद्याओं को जीवित रख रहे हैं। डा. त्रिपाठी ने तो स्ट्रासवर्ग की जैन पाडुलिपियों की सूची भी प्रकाशित की है। डा. हेनेरिक जिमर ने भी भारत के दर्शन में जैन दर्शन पर 100 पेज की सामग्री प्रस्तुत की।

डा. गेलडा ने जर्मनी में जैनविद्या–संवर्धकों की जैनविद्याओं में शोध और संवर्धन की रुचि की अल्पता का संकेत दिया है, पर ऐसा प्रतीत नहीं होता। वर्तमान में पहले की अपेक्षा अधिक केन्द्रो पर यह शोध हो रहा है।

(ब) ब्रिटेन

जर्मन जैनविद्या मनीषियों के समान, ब्रिटेन के विद्वानों का विस्तृत विवरण प्राप्त नहीं है। फिर भी, अनेक विद्वानों या विदुषियों द्वारा लिखित पुस्तकों के आधार पर इसका कुछ वर्णन किया जा सकता है। यह तो बताया जा चुका है कि मैक्समूलर ने ऑक्सफोर्ड में रहकर भारत–विद्या और जैनविद्याओं को विद्वत् जगत् से परिचित कराया है। ईसाई धर्म प्रचारकों ने भी भारत के विभिन्न धर्मों के तुलनात्मक अध्ययन के आधार पर जैनधर्म से सम्बन्धित विवरण दिये थे। इनमें ए. बार्थ (1881), जे. बी. प्राट (1916), क्षेत्र में कार्य करनेवाली मैडम सिनक्लेयर स्टीवेंसन (1915), हार्बर्ट वारेन, लोथर वेंडल आदि ने अपनी पुस्तकों एवं अनेक लेखों के माध्यम से जैनधर्म के परिज्ञान में विदेशियों की रुचि को प्रेरित किया। श्री बुकेनन, कर्नल जेम्स टॉड (1829), बम्बई के गर्वनर लार्ड री एवं भारत के तत्कालीन वाइसराय लार्ड कर्जन ने भी जैन सिद्धान्तों की प्रशसा कर उसे ब्रिटेन मे लोकप्रिय बनाने में योगदान दिया। इन्हीं दिनों जे. बरजैस (1903) ने 'दिगम्बरों के जैन मिथकों' पर अंग्रेजी में लेख लिखे और कीथ, फर्युसन, विन्सेंट स्मिथ ने भी जैन पुरातत्त्व पर ग्रंथ लिखे। हमारा कर्तव्य है कि हम इन जैनधर्म संवर्धकों के विषय में विशेष जानकारी प्राप्त करें। इन विद्वानो के समय जैनधर्म के मूल व सिद्धान्तविषयक, अनेक भ्रांतिया रहीं। इनमे से कुछ का समाधान हर्बर्ट बारेन ने किया, कुछ का याकोबी ने, और अनेक बिन्दुओ की व्याख्या उत्तरवर्ती विद्वानों ने की। ब्रिटेन का यह सारा अध्ययन मुख्यतः जैन ग्रंथों एवं यात्रा वृत्तान्तों पर आधारित रहा है। इतनी भूमिका बनने के बाद भी ब्रिटेन में जैनविद्या के प्रति रुचिपूर्वक उन्नयन कुछ दशकों तक मंथर ही रहा।

बीसवीं सदी के उत्तरार्ध से यहां जैनविद्या संवर्धकों का नया युग प्रारम्भ होता है। इसमें सबसे पहला नाम वाइ. जे. पद्मराजैया का आता है, जिन्होंने 'जैन थ्योरी आव नोलेज ऐंड रीयालिटी' पर 1955 में ओक्सफोर्ड में पी.

एच–डी की थी। यह शोध–प्रबन्ध प्रकाशित भी हो चुका है। यहीं से आर विलियम्स ने दिगम्बर और श्वेताम्बर श्रावकाचारो का अध्ययन कर 'जैन योगा' प्रकाशित की (1963)। जिसमें बौद्धधर्म की तुलना में जैन धर्म की दीर्घजीविता तथा जीवन्तता का मूल आधार उसकी चतुर्विध संघ व्यवस्था को बताया गया है। ये शोध–प्रबन्ध इस तथ्य को प्रकट करते हैं कि इस काल मे आगमेतर विषयों पर भी पश्चिम के मनीषियो का ध्यान गया। ऑक्सफोर्ड से ही लेडलो ने 'श्वेताम्बर परम्परा के साधु एव गृहस्थ के सम्बन्धों पर तथा जॉन्सन ने कुन्दकुन्द के ग्रथो पर पी एच–डी. के प्रबन्ध 'रिचेज ऐंड रिनसियेशन' तथा 'हार्मलैस सोल्स' के रूप मे प्रकाशित किये हैं। श्रीमद् राजचद्र पर भी एक शोध कार्डिफ मे हुई है। इसी प्रकार, कैंब्रिज से मारकुस बेक्स, पाल डुडास ने 'श्वेताम्बर समाज एव धर्म' पर शोध की है। ये दोनो प्रकाशित भी हो चुकी हैं। अब ये जैनविद्या के विविध पक्षों पर काम कर रहे हैं। 'दी जैन्स' मे इनके अनेक शोध–पत्रों की सूची दी है। जे. डी. रीनैल ने अलग ही विषय चुना है – महिलाओ मे धार्मिकता। इस विषय पर अमरीका का भी ध्यान गया है। पाल डुडास की पुस्तक 'दी जैन्स' के दो सस्करण (2002) प्रकाशित हुए हैं, और जैनधर्म के विषय मे अच्छी जानकारी लोगो को हुई है। इसके पूर्व अमरीका के प्रो पी एस. जैनी की 'जैन पाथ आव प्योरिफिकेशन (तीन सस्करण) पर्याप्त लोकप्रिय हुई थी। इसके पूर्व आस्ट्रेलिया के डा बाशम की 'दी वन्डर दैट वाज इंडिया' भी पर्याप्त प्रचलन मे आई थी। केंब्रिज में ही डा केरालिन हम्फ्री 'जैन नृतत्व शास्त्र' पर शोध को प्रश्रय दे रहे हैं। लीड्स तथा बरमिघम विश्वविद्यालयो से सेवानिवृत्त प्रो उर्सुला किग ने जैनविद्याओं के प्रोत्साहन में अमोघ काम किया है। इन्हीं वर्षो मे एफ डब्लू थामस ने 'अन्ययोगव्यवच्छेदिका' तथा 'स्याद्वादमजरी' का अनुवाद प्रकाशित किया। केंब्रिज के डा. ब्राउन ने भी जैन और बौद्ध धर्म का अध्ययन किया है। ये कुछ समय पूर्व ही सेवानिवृत्त हुए हैं पर अभी भी सक्रिय है। इनका एक लेख कैलाशचंद्र शास्त्री अभिनन्दन ग्रथ मे प्रकाशित हुआ है।

आजकल लदन भी जैनविद्या के उन्नयन का अच्छा केन्द्र बन गया है। यहा 'जैन अध्ययन विभाग' भी खुल गया है जिसके प्रभारी डा. पीटर फ्लूगल हैं। इन्होंने मेन्स विश्वविद्यालय से 'श्वेताम्बर तेरापन्थ सम्प्रदाय' पर पी एच–डी की है और अपने शोधपूर्ण–निबन्धों के लिये प्रसिद्ध हैं। ये अपने केन्द्र मे प्रतिवर्ष एक जैन व्याख्यानमाला एव कार्यशाला आयोजित करते हैं जहा विश्व के विभिन्न भागो से विद्वान् आते हैं। इसके शोधपत्र पाठकों में डा. एन. एल जैन तथा नीरज जैन भी रहे हैं। इनके केन्द्र से अनेक शोधकार्य हुए हैं, जिनसे विद्यार्थियों ने एम ए. व पी. एच–डी. की उपाधि पाई हैं। ये निरन्तर भारत आते हैं एवं कुछ न कुछ नये शोध के विषय लाते

हैं। अब इन्हें 'जैन नेताओं' तथा 'जैन कानून' पर अन्वेषण करने की बात ध्यान में आई है। जैन केन्द्र, रीवा की ओर से इन्हे पर्याप्त जैन साहित्य भेजा गया है। इसी केन्द्र में फ्रांस के विद्वान एल. रेनो ने 1951 में जैन धर्म पर भाषण दिया था जो प्रकाशित हो चुका है।

'कोल्हापुर के दिगम्बर जैनों' पर डा कैरिथर्स ने डरहम विश्वविद्यालय से अच्छा शोध-प्रबन्ध प्रस्तुत किया है। इनके सयोजकत्व में जैन समाज-विद्या की एक गोष्ठी हुई थी जो 'असेम्बली आफ लिसनर्स' के नाम से प्रकाशित हुई है। मैडम जूलिया हैजेवाल्ड ने ऑक्सफोर्ड में 'खजुराहो की जैन स्थापत्यकला' पर शोधकार्य किया है।

भारतीय मूल के ब्रिटेनवासी डा नटूभाई शाह और श्री विनोद कपासे ने तो इटरकल्चरल विश्वविद्यालय, ओपियडे (हालैड) से जैन विषयो पर पी. एच-डी. की है। ये दोनों ही व्यक्ति विदेशों में जैनधर्म संवर्धन का अच्छा काम कर रहे हैं। लेस्टर के जैन मन्दिर की प्रतिष्ठा डा. शाह ने ही कराई थी और वे अनेक विश्वविद्यालयों में जैनधर्म पर व्याख्यान करने भी जाते हैं। श्री कपासे लदन में विशाल जैन मन्दिर निर्माण समिति के संयोजक हैं। लीड्स में सांख्यिकी के प्रोफेसर के. वी. मरडिया भी 'जैनधर्म की वैज्ञानिक आधारशिला' (अग्रेजी) के माध्यम से पश्चिम मे जैनधर्म सवर्धन में योगदान दे रहे हैं। इसके कारण पश्चिम मे जैनधर्म के विषय मे जैन युवा पीढी तथा जैनेतरो में जैनधर्म के विषय में अच्छी जानकारी हुई है। इनकी पुस्तक का हिन्दी अनुवाद भी पार्श्वनाथ विद्यापीठ, वाराणसी से अब हिन्दी में भी प्रकाशित हो चुका है। यह हिन्दी अनुवाद लेखक ने किया है।

स) यूरोप के अन्य देश

जर्मनी एवं ब्रिटेन के अतिरिक्त फ्रांस, स्विटरजरलैंड, स्वीडन और फिनलैंड आदि देशों मे भी अनेक जैनविद्या के उन्नायक हुए हैं। बीसवीं सदी के प्रारम्भ में पेरिस के ग्वेरिनो ने 'एसे डी बिब्लियोग्राफी जैनाज' के सन्दर्भ-ग्रंथ के माध्यम से वहां के विद्वानों का ध्यान जैनधर्म की ओर आकृष्ट किया। उन्होंने लियॉन एवं पेरिस के सग्रहालयों के जैन-संग्रह की सूची भी तैयार की थी। इन्होंने शान्तिसूरि के 'जीवविचार' तथा उत्तराध्ययन के 36वें अध्याय का फ्रेंच भाषा में अनुवाद एवं सम्पादन किया। उनकी अंतिम पुस्तक जैनधर्म के सिद्धान्त, सम्प्रदाय, विधि-विधान एवं संस्थाओं पर 1926 में फ्रेंच भाषा में प्रकाशित हुई है। उनका सन्दर्भ-ग्रंथ विन्टरनित्स के प्रमुख ग्रंथ 'हिस्ट्री आव इंडियन लिटरेचर' का आधार बना। जीन फिलेजा ने ब्रिटिश और जर्मन ग्रंथों तथा सिलवन लेबी की सूची के आधार पर पांडुलिपियों की संग्रह-सूची प्रकाशित की। उन्होंने वलभी राजाओं तथा

कनिष्क और शातवाहन वशो पर भी काम किया। फ्रांस के ही लुई रेनों ने जैनधर्म का अध्ययन कर लदन मे जोर्डन व्याख्यानमाला में व्याख्यान दिया था। ऐतिहासिक दृष्टि से इन्होने सप्रमाण यह सिद्ध किया कि चन्द्रगुप्त 313–312 ईसापूर्व मे गद्दी पर बैठे थे (पोलिटिकल हिस्ट्री आव इंडिया अपटू सेवन्थ सेचुरी ए डी 1947)। इन्होने दक्षिण के जैन शिलालेखों के समय का पुनर्निर्धारण भी किया। इस तरह, उन्होंने जैन इतिहास के आलोचनात्मक अध्ययन का सूत्रपात किया। रेनो और फिलेजा की पुस्तक के आधार पर अनेक फ्रेच एव अग्रेजी विश्वकोशो मे जैनधर्म के विविध कोटि के विवरण प्रकाशित हुए। रेनो ने श्वेताम्बरो के तेरापन्थ सम्प्रदाय पर भी काम किया। वे अपनी पत्नी के साथ तेरापन्थ केन्द्र 'राजलदेसर' भी 1949 में गये थे जिसका विवरण उन्होने अपनी एक पुस्तक मे भी दिया है।

वर्तमान मे फ्रास मे अनेक जैनविद्या मनीषी हैं, जो इस सदी के उत्तरार्ध से अपने पूर्ववर्तियो से प्रेरित होकर जैन विद्याओ के विविध पक्षो पर शोध कर रहे हैं। इनमे डा कोले कैया और डा नलिनी बलबीर प्रमुख हैं। डा. कैया ने छेदसूत्रो पर काम किया है और वे समाधि एव सल्लेखना प्रक्रिया की विशेषज्ञ हैं। इन्होने 'चन्दवेज्झय' का सम्पादन किया है। इनके कुछ ग्रथ एल डी इस्टीटयूट, अहमदाबाद से प्रकाशित हैं। इनके शोध–लेखो की सख्या अगणित है। ई फिशर और डा रवीन्द्र कुमार ने मिलकर 'जैन कॉस्मोलोजी' (सचित्र, अग्रेजी) लिखी है, जो प्रकाशित होकर यूरोप व अन्य देशो मे लोकप्रिय हुई है। इनके निर्देशन मे डा नलिनी बलवीर जैसी अनेक विदुषी और विद्वानो ने शोध–उपाधि प्राप्त की है। डा. बलवीर ने 'दानाष्टक कथा' पर शोध की है और वर्तमान मे भाष्यो एव कथाओ पर काम कर रही हैं। इन्होने 'जैन साधुओ की आत्मकथा' पर भी काम करना प्रारम्भ किया है। कु. चोजनाकी पेरिस मे ही 'विविध–तीर्थकल्प' का फ्रेंच अनुवाद कर रही हैं। सुश्री ओशिये 'धूर्ताख्यान' और 'धर्मपरीक्षा' के तुलनात्मक अध्ययन में लगी हैं। डा· मैथियास जैन आहार विज्ञान पर काम कर रही हैं। सुश्री पियरी एमियेल ने फ्रेंच में जैनधर्म पर एक पुस्तक लिखी है जिसका अग्रेजी अनुवाद ह्यूस्टन की एक सस्था से प्रकाशित हुआ है। इस प्रकार फ्रास में भी जैन शोधको की सख्या में क्रमश वृद्धि हो रही है।

बेल्जियम भी जैन विद्याशोध का पुराना केन्द्र रहा है। यहां के डा. जे. डेलियू जर्मनी के डा. शुब्रिग के शिष्य थे। उन्होंने 'महानिशीथ' और 'भगवतीसूत्र' पर काम किया है। इसके पुत्र ने राजशेखर सूरि के 'प्रबन्धकोश' पर काम किया है। यही से डा. बॉशे ने हरिभद्र की 'अनेकान्तजयपताका' पर काम किया है। अभी डी एवा क्लर्क ने स्वयंभू के

'पउमचरियं' का आलोचनात्मक अध्ययन किया है। यूट्रेक्ट विश्व विद्यालय से विलहेल्म बोले ने 'सूत्रकृतांग' पर शोध की है। इसके अतिरिक्त एन्टवर्प एवं ब्रुसेल्स में जैनविद्या पर काफी काम हो रहा है। यहां लदन के डाक्टर शाह वर्ष में कुछ दिनों के लिये जैनधर्म का अध्यापन करने जाते हैं।

स्विटजरलैंड के दो विद्वान बहुश्रुत हैं। ई. फिशर ने जैन प्रतिमा विज्ञान पर काम किया है और वर्तमान में डा. ब्रोंकहर्स्ट जैन और बौद्धधर्म के तुलनात्मक अध्ययन (ध्यान, आजीवक, अनेकान्तवाद आदि) में लगे हैं। इनकी कुछ पुस्तकें भी प्रकाशित हैं। ये लुसान विश्वविद्यालय में प्रोफेसर हैं।

आजकल स्वीडन एव फिनलैंड भी जैनविद्या शोधकों के केन्द्र बन रहे हैं। स्वीडन के स्टॉकहोम, उपसला एव लुंड विश्वविद्यालयों में भी जैन धर्म पर शोध हो रहे हैं, वहा के विद्वानों ने 'सिहलावदान' तथा 'लवकुशोपाख्यान' के जैन रूपों पर शोध किया है। प्रो. ओले क्वामर्सस्ट्राम ने तो अभी योगशास्त्र का अंग्रेजी अनुवाद किया है और वे 'सर्वज्ञता' का तुलनात्मक अध्ययन कर रहे हैं। ये सिद्धसेन दिवाकर के न्याय की पुस्तको के अंग्रेजी अनुवाद मे भी रुचि रखते हैं। इन्होंने डा पी. एस. जैनी के सम्मान में आयोजित संगोष्ठी का अपने लुंड विश्वविद्यालय में संयोजन किया था जिसमे 12 देशों के पांच दर्जन से अधिक विद्वान सम्मिलित हुए थे। इनमें भारत से कोई न था। इन्होंने अपने यहां 'जैन अध्ययन' का एक पाठ्यक्रम चलाया है जिसमे वर्तमान मे 40 विद्यार्थी अध्ययन कर रहे हैं। फिनलैंड के हेल्सिंकी विश्वविद्यालय में भी अभी प्रो. कोस्कीकल्लियो के निर्देशन में जैन पाठ्यक्रम चालू हुआ है। इन दोनों ही स्थानों को दि. जैन विद्वत् परिषद तथा जैन केन्द्र, रीवा ने लगभग पद्रह हजार का साहित्य भेजा है। यहा डा. परपोला भी जैन अध्ययनों को प्रोत्साहित करते हैं। इन्हीं के मार्गदर्शन में 2003 में बारहवां विश्व संस्कृत सम्मेलन हुआ था जिसमें 'जैन अध्ययन' का भी एक अनुखंड था। फिनलैंड के ही एक विद्वान् डा. अन्ट टाहिटनेन ने काशी हिन्दू विश्वविद्यालय से 'भारतीय परम्परा में अहिसा' पर शोध करते हुए जैनों की अहिंसा का विस्तारपूर्वक वर्णन किया था। इसी प्रकार नार्वे में भी प्रो. ब्रेके जैन और बुद्ध धर्म के तुलनात्मक पक्ष का अध्ययन ऑक्सफोर्ड में रहकर कर रहे हैं। हालैंड के यूट्रेक्ट के समान कुछ विश्वविद्यालयों में जैनविद्याओं के प्रतिरुचि बढ़ रही है। पोलैंड के डा. वल्सेरोविल्स ने 'सिद्धसेन' पर काम किया है और पश्चिम में जैन-अध्ययनों से सम्बन्धित एक पुस्तक का सम्पादन भी किया है।

2. उत्तरी अमेरिका और कनाडा : (अ) अमरीका

अमेरिका और कनाडा-दोनों ही बड़े देश हैं और यहां उच्च शिक्षा के अनन्त नहीं, तो संख्यात अवसर हैं। फिर भी, यहां जैनविद्या के उन्नायकों की

बीसवीं सदी के पूर्वार्ध तक नगण्य सख्या ही रही है। इनमे बाल्टीमोर के मारिस ब्लूमफील्ड ने 'पार्श्वनाथ चरित' तथा 'शालिभद्र चरित' को अग्रेजी में 1919–23 के बीच प्रस्तुत किया और वाशिंगटन के प्रो. ब्राउन ने 1933–41 मे कालकाचार्य कथा, 'कल्पसूत्र' की लघु चित्रकला का सग्रह एव उत्तराध्ययन की पाडुलिपियो पर अध्ययन किया। पर अब स्थिति बदल गई है। जैन इटरनेशनल की 2001 की सूची में अमरीका के विभिन्न विश्वविद्यालयों मे कार्यरत 30 जैनविद्या मनीषियो के नाम हैं जबकि डेनीसन के डा कोर्ट ने 1944–2001 के बीच इस क्षेत्र में दो दर्जन पी. एच–डी. अर्जकों के नाम दिये हैं। इससे पता चलता है कि अमरीका में जैनविद्या उन्नायको मे पैन्सिलवानिया, हार्वर्ड, वर्कली, शिकागो एवं हवाई विश्वविद्यालय के शोधक प्रमुख रहे हैं। चूंकि यहां यह शोध काफी देर से प्रारम्भ हुआ, अत यहा आगमेतर विषयो पर अधिक काम हुआ। उदाहरणार्थ– इनमें जैनों के अनुसार, द्रौपदी का विवाह, लिग और साधुता, जैन महासतिया, महिलाये और साधु, अघातिया कर्म, कर्म और नियमन, जैन श्राविकायें, दान कर्म का विकास, आगमों की मिथकता या पुराणकथाये, जैन संगीत, जैन पुरातत्त्व, त्याग और श्रमणवृत्ति, समवसरण, जैनो की जैनेतरो के प्रति धारणा, अमरीका के प्रवासी जैन, जैन विश्वविद्या तथा अनेक भौगोलिक एव ऐतिहासिक विवरणो का समीक्षण समाहित है। इन उन्नायक मनीषियों में अर्नेस्ट वेंडर, प्रो पी. एस जैनी, क्रिस्टी वाइली, डॉ. जॉन कोर्ट, डा. क्रिस्टोफर चैपल, क्रामवैल क्रोफार्ड, माइकल मीस्टर आदि प्रमुख हैं। ये सभी लोग अनेक बार भारत आये हैं और अनेक राष्ट्रीय एवं अतर्राष्ट्रीय सम्मेलनों में जैन विषयों पर शोधपत्र पढ़ते रहे हैं। इनके अधिकाश शोध श्वेताम्बर परम्परा पर हैं। इनमे वर्तमान मे डा. कोर्ट सर्वाधिक सक्रिय हैं। इन्होने 'मोक्ष' पर शोध किया था। इन्होने जयपुर मे द्यानतराय की पूजा का अग्रेजी अनुवाद किया है और तारणस्वामी पर भी शोध की है।

विदेशो में जैनधर्म व विद्या के प्रसारकों में उन प्रवासी भारतीयों का योगदान भी उल्लेखनीय है जिन्होंने जैन केन्द्रों, साहित्य तथा पत्र–पत्रिकाओं का प्रकाशन, अन्तर्विश्वासीय सगठनों के सदस्य बनकर इसे जैन एव जैनेतरो में सप्रसारित करते हैं और जिनकी एकाधिक पीढ़ी विदेशों में ही रह रही है। ऐसे व्यक्तियो मे डा. खिदूका, डा. पी. एस. जैनी, डा. दीपक जैन, डा प्रगति जैन, डा सुलेख जैन, डा. पी. वी. गाडा तथा श्री योगेन्द्र जैन आदि के नाम लिये जा सकते हैं। आजकल प्रेक्षाध्यान केंद्र, मंदिर निर्माण एव मूर्ति प्रतिष्ठायें आदि भी इस संवर्धन के माध्यम बने हैं। इन्होंने 'जैना लाइब्रेरी' भी स्थापित की है। यहा का 'सिद्धाचलं' का मंदिर दर्शनीय एवं पर्यटक स्थल बन गया है।

(ब) कनाडा

अमेरिका की तुलना में कनाडा में जैनविद्या उन्नायकों की संख्या तथा केन्द्र आशा के अनुरूप नहीं है। यहां मैकमास्टर, टोरन्टो, मैगिल, तथा केलगैरी विश्वविद्यालय जैनविद्या अध्ययन के केन्द्र हैं। यहां भारत–मूल के मिस्सीसोगा के डा. एस. ए. बी. कुमार ब्राह्मी सोसायटी, 'जिनमंजरी' पत्रिका तथा ह्यूमनिटी प्रेस के प्रकाशनों के माध्यम से जैन धर्म का विश्वस्तरीय सवर्धन कर रहे हैं। इन्होंने 'जैनीज्म इन नार्थ अमेरिका' पर नीउ मैक्सिको विश्वविद्यालय से शोध–उपाधि प्राप्त की है। विंडसर के डा. एस. के. जैन ने भी पश्चिम में जैनविद्याओं की मान्यता को स्थापित करने में योगदान किया है। मैकमास्टर की मैडम फाइलिस ग्रानोफ ने जैन कथाओं पर शोध किया है और उनके निर्देशन में अनेक कनेडियन तथा जापानी छात्रों ने शोध की है। वे 'जर्नल आव इंडियन फिलोसोफी' भी प्रकाशित करती हैं। ईश्वरवाद विरोधी गुणरत्न के तर्कों को उन्होंने अग्रेजी में प्रस्तुत किया है। टोरंटो के ओकोनेल एवं वागले जी ने कुछ समय पूर्व एक 'जैनविद्या सेमिनार' आयोजित किया था। वे पी. एस. जैनी के सम्मान में आयोजित गोष्ठी के शोध–पत्र भी प्रकाशित कर रहे हैं। वहां जैनविद्या पर शोध भी होती है। मैगिल के प्रोफेसर अरविंद शर्मा भी जैनधर्म के संवर्धन में अनेक पुस्तकें एवं लेख लिखते रहते हैं। केलगेरी के प्रो. बार्कर भी जैनविद्या के उन्नायकों में प्रमुख स्थान रखते हैं। ओटावा के डा. ह्यूमर ने अपने विश्वविद्यालय में पर्याप्त जैन साहित्य मगा रखा है। मैडम अइरीना उपेनिक्स तो जैन ही बन गई हैं। उन्होने अपने साहित्य एवं भाषणों से जैनधर्म को पश्चिम मे लोकप्रिय बनाया है। अनेक शोधकों के कारण यह आशा की जा सकती है कि कनाडा मे भविष्य मे जैन विद्यायें और भी प्रगति करेगी।

3. दक्षिणी अमरीका

दक्षिण अमरीका में जैनविद्याओं के उन्नायकों के विषय में विशेष जानकारी उपलब्ध नहीं हो सकी है। पर साओ पावलो के डा. फोन्सेका तथा अरजेन्टीना के डा. ड्रागोनेट्टी वहां जैनविद्याओं पर शोधकार्य कर रहे हैं।

4. ऑस्ट्रेलिया

आस्ट्रेलिया में भी जैनविद्या के अध्ययन एवं अध्यापन के विषय में विशेष जानकारी उपलब्ध नहीं है। फिर भी, वहां केनबरा की आस्ट्रेलियन नेशनल यूनिवर्सिटी में जैनविद्याओं का अध्ययन–अध्यापन होता रहा है। वहां प्रो. ए. एल. वाशम ने आजीवकों तथा 'दी वंडर दैट वाज इंडिया' की पुस्तकों के माध्यम से बीसवीं सदी में जैन सिद्धान्तों के विश्वस्तरीय परिज्ञान में महती भूमिका निभाई है। यहां मैडम हरकुस और डी. जौंग भी हैं जो जैनविद्याओं का अध्यापन करते हैं। आर. बाइल्स के साथ डी. जौंग ने 'निरयावलियाओ' का अनुवाद डेल्यू के टिप्पणी के साथ प्रकाशित किया है (1996)।

5 एशिया : जापान

जापान एशिया का प्रमुख देश है जहा जैनविद्या का अध्ययन–अध्यापन काफी समय से चल रहा है। डा सिन के अनुसार, यह अध्ययन बौद्ध धर्म के तुलनात्मक शोध से प्रारम्भ हुआ है। उन्होंने टोकियो, क्योटो, हिरोशिमा आदि विश्वविद्यालयो से 18 पी. एच–डी शोधको के नाम दिये हैं। कुछ जापानी विद्वानों ने अमरीका और जर्मनी से भी शोध उपाधि पाई है। जापान में जैन अध्ययन का प्रारम्भ शिजेनोबू सुजूकी (1890–1920) के वर्ल्ड सेक्रेड बुक्स ग्रंथमाला में 'सेक्रेड बुक्स ऑव जैनीज्म' के समाहरण से प्रारम्भ हुआ। इसमे तत्त्वार्थाधिगमसूत्र' और 'योगशास्त्र' तथा 'कल्पसूत्र' का जापानी अनुवाद था। प्रो कानाकुरा (1896–1987) ने जैनधर्म पर दो पुस्तकें लिखीं और उनमे तत्त्वार्थाधिगम सूत्र, न्यायावतार, प्रवचनसार, पंचास्तिकायसार के अनुवाद को सटिप्पण प्रकाशित किया। उन्होने याकोवी से और उनके साथी नाकामुरा ने वाल्टर शुब्रिंग से जैनधर्म सीखा था। पिछले अनेक वर्षों से ओटानी विश्वविद्यालय, क्योटो में 'जापानीज सोसायटी फॉर जैन स्टडीज' स्थापित हुई है जो प्रतिवर्ष जापान मे जैनविद्या शोध पर सगोष्ठी आयोजित करती है। इसके वर्तमान सयोजक काजूहितों यामामोटो हैं। कभी–कभी इनमें विदेशी विद्वान् भी आमत्रित किया जाते हैं। जापान की मैडम ओहीरा तथा ओकाई ने भारत की एल. डी. इस्टीस्टयूट से तत्त्वार्थसूत्र एव भगवतीसूत्र पर काम किया है। आजकल वे भाषा विज्ञानी बन गई हैं। यहा के डा टी. हायाशी ने जैन मैथेमेटिक्स, वखशाली लिपि तथा धवला के गणित पर काम किया है। वे भारत भी आ चुके हैं। अर्हत् वचन के सम्पादक से इनका अच्छा परिचय है। प्रो. हजीमो नाकामुरा द्रोणगिर गजाथ के समय भारत आये थे। उनके विश्व जैन मिशन के संस्थापक डा. कमला प्रसाद जैन से अच्छे सम्बन्ध थे। इन्होंने बीसवीं सदी के मध्यकाल में जापान मे जैनधर्म को अच्छा स्थान दिलाया। प्रो. यामाजाकी आदि ने श्वेताम्बर ग्रंथों के पदो की सूची पर काम किया। प्रो. ए. यूनो ने 'व्याप्ति एव प्रमाणनयतत्त्वालोक' पर काम (और अनुवाद भी) किया है। प्रो. के बाटनाबे, टोकियो ने आजीवक सप्रदाय तथा जैनों की जीव की धारणा पर काम किया है। उन्होने 'जैनोलोजी इन वैस्टर्न पब्लिकेशन्स' भाग–1 व 2 के लेखों का सम्पादन किया है जो 1993 में प्रकाशित हुए हैं और बेलजियम के प्रो जोसफ डेल्यू के सम्मान में संकलित किये गये थे। आजकल प्रो. फुजीनागा सिन यहा के सक्रिय जैनविद्या मनीषियों में हैं, जो अनेक बार भारत आ चुके हैं। वे अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलनों में भी भाग लेते हैं। वे श्वेताम्बरों के तेरापंथ से प्रभावित हैं। उन्होंने सर्वज्ञता पर अच्छा काम किया है। प्रो. नागासाकी ने तेरापथ (श्वे.) पर अच्छे शोध लेख लिखे हैं। इस प्रकार जापान में जैन विद्यायें प्रगति पर हैं।

उपरोक्त विवरण अत्यन्त ही संक्षिप्त है। इसमें विश्व के अनेक क्षेत्रों में कार्यरत जैनविद्या–शोधकों एवं संवर्धकों की झांकी दी गई है। इसका अवलोकन करने से ज्ञात होता है कि विदेशों में जैनविद्या–क्षेत्र में आगम, चरित, भाषा, पुरातत्त्व आदि की शोध आज भी मुख्यतः श्वेताम्बर परम्परा पर आधारित है। इस शोध में दिगम्बर परम्परा को नगण्य स्थान ही मिला है। अब कुछ शोधक इस ओर आकृष्ट हुए हैं। याकोबी के श्वेताम्बर–मान्य ग्रंथों के आधार पर प्रस्तुत केशी–गौतम संवाद एवं चातुर्याम संवर पर दिगम्बर किंचित् उद्विग्न हुए थे और अनेक दिगम्बर विद्वानों ने उसका प्रत्युत्तर दिया था। यद्यपि कुछ दिगम्बर ग्रंथ अब विदेशों में पहुच रहे हैं और उनपर शोध होगा, ऐसा अनुमान है। दिगम्बर सम्प्रदाय पर शोध न होने का एक कारण यह भी है कि इसने अपने ग्रंथों को सार्वजनिक नहीं किया। यह सुज्ञात है कि धवला ग्रंथों की प्रतियां मूडविद्री से प्राप्त करने में ही 50 वर्ष से अधिक का समय लगा था। इसलिये कुछ विद्वानों (जैनी, डुडाज) का यह कथन सही नहीं लगता कि दिगम्बर पथ के शोध की उपेक्षा हुई है। वस्तुतः रेनो ने सही कहा था कि दिगम्बरो की तपस्या आत्मकेन्द्रित है। इसलिये विदेशो के समान स्वदेश में भी प्राचीन दिगम्बरत्व के विषय में पूर्ण ज्ञान नहीं है। अत दिगम्बरत्व की शोध के लिये उनका साहित्य उपलब्ध कराने की ओर समाज को ध्यान देना चाहिये। इससे दिगम्बरों के विषय में अनेक भ्रातियां भी दूर हो सकेंगी। दिगम्बरो की शुद्ध और शुभ निश्चयनय एवं व्यवहारनय की कुन्दकुन्दी, बनारसीदासी, टोडरमली परम्परा भी उपलब्ध न होने से अबतक अछूती–सी बनी हुई है। यह प्रसन्नता की बात है कि विदेशों में जैनों की भव्य–अभव्य की धारणा तथा समाज विज्ञान पर कुछ कार्य प्रारम्भ हो गया है और अनेक विदेशी विद्वान् फील्ड वर्क के आधार पर इसका अध्ययन करने लगे हैं जैसा अनेक अमरीकी विद्वानो की शोधों से प्रकट है। हां, 'समवसरण' पर तो काम हुआ है पर पंचकल्याणक प्रतिष्ठाये, गजरथ महोत्सव, मस्तकाभिषेक, 2500वीं महावीर जयन्ती के समय की जैन एकता, समणसुत्त, जैन–जैनेतर–सम्पर्क आदि विषयों पर शोध आवश्यक है। चूंकि विदेशियों के शोध प्रशसात्मक या समर्थनात्मक के बदले विश्लेषणात्मक होते हैं, अत. वे इस युग के लिये अधिक उपयोगी हैं।

संदर्भ

1 जैन, जे सी., जर्मनी में जैनधर्म के कुछ अध्येता, कै. च शास्त्री अभि. ग्रथ, रीवा, 1980 पे. 511
2 जैन, हरीन्द्रभूषण, विदेशों में प्राकृत एवं जैन विद्याओं का अध्ययन, वही, 1980, पे 516
3 कैया, कोले, जैन स्टडीज इन फ्रास, वही, पे. 520
4. यूनो, ए., रिसेंट जैन स्कालरशिप इन जापान, जिनमंजरी, 14.2.1990 पेज 1

5 हान, माइकेल, 'रिसेन्ट जैन स्टडीज इन वेस्टर्न कट्रीज' 1995 की ओटीनी काफरेंस में पठित शोधपत्र
6 जैनी, पी एस, दी जैन्स एड दी वेस्टर्न स्कालर, कलैक्टेड पेपर्स ऑन जैन स्टडीज, मोतीलाल बनारसीदास, 2000 पे 23
7 स्मेट, रुडी और के बाटनावे (स),जैनोलोजी इन वैस्टर्न पब्लिकेशन्स्, भाग–1, 2, टोकियो, 1995
8 डुडास, पॉल, दी जैन्स, रटलज, लदन, 2002 पे 34
9 सिन, फुजीनागा, व्यक्तिगत पत्राचार
10 जैन इटरनेशनल, अहमदाबाद द्वारा प्रकाशित विदेशी जैनविद्या मनीषियों की सूची, 2001।
11 जैन, कपूरचद, प्राकृत एव जैनविद्या शोध सदर्भ, कैलाशचद्र जैन स्मृति न्यास, खतौली, 1991
12. क्रिस्टोफर, ऐमरिश, व्यक्तिगत पत्राचार
13 फ्लूगल, पीटर, व्यक्तिगत पत्राचार
14 चतुर्वेदी, कृष्णकान्त, स्वतन्त्रमत, जबलपुर, 17 जून 1996.
15 जर्मनी दूतावास द्वारा प्रकाशित पुस्तक

●

# हरिवंशपुराण में विद्याओं के विविध रूप

## पुराण की परिभाषा और लक्षण

सामान्यतः 'पुराण' शब्द का अर्थ कल्पित या ऐतिहासिक प्राचीन (या अर्वाचीन ?) कथानक, आख्यान, अनुश्रुति या मिथक के वर्णन करने वाले ग्रंथों की कोटि के रूप में लिया जाता है। वैसे भी 'पुराण' शब्द से (पु–शक्तिमान, रा–राजा या महापुरुष, ण–मणिमाला) प्राचीन (और अर्वाचीन भी) शक्तिमान उद्धारक (या विनाशक) लोकोत्तर महापुरुषों के जीवन की मणिमाला का भान होता है। पुराण ग्रन्थों का आदि स्रोत तो दृष्टिवाद पूर्व का प्रथमानुयोग खण्ड है जो लुप्त माना जाता है। पर उसकी परम्परा अविरत रूप से विभिन्न रूपों में व्यक्त होती रही है। जैनों के अनुसार, त्रेसठशलाका पुरुषों के चरित्रों का वर्णन करने वाले ग्रन्थ मुख्यतः इस कोटि में आते हैं।

पुराण ग्रथ साहित्य के विविध रूपों में से एक हैं जिनके वर्णनों में साहित्यिक सौष्ठव (अलंकारिकता, कल्पनाशीलता आदि के रूप में ) भी पाया जाता है। इससे इनकी रोचकता सभी प्रकार के पाठकों के लिये मनोहारी होती है। इनका उद्देश्य 'चरितों' के माध्यम से 'अनैतिक प्रवृत्तियों के निग्रहण' तथा 'धार्मिक वृत्तियों के पल्लवन' को प्रेरित करना है। इसलिये इनमें संसारी जीवों के विकृत और आदर्श– दोनों रूप प्रस्तुत किये जाते हैं जिससे सामान्यजन भी 'कर्तव्य–अकर्तव्य' का निर्णय कर सकें। सभी पुराण ग्रन्थ मुख्यतः भक्तिवाद के प्रेरक होते हैं।

काव्यकारों ने पुराण–ग्रन्थों के पांच लक्षण बताये हैं : 1. सर्ग (मुख्य कथा या सृष्टि रचना), 2. प्रतिसर्ग (उपकथायें या विकास–विनाश), 3. वंश, 4. गत्वंतर, 5. वंशचरित। हिन्दू मान्यता के अनुसार 18 पुराण माने गये हैं। इसके विपर्यास में, जैनों ने बारह पुराण माने हैं: 1. तीर्थंकर चरित, 2. चक्रवर्ती चरित्र, 3. विद्याधर चरित्र, 4. नारायण–प्रतिनारायण चरित्र, चारण–चरित, 5. प्रज्ञाश्रमण साधु चरित्र, 7. कुरुवंश चरित्र 8. हरिवंश चरित्र, 9. इक्ष्वाकुवंश चरित्र, 10. कश्यपवंश चरित्र, 11. वादि वंश चरित्र, 12. नाथवंश चरित्र। अनेक

विवरणों में जैन विवरण, हिन्दू मान्यताओं की तुलना में संख्यात्मक दृष्टि से विशालतर हैं, पर पुराणों की दृष्टि से वे कैसे पीछे रहे गये, यह विचारणीय हैं।

## हरिवंश पुराण और उसके वर्णन

हरिवंश पुराण शुद्ध हरिवश चरित नहीं है क्योंकि इसमें नारायण–प्रतिनारायण, विद्याधर, साधु तथा इक्ष्वाकु वश से सम्बन्धित चरित्र मिलते हैं। इसका अधिकाश वर्णन नारायण कृष्ण एव तीर्थंकर नेमिनाथ चरित से सम्बन्धित है, फलत . इसे धवला की परिपाटी के अनुसार, 'शुद्ध हरिवंश पुराण' न कहकर 'मिश्र हरिवंश पुराण' कहा जाना चाहिये। फिर भी, इसका नाम 'आम्रा' वन' की परिपाटी मे हरिवश पुराण माना जा सकता है।

हरिवश के चरितो पर समय–समय पर अनेक कवियो ने विविध भाषाओं में विविध रूपों में काव्य ग्रन्थ लिये हैं, पर सस्कृत जैन पुराणो की श्रृखला में यह हरिवश चरित्र पर प्रथम ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ के रचयिता बहुश्रुत–पारगामी आचार्य जिनसेन प्रथम हैं जिनके वशादि का परिचय तो उपलब्ध नहीं है, पर इसी पुराण के अनुसार वे पुन्नाट सघ के आचार्य कीर्तिषेण के शिष्य थे। उन्होंने इस ग्रन्थ का रचनाकाल 783 ई. बताया है। इसका रचना स्थान बढमाण तथा दोस्तटिका के पार्श्वनाथ जिनालय हैं जो काठियावाड में गिरनार क्षेत्र के मार्ग में पड़ते हैं। यह दिगम्बर परम्परा का ग्रथ है। आठवीं सदी और गुजरात मे रचित होने के कारण इसमें कवि के समय की अनेक विचारधाराओ एवं परम्पराओ का विवरण होना ही चाहिये। इसमे वर्तमान बीस पंथ आम्नाय की अनेक प्रवृत्तिया वर्णित हैं। आगमों के अगवाह्य विवरण में श्वेताम्बर परम्परा के विपर्यास मे, इसमें 14 प्रकीर्णक ही दिये गये हैं। तथापि, इस ग्रन्थ के भौगोलिक एवं ऐतिहासिक विवरण शोधकों को अनुसंधान की नयी दिशाये दे सकते हैं।

इस पुराण मे 66 सर्ग हैं जिनमें मुख्य कथा के अतिरिक्त अनेक उपकथायें समाहित हैं। यदि सर्ग और प्रतिसर्ग का अर्थ सृष्टि रचना और विकास–विनाश भी लिया जाय, तो वह भी इस ग्रन्थ मे है। इसमें अनेक वंशो का विवरण और कुछ के प्रमुख व्यक्तियों का चरित है। इसमें अनेक कालखंड भी समाहित हुये हैं जिनमें भ. ऋषभदेव से लेकर भ.नेमिनाथ और भ.महावीर का युग भी आया है। फिर भी, इसमें हरिवंश की एक शाखा यादव कुल के भ.नेमिनाथ और नारायण काल का प्रमुख वर्णन है। अतः यह ग्रन्थ पुराण की पंचलक्षणी परिभाषा को सार्थक करता है। तथापि, यह ध्यान में रखना चाहिये कि इस ग्रन्थ के वर्णन जैन परम्परानुसार ही हैं जो तत्तत् सम्बन्ध में अन्य परम्पराओं से तुलनीय हैं। भक्तिवाद का प्रेरक तो यह ग्रन्थ है ही।

इस ग्रन्थ में कथोपकथनों के अन्तर्गत अनेक विषयों का वर्णन किया गया है। इनमें अनेक वर्णन परम्परागत हैं। त्रिलोक और आगमों का विवरण

इसी कोटि में आता है, जबकि आठवीं सदी में आगम लुप्त (?) या परिष्कृत हो चुके थे और लोक की स्थिति भी पर्याप्त परिवर्ती थी। इसमें अनेक प्राचीन सामाजिक परम्परायें भी वर्णित हैं जिनमें बहु–विवाह प्रथा, विजातीय–विवाह, पिता–पुत्री (रक्षा–मनोहरी, 17वां सर्ग) तथा वेश्या–पुत्री विवाह (चारू–चद्र–कामपता का सर्ग 19) आदि समाहित हैं। ये सभी राजवंशों की परम्परायें हैं। सामान्यजन इनसे अप्रभावित ही रहते होंगे। अनेक धार्मिक परम्पराओं में पंचामृत अभिषेक और महिलाओं द्वारा अभिषेक की सूचना है। इसके अतिरिक्त, तत्त्वविद्या यथास्थित है, पर वेद आर्ष और अनार्ष के रूप में वर्णित हैं। युद्धकला के विविध रूप भी निदर्शित हैं। इनसे तत्कालीन विभिन्न परम्पराओं के अस्तित्व का भान होता है। इसके अनेक विवरण प्राचीन मान्यताओं से किंचित् भिन्न भी प्रतीत होते हैं। उदाहरणार्थ– भगवान के केवल ज्ञान प्राप्ति के बाद विहार करते समय उनके चरणों के आगे–पीछे और नीचे 15 कमलों की श्रेणिया (225 कमल) रहती थीं। ऐसा प्रतीत होता है कि उस समय तक जैनों में बीसपंथी परम्परा तथा गुजरात में हिन्दुओं की मान्यताओ का प्रभाव पड चुका होगा। इसी प्रकार, 56वें सर्ग मे ध्यान के भेद–प्रभेदों का विवरण तत्त्वार्थसूत्र की टीकाओं से अधिक विकसित है। समवसरण के तीसरे कोठे में आर्या एव आर्यिका का स्थान बताया है, श्राविकाओं को छोड दिया जो त्रिलोकप्रज्ञप्ति के 4.858 के 'अज्जियाओं – सावइयाओ' से मेल नहीं खाता। इसमें सप्त व्यसनो का प्राथमिक नियमो के रूप मे उल्लेख हैं, पर आठ मूलगुणो का नहीं दिखता। इससे पता चलता है कि श्रावकों के आठ मूलगुणों की धारणा आठवीं सदी से उत्तरवर्ती है। इसी प्रकार, उपरोक्त धार्मिक परम्परायें भी प्राचीन विचारधारा से मेल नहीं खातीं। तीर्थंकरों के विवरण में जन्मोत्सव के बाद सीधे विवाह या दीक्षा का वर्णन है, उनके बहुविध विद्याओं के शिक्षण का कहीं विवरण नहीं है (दूसरा सर्ग आदि)। प्रत्येक तीर्थंकर अनेक कलाओं और विद्याओं में पारंगत होता है। इसके विपर्यास में, अनेक अन्य व्यक्तियों के चरित वर्णन में अनेक प्रकार की विद्याओं का उल्लेख है। इस लेख में हम इस ग्रथ में वर्णित विद्याओं के विषय में चर्चा करेंगे।

### 'विद्या' शब्द का अर्थ

आचार्य महाप्रज्ञ[*] ने 'विद्या' की परिभाषा करते हुये बताया है कि 'सा विद्या या विमुक्तये।' यहां विमुक्ति का अर्थ अज्ञान, संवेग और संवेदन के अतिरेक, निषेधात्मक प्रवृत्ति और संस्कारों से मुक्ति के रूप में लिया जाता है। यह आत्महित प्रेरक आध्यात्मिक परिभाषा है। इसके विपर्यास में, न्याय–विनिश्चय आदि ग्रन्थों में 'विद्या' को वस्तु के यथार्थ स्वरूप के ज्ञान के रूप में बताया गया है। यह शास्त्रोपजीवन, आत्महिताहित ज्ञान एवं परालब्धिया प्राप्त करने के रूप में भी मानी जाती हैं। यह सब 'विद् ज्ञाने'

के अर्थ–विस्तार हैं। 'विद्या' शब्द की यह व्यापक लौकिक एवं लोकोत्तर परिभाषा है। इसकी एक रूढ परिभाषा भी है। अनेक ग्रन्थों के अनुसार विद्या वह हैं जो जप, तप आदि अनुष्ठानो से सिद्ध होती है तथा जिसकी एक अधिष्ठात्री देवी होती है। इस आधार पर विद्या का यह अर्थ परालौकिक रूप लेता है।

विद्याओ से सम्बन्धित सर्वाधिक प्राचीन पर अब अनुपलब्ध (या लुप्त ?) ग्रन्थ 'विद्यानुवाद' पूर्व है। इसमे 'विद्या' शब्द का उपयोग 'साधनीय विद्याओं' के रूप मे लिया गया है। इसमे 700 लघु–विद्याओं और 500 महाविद्याओं का उल्लेख है। इनका विवरण वर्तमान मे अप्राप्त है। इनका उल्लेख इस पुराण के दसवे सर्ग मे भी किया गया है। पर यह 'विद्या' शब्द का सीमित अर्थ है या इसे रूढ भी माना जा सकता है। वस्तुत विद्या का अर्थ अधिक व्यापक है।

'विद्या' शब्द अनेक शब्दो के साथ सम्बद्ध रूप मे पाया जाता है

विद्यानुवाद (ग्रथ), विद्यासिद्धि, विद्या–कर्म, विद्यावान, विद्याबल, विद्या–अस्त्र, विद्याचारण, विद्याधर, विद्याधर जिन और श्रमण, विद्यादोष आदि। इन सम्बद्ध शब्दो के कारण विद्या के स्रोतों, प्राप्ति की विधियो, अध्ययन, अध्यापन, यजनादि (उपवास), साधनादि और उपयोगों का अनुमान लगाया जा सकता है। इन शब्दों के आधार पर हमें 'विद्या' के तीन रूपो का भान होता है

1 जीवन–निर्वाहिणी विद्याये
2 चमत्कारी या सिद्ध विद्याये
3 आध्यात्मिक विद्याये

धवला ने इन्हे अन्य रूप से त्रिविध बताया है[3]

1 जातिविद्या — मातृपक्ष से प्राप्त हुई विद्याये
2 कुलविद्या — पितृपक्ष से प्राप्त विद्यायें
3 तपविद्या — उपवास, साधना आदि से सिद्ध विद्यायें

इसके अनुसार जाति और कुल विद्याये तो जीवन निर्वाहणी विद्यायें हैं और उपरोक्त अन्य दो कोटिया तपविद्या के अन्तर्गत आती हैं। ये तीनों ही विद्याये पारलौकिक भी होती हैं। धवला के अनुसार ये विद्याधर कोटि के मनुष्यो मे होती हैं। इसकी अधिष्ठात्री देविया भी होती हैं।

## जीवन–निर्वाहणी विद्यायें

भोगभूमि–युग के समाप्त होते समय भगवान् ऋषभदेव ने कृत–युग में जनता की आजीविका निर्वाह के लिये निम्न षट्कर्मों का उपदेश दिया था जिनकी परिभाषा राजवार्तिक 3 36 के अनुसार यहा दी जा रही है[4] :

| | | |
|---|---|---|
| 1. असि कर्म | : | अस्त्र, शस्त्र, धनुष आदि विद्या और इसका उपयोग |
| 2. मसि कर्म | : | आय–व्यय–विवरण। लेखा–विद्या, |
| 3. कृषि कर्म | : | कृषि उपकरणों का निर्माण एवं कृषि कर्म |
| 4. विद्या कर्म | . | 72 पुरुष–कलाओं एवं 64 स्त्री–कलाओ का परिज्ञान, उपयोग (इनमें अध्ययन–अध्यापन, यजन–पूजन आदि भी समाहित हैं) |
| 5. शिल्प कर्म | : | इजीनियरी, हस्तशिल्प, क्षौरकर्म, वस्त्रकर्म, धातुकर्म, कुभकर्म, प्रक्षालन, कर्म, नगर–निर्माण आदि का ज्ञान और प्रयोग (इसमें 15 खर कर्म सम्मिलित नहीं हैं) |
| 6.वाणिज्य कर्म | . | घृत, रस, धान्य, वस्त्र, मोती आदि का व्यापार |

इसके साथ ही, भगवान ने अपनी पुत्रियों को अंकलिपि, अक्षरलिपि तथा संगीत आदि भी सिखायी थी। यद्यपि शास्त्रों में इन्हें कर्म कहा जाता है, पर वस्तुतः ये विद्यायें ही हैं जिनके ज्ञान और प्रयोग से व्यक्ति अपना जीवन निर्वाह करते हैं।

इस पुराण मे इन विद्याओं और कलाओं का विवरण तो नहीं है, पर अन्य शास्त्रों में इनका विवरण है। समवाओं[5] ग्रन्थ के टिप्पण मे जम्बूदीपप्रज्ञप्ति सहित पांच ग्रथों में वर्णित पुरुषों की 72 कलाओं की तुलनात्मक सारणी दी गई है जिसमें उपरोक्त सभी षट्कर्म सूक्ष्म या स्थूल रूप में समाहित हो जाते हैं। यही नहीं, इनमें निमित्त शास्त्र, निर्जीव सजीवन तथा अनेक सिद्ध–विद्याये भी समाहित होती हैं। 'साइटिफिक कंटेंट्स इन प्राकृत केनन्स' (पार्श्वनाथ विद्यापीठ, वाराणसी 1996, पृ 75 –120)[6] नामक एक सद्यः प्रकाशित पुस्तक मे दस ग्रथों के आधार पर कलाओ की तुलनात्मक सूची दी गई है। इससे यह पता चलता है कि समय–समय पर अनेक कलायें लुप्त हुई हैं और नयी कलायें संयोजित हुई हैं। इससे कलाओं की सख्या लगभग दुगुनी हो गई है। अनेक उत्तरवर्ती ग्रंथों में स्त्रियों की 64 कलाओं की सारणी भी दी गई है। इनमें स्त्रियोचित गुणों का विशेष महत्त्व है। ये भी समय–समय पर लुप्त और सयोजित होती रही हैं और इसकी संख्या भी लगभग दुगुनी हो गई है।

राजवार्तिक 3.36 में यह भी बताया गया है कि सभी षट्कर्म अविरति, विरति और संयम की दृष्टि से सावद्य (हिंसामय), अल्पसावद्य (अल्प हिंसामय) और असावद्य (अहिंसामय) होते हैं। तत्त्वार्थभाष्य 3.17 में यह भी कहा गया है कि शिल्प–कर्म तुलनात्मकतः अल्पसावद्य होते हैं और इन्हें गर्हित नहीं मानना चाहिये। इसके साथ ही, कषायपाहुड़[3] में तो यह भी बताया गया है कि दान, पूजा, शील, उपवास आदि का श्रावकधर्म भी सावद्य (हिंसामय) होता है क्योंकि इसके सभी रूपो में षट्काय के जीवों की

विराधना होती है। इसका सोदाहरण विवरण भी दिया गया है। तथापि, अन्य ग्रन्थों में यह बताया गया है कि सावद्य कर्म धर्मरुचि, लोभ–त्याग एवं भक्ति के माध्यम हैं, इसीलिये इनमें पुण्यभाव भी पर्याप्त है। सावद्यता की अधिकता के कारण ही श्रावकों के लिये पुराने समय में प्रचलित 15 व्यवसाय (खर कर्म) अकरणीय बताये गये हैं। सामान्य श्रावकों को ये विद्यायें सीखनी पड़ती हैं, पर चक्रवर्तियों को ये महाकाल आदि नवनिधियों से प्राप्त होती हैं।

### राजवंशीय विद्यायें

हरिवंश पुराण राजवंशों से सम्बन्धित महापुरुषों का चरित प्रस्तुत करता है। इन्हें जीविका–सम्बन्धी मसि, शिल्प या वाणिज्य कर्म की कोई आवश्यकता ही नहीं होती। फलतः इसमें इन विद्याओं का वर्णन नाममात्रेण ही है, लेकिन राज–वंशोचित लगभग सोलह विद्या–कर्मों का संक्षिप्त विवरण है। उदाहरणार्थ, इनमें युद्ध विद्या से सम्बन्धित सात (धनुर्विद्या, शस्त्रविद्या, अस्त्रविद्या, युद्धविद्या, सैन्यव्यूह–विद्या, रणविद्या, गदाविद्या), स्वप्न शास्त्र, सामुद्रिक शास्त्र तथा मनोविनोद के लिये गधर्व विद्या (संगीत, वाद्य एवं नाट्य) से सम्बन्धित तीन तथा यज्ञ, वेद, नीति तथा माला–गुथन आदि विद्याओं का अनेक प्रकरणों में विवरण है। यद्यपि तीर्थंकरों के चरित्र–वर्णन में इनका उल्लेख नहीं है, पर नेमिनाथ के युद्ध–कौशल की चर्चा है। इन विद्याओं का वर्णन वसुदेव, प्रद्युम्न, कृष्ण तथा अन्य चरित्रों के अन्तर्गत दिया गया है।

स्वप्न शास्त्र एव सामुद्रिक शास्त्र के विषय में रोहिणी, देवकी एवं तीर्थंकर माता के स्वप्नफल बताये गये हैं। अनेक महापुरुषों के शरीरगत लक्षणों एवं व्यंजनों के आधार पर उनका भविष्य बताया गया है।

यज्ञ विद्या, वेद विद्या का अभ्यास पुरुष और महिलायें (सोमश्री, सुलसा नन्दा) – दोनों करते थे। सुभौम एवं हिरण्य को शास्त्र–शस्त्र विद्या का सागर ही बताया गया है (25वां सर्ग)। वसुदेव, गंधर्वसेना, विजयसेना व बसन्तसेना के प्रकरण में गधर्व विद्या या संगीत विद्या की लोकप्रियता बताई गई है। संगीत विद्या के अत्वार्य को गंधर्वाचार्य कहते थे। वसुदेव को इस विद्या का पण्डित बताया गया है। इस विद्या के अन्तर्गत गेय एवं वाद्य–दोनों रूप आते हैं। गेय के अन्तर्गत मालाकार, नापित, गोपाल रागों का उल्लेख है जबकि वाद्य के अन्तर्गत तत् कोटि में सत्रह तारों वाली वीणा, घोषा, सुघोषा और महाघोषा कोटि की वीणाओं (पे. 302) तथा प्रणव वाद्य का उल्लेख है। नृत्य विद्या भी एक लोकप्रिय कला है। इसके अन्तर्गत सूची नृत्य एवं अंगुष्ठ नृत्य का वर्णन है। स्त्रियों के लिये माला–गुन्थन–विद्या का भी उल्लेख है जिसमें वसुदेव ने भी महारथ प्राप्त कर सुन्दरी राजकन्या को पराजित किया है।

### युद्ध विद्यायें

इस पुराण में सर्वाधिक विवरण युद्ध से सम्बन्धित विद्याओं का पाया जाता है। सामान्य युद्धों में दृष्टि-युद्ध, मल्ल-युद्ध एव जल-युद्ध (भरत-बाहुबलि) का वर्णन है। इसके अतिरिक्त, गदा युद्ध, धनुर्विद्या (विविध प्रकार के बाण), सैन्य व्यूह के अन्तर्गत चक्र और गरुड़ व्यूह की रचना तथा विभिन्न परालौकिक विद्या से प्राप्त अस्त्रों का विवरण भी है जो एक-दूसरे के काट करते हैं। इनमें निम्न प्रमुख हैं :-

| मारक अस्त्र | वारक अस्त्र |
|---|---|
| आग्नेय अस्त्र | वरुणास्त्र |
| मोहन (मूर्च्छा) अस्त्र | चित्त-प्रसादन अस्त्र |
| वायव्यास्त्र | अंतरिक्ष अस्त्र |
| वैरोचन अस्त्र | माहेन्द्र अस्त्र |
| रौद्रास्त्र/अश्वजीव अस्त्र | ब्रह्मशिर अस्त्र |
| राक्षस अस्त्र | नारायण अस्त्र |
| तामसास्त्र | भास्कर अस्त्र |
| नागास्त्र | गरुड अस्त्र |
| सवर्तक अस्त्र | महाश्वसन अस्त्र |
| चक्र रत्न | महा अस्त्र |

ये विवरण वसुदेव-जरासंध तथा जरासंध-कृष्ण युद्ध के अन्तर्गत आये हैं।

### चमत्कारी या सिद्ध विद्यायें

प्राचीन जैन शास्त्रों में, इस कोटि की 16 विद्याओ के नाम आते हैं। इसके विपर्यास में, इस पुराण मे इन विद्याओं के विषय मे अगणित संख्या में उल्लेख आये हैं। यह बताया जा चुका है कि विद्यानुवाद में 700 लघु और 500 महाविद्याओ के साथ 8 महानिमित्त विद्याओं का भी उल्लेख है। ये सभी विद्यायें विभिन्न प्रकार की साधनाओं में सिद्ध की जाती हैं और इनकी अधिष्ठात्री देवियां आवश्यकतानुसार इनको प्रकट करती हैं। यद्यपि इन विद्याओं का पूर्ण विवरण उपलब्ध नहीं होता, पर इनमें अनेक प्रमुख विद्याओ के सदुपयोग-दुरुपयोग हरिवंशपुराण में पाये जाते हैं।

इन विद्याओं को धारण करने वाले मनुष्य सामान्यतः विद्याधर कहे जाते हैं। ये विजयार्ध एवं वैताढ्य पर्वत पर निवास करते हैं, संयमी होते हैं और विद्यानुवाद के अध्येता होते हैं। वे विद्या विज्ञान में पारंगत होते हैं। ये कुल, जाति तथा तप-विद्याधारी होते हैं और त्रिलोकसार 709 के अनुसार इज्या, वार्ता, दत्ति, स्वाध्याय, संयम एवं तप नामक षट् कर्मों में सदैव प्रवृत्त रहते

हैं। इन विद्याधर जाति के मनुष्यो के अतिरिक्त, सामान्य मनुष्य भी इन विद्याओं को जप, ताप होमादि के द्वारा गिरितट, नदी–जल, वृक्ष–कोटर, श्मशान आदि में साधना, संजयंत स्वामी की भक्ति, देवाराधना तथा विशिष्ट कारणों से बन्धन–मुक्ति (कधे पर गिरने, पे 349, नागपाश–मुक्ति, पे.360) आदि से सिद्ध कर सकते हैं। इस पुराण मे अनेक ऐसे विद्या–साधकों के प्रकरण हैं।

इन विद्याओं के सिद्ध होने पर इनके अनेक प्रकार के प्रभाव देखे जाते हैं। उदाहरणार्थ, पर्णलघ्वी विद्या से व्यक्ति पत्रों के समान लघु–शरीरी हो जाता है। ये आकाशगमन क्षमता प्रदान करती हैं, अनेक रूपधारिणी विशेष क्रियाओं में सहायक होती हैं। इनसे पिशाच–निग्रह होता है । इनसे सेना मूर्छित की जा सकती है, इनसे सेना बनाई जा सकती है। इससे सिंह, शावक आदि के रूप भी धारण किये जा सकते हैं। इससे प्रद्युम्न अपनी टाग भी ऐसी मजबूत कर सकता है कि उसे न कोई उठा सके, न तोड़ सके। इनकी सहायता से पति–पत्नियों या अन्य किसी को भी हरण कर यथेच्छ स्थान ले जाया जा सकता है। इन विद्याओं से विद्यास्त्र प्राप्त किये जा सकते हैं। चडवेग ने (सर्ग 25) वासुदेव को अनेक दिव्य विद्याये प्रदान किये जाने एवं उनके चलाने और सकोचन की विधि बताई। इनमें से 19 का नामोल्लेख पेज 355 पर निम्न रूप मे हैं .

1 ब्रह्मशिर, 2 लोकोत्सादन, 3 आग्नेय, 4. वारुण, 5. माहेन्द्र, 6 वैष्णव, 7 यमदड, 8 ऐशान, 9 स्तमन, 10 मोहन (मूर्छन), 11. वायव्य, 12 जृभण, 13 बन्धन, 14 मोक्षण, 15. विशल्यकरण, 16 व्रणसंरोहण, 17. सर्वास्त्रछादन, 18 छेदन, 19 हरण।

इन अस्त्रो मे कुछ औषधीय भी हैं जो युद्धजन्य शारीरिक व्याधियो को दूर करने मे काम आते हैं। इन अस्त्रो के नाम से उनके कार्यों का अनुमान हो जाता है। इनमें से ही अनेक अस्त्र वासुदेव एवं कृष्ण ने और उनके प्रतिद्वंदियो ने अनेक युद्धों मे प्रयोग में लिये थे। इस कारण उन्हें युद्धास्त्र भी कहा जाता है। दिव्य धनुष, दिव्य बाण, दिव्य विमान आदि भी इसी कोटि में समाहित हो जाते हैं।

ये विद्या–प्रभाव विद्या–बल भी कहलाते हैं क्योंकि विद्याओं के कारण ही ये प्रभाव प्रभावी रूप में प्रकट होते हैं। इन विद्याओं को विद्यावान लोग दूसरों को दे भी सकते हैं (जैसे कनकमाला ने प्रद्युम्न को दूध के साथ गौरी और प्रज्ञप्ति नामक विद्यायें प्रदान की थी, पे.563)। इन विद्याओं का अखण्ड माया से हरण भी किया जा सकता है (पे.235, 371) इस पुराण में इन प्रभावों का स्थान–स्थान पर वर्णन है। इससे पौराणिक आख्यानों की परालौकिकता और रोचकता का आभास होता है।

## साधित विद्यायें

जब साधु–चर्या से भ्रष्ट नमि और विनमि भगवान् ऋषभदेव से राज्य याचना के लिये बैठ गये, तब उनका सेवक धरणेन्द्र अपनी दिति और अदिति देवियों के साथ आया। इन देवियों ने दोनों राजाओं को विद्या–कोश (अनेक सिद्ध विद्यायें) दिया और धरणेन्द्र ने उन्हें विजयार्ध के दक्षिण और उत्तर श्रेणी के 110 नगरों वाले राज्य दिये। इन विद्याओं के धारक आठ–आठ वर्गों वाले दो निकाय हैं। इनके नाम इन्हीं विद्याओं के आधार पर रखे गये। इनके अपने विशेष रूप और वेश भी होते हैं। इनमे निम्न कोटि की 49 विद्यायें पाई जाती हैं।

| | | |
|---|---|---|
| 1 | सामान्य राज–विद्याये | 25 |
| 2. | शक्ति और औषध विद्यायें | 13 |
| 3 | मन्त्र परिष्कृत विद्याये | 11 |

अ. सामान्य राजविद्यायें : 25 · इनमे प्रज्ञप्ति (गुप्त बात जानना, कहना), रोहिणी, अगारिणी, महागौरी, गौरी, सर्वविद्या–प्रकर्षिणी, महाश्वेता, मयूरी, हारी, निर्वज्ञ–शाद्वला, तिरस्कारिणी, छाया संक्रमिणी, कूष्माड–गुणमाता, सर्वविद्या–विराजिता, आर्या कुष्माडदेवी, अच्युता, आर्यवती, गान्धारी, निर्वृति, दंडाध्यक्षगण, दडभूतसहस्रक, भद्रकाली, महाकाली, काली एवं कालमुखी समाहित हैं।

ब. शक्ति और औषध विद्यायें : 13 : इनमे एकपर्वा, द्विपर्वा, त्रिपर्वा, दशपर्वा, शतपर्वा, सहस्रपर्वा, लक्षपर्वा, उत्पातिनी, त्रिपातिनी, धारिणी, अन्त–विचारणी, जलगति एव अग्निगति समाहित हैं। ये औषध विद्यायें हैं।

स. मन्त्र–परिष्कृत विद्यायें : 11 . इनमे सर्वार्थसिद्धा, सिद्धार्था, जयन्ती, मगला, जया, प्रहार–सक्रमिणी, अशय्याराधिनी, विशल्यकारिणी, व्रणसरोहणी, सवर्ण–कारिणी और मृत–संजीवनी विद्यायें समाहित हैं। इन विद्याओं के विषय में यह अवश्य बताया गया है कि प्रज्ञप्ति, रोहिणी एवं गौरी विद्यायें स्त्रियो को ही सिद्ध होती हैं। हां, वे किसी को इनका दान कर सकती हैं।

इन विद्याओं के अतिरिक्त अनेक दिव्य औषध विद्यायें और औषधिया भी हरिवशपुराण मे विविध विद्याओ के रूप में विशेषतः उल्लिखित हैं। उदाहरणार्थ, औषध विद्याओं में तीन दिव्य औषधियों–चालन, उत्कीलन एवं उन्मूल–व्रणरोह का उपयोग वृक्ष पर टंगे विद्याधर के लिये किया गया है (पेज 305)। मन्त्र–विद्या जीवन–दान देती है। इसके साथ ही मातंग विद्या, गरुड़ विद्या, सिंह विद्या, बोतल विद्या और शाबरी विद्या आदि का अनेक स्थानों पर उल्लेख है। प्रद्युम्न ने नागगुहा में प्रवेश कर अधिष्ठाता देव से नागशय्या, आसन, वीणा, भवन–निर्माण और ऐसी ही अनेक विद्याओं का खजाना प्राप्त किया (पेज 559)। उसने विद्यामय हाथी भी प्राप्त किया। इसी

प्रकार, माया–युद्ध और गति युद्ध का उल्लेख भी है। इस प्रकार, इस पुराण में लगभग 64 साधित विद्याओं के उल्लेख हैं। ये विद्याधरों एव विशिष्ट लोगो में पाई जाती हैं और असाधारण एव परालौकिक प्रभाव उत्पन्न करती हैं।

### आध्यात्मिक विद्यायें

प्रत्येक पुराण का मुख्य उद्देश्य कथोपकथन के माध्यम से संसार की विचित्र गति बताते हुये ससारी जीवों को आध्यात्मिक प्रगति की ओर मोडना एवं प्रवर्तन कराना है। पूर्वोक्त विद्यायें ससार की गति को चित्रित करती हैं। इसके विपर्यास मे, आध्यात्मिक विद्याये आध्यात्मिक एवं स्थायी सुख प्राप्ति की दिशा का अवबोध एव प्रेरणा देती हैं। ये विद्यायें लौकिक जीवन नहीं, लोकोत्तर जीवन प्रदान करती हैं। अत. इन्हें विद्याओं की कोटि में नहीं गिना जाता। इनकी अपनी अलग ही कोटि है।

अध्यात्म विद्याओ के अन्तर्गत श्रावक विद्या एव साधु–विद्या के रूप मे दो विद्याये होती हैं। इन्हे समग्रत· धर्म–विद्या भी कहा जा सकता है जिसके ज्ञान और आचरण से जन्म, जरा, मृत्यु, रोग, शोक आदि के दुःख नष्ट हो जाते हैं और अभ्युदय प्राप्त होता है। श्रावकविद्या के अन्तर्गत पांच अणुव्रत, तीन गुणव्रत और चार शिक्षाव्रत का ज्ञान और अनुपालन समाहित हैं। साथ ही, सप्त व्यसनो का त्याग इस आचार का प्राथमिक नियम है जिसका ज्ञान और पालन अनिवार्य है।

साधु–विद्या के अन्तर्गत पाच समिति, तीन गुप्ति एव पांच महाव्रतों के तेरह–चारित्री रूप का प्रारम्भिक ज्ञान और अभ्यास अपेक्षित है। इस विद्या के आचरण के अन्तर्गत दश धर्म, बारह अनुप्रेक्षा (बारम्बार चिन्तन), बाईस (भौतिक एव मानसिक) परीषहो पर विजय, पाच प्रकार का सामायिकादि चारित्र और बारह प्रकार का तप–कुल मिलाकर 69 प्रकार की प्रक्रियाओ का ज्ञान और अभ्यास समाहित है। इस विद्या के अग्रिम उत्तरवर्ती चरण मे ध्यान–विद्या का अत्यन्त महत्त्व है। साधु सुप्रतिष्ठ के प्रकरण में विशिष्ट तप और उपवासो मे 36 प्रकार और उनके अभ्यास की विधिया बताई हैं (अध्याय 24)। इसी प्रकार, 56वे अध्याय में ध्यान, पच–विध आचार एवं तप के विभिन्न रूपों का विवरण दिया है। यह साधु–विद्या ही जीवन को परमसुखमय बनाने का उपाय है। साधु–विद्या के विषय में यह बताया गया है कि साधु को अपनी विद्या के प्रदर्शन या प्रदान के आश्वासन से आहार प्राप्त नहीं करना चाहिये। यह विद्यापिंड या विद्यादोष कहलाता है। साधुओं को तो विद्याधर श्रमण या विद्याधर जिन बनना चाहिये जिससे वे विद्या प्रभावो के न तो वशीभूत हो और न ही उनका प्रभाव प्रदर्शित करने की इच्छा करें।

## सन्दर्भ

1. आचार्य, जिनसेन, हरिवंश पुराण, भारतीय ज्ञानपीठ दिल्ली, 2000
2 आचार्य, महाप्रज्ञ, पं जमोला शास्त्री साधुवाद ग्रंथ, रीवा, 1989 पेज 2–3
3. वर्णी, जिनेन्द्र, जैनेन्द्र सिद्धांत कोष–3, भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली, 1993 पेज 544.
4. भट्ट अकलंक, राजवार्तिक–1, भारतीय ज्ञानपीठ, काशी, 1953, पेज–200
5 स्वामी सुधर्मा, समवाओ, जैन विश्वभारती, लाडनू, 1984, पेज 251.
6. जैन, एन एल, साइंटिफिक कटेंट्स इन प्राकृत कैनन्स, पार्श्वनाथ विद्यापीठ, वाराणसी, 1996 पेज 75–120
7 आचार्य, उमास्वाति, सभाष्य तत्त्वार्थ सूत्र, एम आर. जौहरी, बंबई, 1932, पेज–177.
8. वर्णी, जिनेन्द्र, जैनेन्द्र सिद्धान्त कोष–4, भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली, 1988, पेज–422

## बम्बई और लन्दन*
## (भारत और ब्रिटेन के दर्पण)

विदेश प्रस्थान करने से पहले हमने कुछ दिन पूर्व ही लन्दन से लौटे हुये डॉक्टर सज्जन से पूछा, "लन्दन के विषय मे कुछ जानकारी व निर्देश दीजिये।" उन्होने शराब के नशे मे चूर भरी–सी स्थिति मे कहा, "बम्बई गये हो ? बस, बम्बई जैसा है।" बहुतेरे अनुभवी लोगो से प्रायः इसी प्रकार के उत्तर मिलते हैं जिनसे बेचारा अनजान आश्वस्त होने के बदले, यही सोच कर रह जाता है कि स्वय अनुभव ही ऐसी जिज्ञासाओ का सर्वश्रेष्ठ उत्तर है। सच पूछिये, तो बम्बई और लन्दन जनसमुदाय और यातायात साधनों की सरलता मे शायद एक हो, पर अन्य सभी मामलो मे भिन्न है। उदाहरणार्थ– लन्दन के विक्टोरिया पर उतरते ही आपको अपने अजनबी और अकेलेपन और विदेशी होने का तुरन्त अनुभव होने लगता है। जहा बम्बई के गेहुये रगप्रधान जनसमुदाय मे आप अपने को स्वयमेव विलीन पा लेते हैं, लन्दन के गौरवर्ण–प्रधान समुदाय मे आप की पहली उपस्थिति "सग्रहालय के नमूने" जैसी होती है, जब बहुत सी आखे आपकी ओर घूरती हुयी दिखती हैं। पर हा, लन्दन के 'विक्टोरिया' पर वह जनसमुदाय भी कहा जो बम्बई के विक्टोरिया पर दिखता है। बम्बई मे हम 80–90 प्रतिशत व्यक्तियों से अपनी भाषा मे सरलता पूर्वक जानकारी प्राप्त कर सकते हैं, नवागतुक को यहां हफ्तों अजीब–सा लगता है। यह सही है कि उत्तर देने वाले सज्जन अपनी मातृभाषा के व्यावहारिक प्रयोग को समालकर प्रदर्शित करने का प्रयत्न करते हैं, पर प्रारम्भिक दिनों मे भाषा की अजीबता भी बम्बई और लन्दन को भिन्न करती है। शायद, आग्ल भारतीयो के लिये ऐसी अजीबता न प्रतीत होती हो। पर जब हम कुछ दिनो बाद लखनऊ से आये हुये रेल विभाग के प्रशिक्षार्थियों से मिले, तो हमे लगा कि उन्हे भी ऐसी परेशानी हो चुकी है। विक्टोरिया से निकलते ही लन्दन मे एक ओर बाजार शुरू हो जाता है, जहां की दुकानें बम्बई की दुकानो से अपने आकार–प्रकार और साज–सज्जा में भिन्न होती

---

* The responsibility of the facts, figures and expression given in the article lies with the author - Editor

हैं। प्रायः सभी वस्तुओं पर ऊपर मूल्य–पट लगा रहता है। इसलिये दुकानकार को ग्राहकों के साथ वस्तुओं के मूल्य के सम्बन्ध में माथापच्ची करने की जरूरत नहीं पड़ती। भारत में भी इस मूल्य–पट की परम्परा का पुनरुद्धार होना चाहिये, ऐसा प्रायः स्वदेशियों व विदेशियों का, जिन्हें विदेश का अनुभव है, मत बन जाता है। हां, लन्दन की चाय–चीनी, बिना दूध की ही अधिकतर होती है, जबकि बम्बई की चाय इससे उलटी है।

भारत में हम लन्दन की तहजीबी भाषा के आदी नहीं होते। 'एक्सक्यूज मी' कहकर प्रश्न पूछना और उत्तर के बाद 'थैंक यू' की बात जानते तो जरूर हैं, पर प्रयोग नहीं करते। फलत: लोगों से प्रश्न पूछने पर प्रायः अपनी अशिष्टता का प्रदर्शन हो ही जाता है और हम उत्तर देने वाले की घूरती निगाहो के शिकार बन जाते हैं। जैसे वे कह रही हों – उजड्ड कहीं का।

लन्दन आते ही कुछ ही दिनो मे वहा की ऋतु की विचित्रता का अनुभव हुए बिना नही रहता । कभी–कभी तो हमें हिमपात, जलवृष्टि और चिलकती हुई सूर्य–रश्मियों का एक साथ अनुभव होने लगता है और तीन ऋतुओ का वह एकी भवन बम्बई वालो को शायद ही अब तक नसीब हुआ हो। यह सही है कि बम्बई के नागरिक औद्योगीकरण के कारण उत्पन्न 'कुहरे' से भरी जलवायु का कभी अनुभव कर लेते हो। ऋतु की चर्चा एक महत्त्वपूर्ण विषय है। हर व्यक्ति यह प्रश्न करता है – आपको यहां की ऋतु कैसी लगती है?" क्या उत्तर दिया जाय। प्राय: यह उत्तर तो प्रश्नकर्ता ही दे देते हैं–हमे यहां की ऋतु स्वय पसन्द नहीं है। उफ कितनी विषम और भयकर ! सच पूछिये, वर्ष के वे गिने चुने दिन जिनमें निरभ्र आकाश या सूर्य किरणो की लालिमा के दर्शन होते हों, यहा के लोगो के जीवन के सबसे आनन्दमय दिन होते हैं और तब उनसे ऋतु सौंदर्य के इन ऐतिहासिक दिनों का सदियो का लेखा जोखा सुन लीजिये । हा, एक बात प्राय और पाई जाती है कि वहा भी ऋतु–विद्या–विशारदो की ऋतु सम्बन्धी भविष्यवाणी की विश्वसनीयता बडी ही विवादास्पद है।

कुशल, क्षेम और परिचय का तरीका भी यहा अजीब ही है। बम्बई मे "कहिये, आप कैसे हो।" इसके उत्तर मे समुचित सूचनाये मिल जाती हैं। पर लन्दन में इस प्रकार के प्रश्न का उत्तर ठीक वही प्रश्न है। अर्थात् आप एक दूसरे के कुशल–क्षेम से अपरिचित ही रहते हैं। हा, मिलते समय की मुस्कुराहट भरी बातों का चर्चाओं से और कुछ अनुमान लगा हो, तो बात अलग है। भारत में कुशल–क्षेम जैसी बात अभिन्नता की द्योतक है। यहां यह मात्र शिष्टाचार है। परिचय भी बड़े मनोरंजक ढग से होता है। उदाहरणार्थ यदि 2–4 अंतर्राष्ट्रीय व्यक्ति किसी आयोजन में कहते दिखते हैं– ओ, हम आप लोगों के नाम तो याद नहीं रख सकते। हा अपने नाम

बताने पर हमे धन्यवाद अवश्य मिल जायेगा। नाममात्र के श्रवण की परम्परा ग्राम सस्कृति प्रधान भारत के लिये तो अटपटी ही है। यहा परिचय नाम के अतिरिक्त धाम, व्यवसाय, परिवार आदि की जानकारी भी सम्मिलित मानी जाती है। पर ये बाते यहा विभिन्न प्रश्नो के उत्तर मे मिलती हैं। साधारणत: इस तरह के प्रश्न भी बडे साहसिकता के साथ किये जाते हैं, उनके उत्तर न मिलने का खतरा भी निहित रहता है।

हा, बम्बई जैसे शहर लन्दन से एक बात में अवश्य होड लेते दिख रहे हैं– वह है चाय–पान। चाय–पान की विविधताये निरन्तर बढती जा रही हैं और हिमशीतल चाय से लेकर अत्युष्ण चाय के, विभिन्न तरल पेयो का आनन्द ले सकते हैं। ब्रिटेन चाय प्रधान देश है। इस मामले वह काफीपायी अन्य योरोपीय देशो से भिन्न है। चाय यहा का राष्ट्रीय पेय है जैसे कोकाकोला अमेरिका में है। सामान्यत सूर्योदय से पहले से लेकर शयन कक्ष मे जाने तक कोई आठ–नौ बार तो चायपान परम्परागत बन ही गया है। इसके अतिरिक्त, सगीत समाज और समायोजनो के कारण यह सख्या अगणित रूप से बढ सकती है। भारत में भी चाय का यही रूप धीरे–धीरे पनपता जा रहा है। स्वागत और शिष्टाचार का तो यह अभिन्न अग बन ही गया है।

चाय पान उष्ण पेय के रूप मे ही लिया जाता है। पर चाय के अतिरिक्त एक अन्य पेय भी लन्दन मे इतना प्रचलित है, जिसके प्रचलन की बम्बई के लोग अभी कल्पना नही कर सकते। यह पेय है – शराब के विभिन्न रूप। आप ब्रिटेन मे कहीं भी चले जाइये, लगमग एक चौराहे से दूसरे चौराहे के बीच कई 'इन' और 'बार' मिलेगे। इतने आपको किसी अन्य देश मे शायद ही मिले और पीने वाले भी बडे बहादुर होते हैं। घंटो वहां बैठते हैं और पेय व सगीत का आनन्द लेते हैं। शुक्र की शाम से लेकर शनि की रात तक सप्ताहान्त में बहुत जगह 'इन' और 'बार' खुले रहते हैं। इन स्थानों की रगरेलिया देखते ही बनती हैं। इनका चरम रूप देखकर तब बहुत ही मनोरजन होता है, जब बन्द करने के समय रात मे पुलिस की सहायता लेनी पडती है। सच पूछिये तो, बम्बई के सामान्य भारतीयों का जीवन धार्मिक दृष्टि से युग–युगान्तरव्यापी जीवन है और उसके अनुरूप ही उसके क्रिया–कलाप होते हैं पर लन्दन मे अधिकाश व्यक्तियो का जीवन साप्ताहिक ही होता है। पाच–साढे पाच दिन काम और डेढ–दो दिन डटकर आराम। न वहा अगले सप्ताह की चिन्ता है और न ही पिछले का कोई भूत ही वहा चढा रहता है। जीवन के इस दृष्टिकोण की विभिन्नता लन्दन और बम्बई को बिलकुल ही विरोधी दिशा मे पडने वाले समुद्र के दो किनारो के समान बना देती है।

लन्दन और बम्बई की ये भेदक रेखाये तो हर व्यक्ति को कुछ ही समय मे स्पष्ट हो जाती हैं और उसे उक्त डाक्टर सज्जन की भ्रान्त धारणा पर तरस आये बिना नहीं रहेगा। यदि हम थोडी सी भीतरी झलक लेने का

प्रयत्न करें तो इन दोनों नगरों की विभिन्नता आश्चर्यजनक रूप में सामने आती है। हां, तब यह ख्याल अवश्य आता है कि यह कितना अच्छा होता कि दोनो नगर समान होते ?

बम्बई में पर्यटको या यात्रियों के लिये भारतीय या योरोपीय ढंग के होटलों के अतिरिक्त धर्मशालायें पर्याप्त मात्रा मे हैं। लन्दन में आपको धर्मशाला के समकक्ष कोई चीज दखने को नहीं मिलती। पुराने जमाने की चीजें भी आधुनिक रूप में बदल गई हैं और पर्याप्त मंहगी पड़ने लगी हैं। लन्दन के औद्योगिक समाज में शायद पारमार्थिक संस्थाओं का कोई स्थान न बन सका हो। नवागतुक भारतीय को धर्मशाला– जैसी संस्थाओं का अभाव लन्दन में बहुत अखरता है। यह सही है कि मनुष्यों के लिये इस तरह की सस्थायें न हो, पर रुग्ण, वृद्ध, कुत्ते, बिल्ली आदि के लिये देशव्यापी सस्थायें हैं जहां उनकी उचित देखभाल की जाती है। इसी प्रकार समाज हित के लिये किये जाने वाले विभिन्न अल्प या दीर्घकालीन योजनाबद्ध कार्यों के लिये बनी अगणित संस्थाओं की सूची 'टाइम्स' समाचार पत्र मे प्रकाशित विज्ञापनों से बनाई जा सकती है। इससे यह अनुमान होता है कि धर्मशाला जैसी संस्था के बावजूद भी, हिन्दुस्तान में ऐसी अन्य सस्थाओं की देशव्यापी कमी है। बम्बई के औद्योगिक भारतीय के लिये होटल का 15–20 रू प्रति रात्रि का व्यय शायद न भी अखरे, पर सामान्य भारतीय के लिये भाग्य की बात है । ब्रिटेन मे पहुंचे भारतीयों ने अब कई प्रमुख स्थानों पर गुरुद्वारो का प्रबन्ध कर लिया है जहा कोई भी नवागतुक या यात्री कुछ दिनो के लिये निःशुल्क ठहर सकता है। यह सही है यह प्रबन्ध प्रतिमानित नहीं माना जा सकता, फिर भी उपेक्षणीय भी नहीं कहा जा सकता है।

प्राय प्रत्येक भारतीय से यह सुनने को मिलता है कि यूरोप बहुत महगा है। इससे मन मे यही धारणा होती है कि वहां चीजो के भाव तेज हैं– खासकर ऐसी चीजो का जिनका हम प्रतिदिन उपयोग कर रहे हैं। होटलो के किराये से इस बात की थोडी बहुत पुष्टि होती दिखती है। पर जब पहले ही दिन आप लन्दन मे बाजार जाये, तो आपको महंगाई का जो रूप देखने को मिलता है, वह उतना ही आश्चर्यकारी है, जितना कि हिदुस्तान मे फैली भ्रामकता को दूर करने वाला हैं। उदाहरणार्थ, दूध और चीनी कोई एक रूपये किलो मिलता है। घी तो यहां नहीं मिलता, पर मक्खन 3,5–4,5 रू, शक्कर पडेगा, आटा 0,75 पैसे सेर मिलेगा साग–सब्जी खूब मिलती है और भाव खूब घटता बढता रहता है। पर आलू प्याज 25 और 50 पैसे सेर तक चले जाते हैं। फल तो वहां हिन्दुतान से सस्ते मिलते हैं। टमाटर जैसी कुछ चीजे मंहगी भी हैं। मांस, अंडे काफी सस्ते हैं। इससे यह स्पष्ट है कि खाने–पीने की चीजें यहां हिन्दुस्तान से बहुत सस्ती ही पडेंगी और यहा आकर हम अपने खान–पान का स्तर, उतनी ही कीमत में कुछ अच्छा कर

सकते हैं, क्योंकि चीजे पर्याप्त मात्रा में और सरलता से मिलती हैं। यही नहीं, खाने–पीने की वस्तुओ की विविधता भी यहा खूब है। उदाहरणार्थ, प्राय सभी चीजे यहा सुरक्षित बद डिब्बों में मिल सकती हैं, हिमीकृत भी बहुत सी चीजे मिलती हैं। मिश्रित या पृथक फलो के रस या काकटेल खूब लीजिये। पकी हुई शाकें व खीर आदि भी मिलते हैं जिन्हें केवल गरम कर नमक मिर्च डालकर आप 2,–4 मिनट मे खा सकते हैं। हां इन सबके अतिरिक्त प्रक्रमित अन्न भी विविध रूप मे मिलता है। गेहू, चावल, जई और मक्के के कई प्रकार के प्रोटीन प्रमुख अन्न और इनके विविध प्रकार पर्याप्त मात्रा में उपलब्ध होते हैं। प्राय भारतीय व्यक्ति मक्के को निम्न कोटि का खाद्य मानता है, पर यहा उसके खाद्य रूपो का औद्योगीकरण ही हो गया है और मक्के का कोई न कोई रूप नाश्ते की टेबल की शोभा बढ़ाता है। लन्दन के मनुष्य भी विविधता प्रेमी हैं। उनके भोजन की विविधता अनुकरणीय है। यही कारण है कि कहीं भी खाने चले जाये, उन्हें भर पेट खाने मे कोई परेशानी नहीं होगी। भारतीयो का हाल इससे भिन्न है। मसालेदार चटपटे भोजन के आदी होने के कारण उन्हें यह मनोरजक बहुरूपता भी प्रारम्भ मे अटपटी–सी लगती है। पर यह महगी नहीं है। एक ट्रीड का सूट 150 रूपये मे पडता है। नायलान टेरिलिन या अन्य कृत्रिम रेशो के बने कपडे तो सस्ते हैं ही ? सिले–सिलाये वस्त्रो का उद्योग वहा खूब पनपा है। हर बहु–विभागीय दुकान ने अपने विशेष प्रकार के वस्त्रो को अपना रखा है। मार्क्स एण्ड स्पेसर के सेट माइकेल छाप के वस्त्र अपने डिजायन और आकर्षण मे सर्वश्रेष्ठ माने जाते हैं। सिले वस्त्रो के उद्योगीकृत रूप के कारण वे सस्ते पडते हैं और सभी प्रकार के लोग उन्हें पहन सकते हैं। इसमे सदेह नहीं कि औद्योगीकरण के इस रूप ने रहन–सहन के इस बाहरी रूप के कारण पहचाने जाने वाले वर्गभेद को समाप्त करने मे बडा योगदान दिया है।

बम्बई और बगलौर निकट भविष्य मे सिले वस्त्रो के इस बहुप्रचलित रूप को इस मात्रा मे कब तक ला सकेगे, कहना मुश्किल है। पर यह स्पष्ट है कि मूल्यो की दृष्टि से उनकी कीमते मार्क्स–स्पेंसर से भिन्न नहीं होगी और तभी मन मे यह प्रश्न उठता है कि हिन्दुस्तान के मुकाबले लन्दन का मिल मजदूर कम से कम चौगुना वेतन पाता है। इस प्रकार श्रम के चौथाई मूल्य के बाद भी भारत मे महगाई क्यों हैं ? यंत्रो के बाहरी होने से इतना अधिक अतर नहीं पड सकता। उनकी छीजन भी ब्रिटेन से ज्यादा नहीं हो सकती। क्या व्यक्तिगत उद्योग इतना अधिक मुनाफा कमाते होंगे ? यदि हा, तो इसका समुचित सर्वेक्षण और नियत्रण राजकीय संरक्षण प्राप्त होता है, पर उनका अनुपात भारत के सस्ते श्रम मूल्य को लांघ जाय, यह मानने में भाग्य की विडबना ही होगी। आयात की हुई वस्तुये भारत में महंगी पडे, तो

इतना आश्चर्य नहीं होता है। सरलतम अनुमान तो यह है कि लन्दन की वस्तुओं का मूल्य भारत में लगभग वही है जो लन्दन में सामान्य व्यक्ति के लिये देना पडता हैं। विदेश जाने पर आयात कर के कारण मूल्य बढता है, जो स्वदेश में विभिन्न प्रकार के टैक्स के रूप में दिया जाता है।

आवास भी मनुष्य की अनिवार्य आवश्यकता है। होटल को हम नियमित आवास नही कह सकते हैं। हां निवास के लिये बने या बनाये मकानों के किराये के लिहाज से बम्बई और लन्दन की तुलना नहीं करनी चाहिये। बम्बई के मकान असज्जित होते हैं। उनमें भोजन, पानी यंत्र उष्मक या विस्तर, आलमारी आदि कुछ नहीं होते हैं लेकिन लन्दन में यदि मकान पूर्ण सज्जित न होंगे, तो अर्ध सज्जित तो होंगे ही। पूर्ण सज्जा में पूरा फर्नीचर और गलीचा आदि शामिल होता है। साथ ही, फ्लशयुक्त पाखाने व ठडे–गरम पानी की व स्नान टंकी की व्यवस्था तो साधारण है। वे सुविधाये कभी पृथक होती हैं और प्राय संयुक्त होती हैं। अर्ध या पूर्ण सज्जित सुविधाओं के साथ लन्दन के कमरे का किराया 80–100 रू महीने के औसत से सस्ता शायद ही मिले। राजकीय आवासों में भी परिवार के लिये मकानो का किराया 125 रू तक पडता है।

स्वास्थ्य भी सदैव बनाये रखने की ओर ध्यान देना चाहिये। मिल–मजदूरों व दैनिक जीविका अर्जन करने वालों के लिये स्वास्थ्य की मधुरता नितान्त अनिवार्य है। भारत मे स्वाथ्य संरक्षण अपौष्टिक भोजन आदि के कारण और भी आवश्यक है। भारत मे स्वास्थ्य सुविधाये ब्रिटेन की तुलना मे कम तो हैं ही, स्वास्थ्य संरक्षण महगा भी पडता है। लन्दन में निःशुल्क योजना राजकीय व्यवस्था के अन्तर्गत है जो ब्रिटेन को अन्य कई देशों से अलग करती है। इस योजना के अन्तर्गत अल्पतम व्यय में स्वास्थ्य संरक्षित रहता है। यह सही है कि डाक्टरो के यहा भीड़ काफी रहती है और कमी–कभी तीन घन्टे का प्रतीक्षाकाल भी असह्य नहीं मानना चाहिये। उचित अवसरों पर डाक्टर रोगी के घर भी जाते हैं। डाक्टरो का रोगी के प्रति व्यवहार बहुत ही आश्चर्य और मनोवैज्ञानिक होता है।

उपर्युक्त से यह स्पष्ट है कि, भोजन, वस्त्र, आवास और स्वास्थ्य जैसी अनिवार्य आवश्यकताओं के मामले में लन्दन, बम्बई से सस्ता ही पड़ता है। हां, यहां एक चीज बम्बई से मंहगी है, वह है श्रम का मूल्य जो कई कोटियों में घटा हुआ है। एक झाडू लगाने वाले व्यक्ति के श्रम में और एक महाविद्यालय के प्रधान के श्रम में आर्थिक दृष्टि से बम्बई में 1:20 तक का अनुपात पाया जाता है। लन्दन में यह अनुपात लगभग 1:4 के आसपास बैठेगा। एक बोझा ढोने वाला कुली एक व्याख्याता से आर्थिक दृष्टि से बराबर ही बैठता है। यही कारण है कि हमें बहुत से विभिन्न प्रकार के

डिग्रीधारी भारतीय विविध शरीर श्रम के काम करते नजर आते हैं और प्रसन्नता का अनुभव करते हैं। हम नहीं कह सकते कि यदि उन्हे भारत मे इतना वेतन देकर वही काम करने को मिले, तो वे उतने ही प्रसन्न रहेगें ? जहा भी श्रम का सम्बन्ध होगा, लन्दन, बम्बई से मंहगा पड़ेगा। नाई की दुकान पर 1,50–3,50 रू तक मे आपकी हजामत बनती है। बम्बई मे अधिक से अधिक 1 रू लगता है। धोबी के यहां एक कमीज की धुलाई 50–60 पैसे पड जाती है। जूते की पालिश में ही 0,35–0,50 रू खर्च होते हैं। श्रम की इस महगाई के फलस्वरूप ही लन्दन मे बम्बई के मुकाबले श्रम प्रतिष्ठा ज्यादा है और मेरा ध्यान है कि श्रम की प्रतिष्ठा ही प्रगति का मूल है। वहॅा लोग प्रायः सभी काम स्वय करते हैं। यही नहीं, दूसरों से श्रम का उपयोग करने के बदले लोग श्रमहारी यत्रों का अधिक उपयोग करने लगे हैं। जहां तक बन सकता है, जितना बन सकता है, स्वयं श्रम कर अपना काम चलाते हैं, इससे आर्थिक बचत तो होती है, कुछ आनन्द भी मिलता है। जूते की पालिश, बर्तन सफाई, वस्त्र सफाई, घर सफाई आदि के अतिरिक्त मकान की सुरक्षा व सज्जा, बगीचे की देखभाल आदि मे मनोरजनपूर्वक अपने समय के सदुपयोग का भी लन्दन मे अनुभव होता है। अपवादो को छोडकर, हम भारतीय विद्यार्थी व व्यक्ति यहा आकर इन सब कलाओ मे पारगत होते हैं। मजा यह है कि जब उच्चतर शिक्षित होकर वह पुन भारत जाता है, तो उसकी ये कलाये न जाने कहा चली जाती हैं ? यही नहीं, दूसरे के श्रम की अधीनता और भी तीव्रतर बन जाती है। इस परिवर्तन का रहस्य हमारी समझ में तो अभी तक नहीं आ पाया है। हमारा अनुमान है कि भारत की प्रगति श्रम की प्रतिष्ठा मे निहित है। उसे श्रम प्रतिष्ठा की पूजा नहीं, उसका व्यावहारिक रूप चाहिये। इसका अर्थ है – शरीर व मन के श्रम के मूल्यो मे अभी जो 15–20 गुना अन्तर है, उसके न्यूनतम वेतन का निर्धारण इसी आधार पर होना चाहिये। आर्थिक स्थिति से ही मानव की प्रतिष्ठा व समता का आभास होता है। यह स्पष्ट है कि यह प्रक्रिया प्रचलित धर्मप्रेमी भारत के लिये सबसे अधिक क्रान्तिकारी है।

श्रम की इस आर्थिक व सामाजिक प्रतिष्ठा के साथ लन्दन के निवासियो की मनोवृत्ति का भी घनिष्ठ सम्बन्ध है। हमे भारत में पढाया जाता है कि अन्न से मन का निर्माण होता है। मासाहारी अन्न से शरीर के अतिरिक्त, अस्थिर नाडी सस्थान वाला मन बनता है। मन अधिक भावुक व उग्र होता है। बहुत से मामलों में यह सत्य भी है, पर यहां के लोगों के मुस्कुराते हुये चेहरो से फूटती हुई कोमल और मधुर वाणी से कोई भी भोजनजनित भावुकता, उग्रता का अनुमान नहीं कर सकता। उलटे उसे उक्त भारतीय तथ्य पर सदेह ही होने लगता है। इसी प्रकार, विभिन्न राष्ट्रीय सामाजिक सगठन और गिरजाघरों द्वारा आयोजित समाज और

राष्ट्रीय व अन्तर्राष्ट्रीय सेवा के कार्यों में भरपूर आर्थिक या अन्य सक्रिय सहयोग भी उनकी आन्तरिक उदार मनोवृत्ति का द्योतक है। सचमुच ही, मासाहारी समाज की इस मधुर वाणी और मनोरम क्रियाओं से प्रभावित हुये बिना नहीं रहा जा सकता। विदेशी होने के नाते विभिन्न नगरों की सडको पर आपका अनजान ही स्वागत करने वाले, कुशल क्षेम पूछने वाले और भीतरी परिचय चाहने वाले ऐसे कई लोग मिलेंगे जो भारत मे भारतीय के लिये शायद ही कभी मिले। यद्यपि भारत में भारतीय विभिन्न भाषा–भाषी अन्य प्रान्तों में अधिक विदेशीपन का अनुभव करता है। मधुरताओ के बावजूद भी, लन्दन के व्यक्ति से बात–चीत करना बड़ा मनोरंजक प्रतीत होता है। उसकी भाषा में कुछ ऐसी शब्दावली है, जो उसके अभिप्राय को सत्य–असत्यहीन के रूप में प्रस्तुत करती है। "आइ विलीव", "आई थिंक", "परहैप्स" आदि शब्दों के प्रयोग से सत्य और स्पष्ट बात में भी नवागंतुक को सदेह की कोटि दिखती है। शिष्टाचार की भाषा में, "वी शैल सी" शब्द मे सकारात्मकता अधिक मानी जाती है। पर इसका व्यावहारिक रूप यहा नकारात्मक ही मिलेगा। हिन्दुस्तान की भाषा में विविधता जितनी हो, व्यावहारिक रूप मे यह इतनी सन्देह भरी नहीं होती है। यद्यपि अग्रेजी के इस रूप का थोडा बहुत प्रभाव हमपर पड़ने लगा है और हमें बातचीत में थोडा सतर्क रहना पडता है। साहित्यिकों की भाषा की बात निराली है। यह तो सदैव दुधारी होती है। बम्बई में भी ऐसी बातचीत वाले अगणित लोग मिलने लगे हैं। यही नहीं, इस तरह की प्रसुप्त भाषा का उपयोग भारत मे निरन्तर बढ रहा है, जिसे मैं हितकर नहीं समझता। विशेषकर, मालिक–मजदूर, अधिकारी–कर्मचारी आदि पारस्परिक सहयोगपरक सम्बन्धों में भाषा की स्पष्टता के साथ मन की मानवीय उदारता बहुत जरूरी है। मुझे अच्छी तरह ख्याल है कि एक अधिकारी ने मेरे मित्र के विरुद्ध एक विश्वसनीय विवरण लिखा था और वे उस मित्र के विषय मे सदैव प्रशसात्मक चर्चायें किया करते थे। भाषा और कार्यों की यह द्विविधता तो मिटनी चाहिये। यदि आप कुछ न कहे, गम्भीर मुद्रा बनाये रहें, तो बात और है। ऐसे गम्भीर मुद्रा वाले लोग भी सभी प्रकार के होते हैं। बहुत–सी बातों में लन्दन के लोग बड़े स्पष्ट हैं। उदाहरणार्थ, यदि वे उन्हें आप के काम से संतोष नहीं है, तो वे आपको आवश्यक सुधार सूचना के साथ आपको नौकरी छोड़ने की स्वयं सलाह दे देंगे यदि आपने कोई नियम भंग किया है, तो न्यायाधीश के सामने अधिकतर लोग उसे स्वीकार कर लेते हैं। यहां भारत जैसे स्वयं को निर्दोष मान लेने की परम्परा नहीं है। अधिकारीगण भी नियम–भंग की स्थिति में आपसे सहानुभूति प्रदर्शित करने के अतिरिक्त आपकी अन्य कोई सहायता नहीं करेंगें। इस तरह की प्रवृत्तियां भारत मे अधिकाधिक प्रचलित हों, तो कितना अच्छा रहे।

भारत में रहकर मन मे आता है कि जिसके पास समुचित आय–व्यय के साधन हैं, वह सुखी है और ऐसे समाज में दोष और अपराध बिल्कुल नहीं होने चाहिये। भारत मे गरीबी है, असन्तोष है, अपर्याप्त आय है, इसलिये बहुत से दोष और अपराध सम्भावित हैं, पर उनकी संख्या उसकी धार्मिक प्रवृत्ति के कारण बहुत कम है। लेकिन यदि आप ब्रिटेन के 'डेली एक्सप्रेस, 'डेली मेल' जैसे समाचार पत्र (जिनकी ग्राहक सख्या पच्चीस लाख तक जाती है) और स्थानीय प्रात एव सायकालीन समाचार पत्र देखें तो उनसे पता चलता है कि ब्रिटेन मे अपराधी की सख्या कितनी अधिक है ? क्रिसमस के दिनो मे, घने कुहरे के दिनो मे बैंको मे डकैतिया आम हैं, सोने से लदे ट्रको का गायब हो जाना, सरकारी कोष को लूटना जैसी दिलेरी घटनाओं के अतिरिक्त हत्याये भी बहुत साधारण हैं। यौन–अपराध भी पर्याप्त मात्रा मे हैं।

धोखेबाजी भी खूब है। भिखमंगी को हम सामाजिक अपराध मानते हैं। वह वहां बहुत कम है। इन समाचार पत्रो को पढ़कर ऐसा लगता है कि हमारा समाज इन मामलो मे इनसे तो अच्छा ही बैठेगा और तब हमे अपनी धार्मिक शिक्षा की प्रशसा करनी पडती है।

जीविकोपार्जन के श्रम के अतिरिक्त समय मे मन और शरीर को हल्का करने के लिये मनोरजन बहुत आवश्यक है। भारतीय ग्रामो मे मनोरजन के साधन नगण्य है। रेडियो, टेलीविजन, सिनेमा, नाच–गान, सास्कृतिक आयोजन आदि नगरो मे हर समय होते हैं। बहुत से परिवारो के लिये लन्दन मे टेलीविजन मनोरजन का काम करता है। काफी लोगो को शराब–गृह इसके अन्यतम साधन है। सप्ताहात मे कुछ घुमक्कडी और नाच गान प्रमुख मनोरजन है। नाच–गान वहा प्राय सभी को आता है। यह नाच–गान जनसस्कृति का द्योतक है। वाले या आपेरा आदि विशेषज्ञो के लिये हैं। यह नाच–गान वाला समाज ही बन गया है। इसके कारण यहा सदैव व्यक्ति नाचता–गाता रहता है। इस प्रवृत्ति का ही यह सामर्थ्य है कि आज यहा बालक और वृद्ध के सामान्य व्यवहार में कोई अन्तर नहीं कर सकते। हा, यहा के गाने भी भारत के अधिकांश निराशावादी गानों से भिन्न होते हैं। यहा के गानों में वर्तमान जीवन व उसकी उमंगे झलकती हैं। इन गानों का भूत और भविष्य में उतना लगाव नहीं है। अत उनमें न केवल गाते समय ही आनन्द आता है, अपितु उन की मीठी लहर सदैव मन मे समायी रहती है। यह सही है कि यहां की यह गायन कला भारत से बिल्कुल भिन्न होते हुये ग्रामीण भारत की लोक संगीत पद्धति के अनुरूप है। भारत की लय और तानों की मधुरता के आदी श्रवण यन्त्रों के लिये यह काफी दिनों तक फूहड़ जैसी लगती है। पर बाद में यह उतनी

उपेक्षणीय–सी नहीं रहती। यही नहीं, उसका आनन्द और अनुभव करने पर उसकी मिठास और भी फूटने लगती है।

शिक्षा जीवन का सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण अंग है। प्रायः भारतीय युवक बम्बई से लन्दन की दौड़ इसीलिये लगाते हैं। क्या भारत में यह उच्चतम शिक्षा उपलब्ध नहीं हो सकती? लन्दन की शिक्षा पद्धति ने बीसवीं सदी में पर्याप्त विश्व प्रसिद्ध व्यक्ति उत्पन्न किये हैं और अगणित महत्त्वपूर्ण अनुसंधानों द्वारा मानवीय ज्ञान भण्डार को बढ़ाया है। पांच करोड़ की संख्या की जनसंख्या और 95 हजार वर्ग मील वाले इस छोटे से लगने वाले देश ने सारे संसार में अपना अस्तित्व महत्त्वपूर्ण बना रखा है। इसका कारण हम यहां की शिक्षा पद्धति में ही खोज सकते हैं, जिसके कारण यहां का बौद्धिक स्तर इतनी उच्चता के शिखर पर पहुंचा है। यह सही है कि भारत में हम ब्रिटिश शिक्षा–पद्धति का ही अनुसरण करते हैं, पर हमारी बौद्धिक तीक्ष्णता इस स्तर पर नहीं है, यह स्पष्ट है। यही नहीं, पिछले 30–40 वर्षों से हम सदैव ही अपनी शिक्षा पद्धति की कमियो व उद्देश्यों के प्रति पर्याप्त आलोचनात्मक बने रहे हैं। इसे हमने न केवल ब्रिटेन के स्तर से तुच्छ ही माना है, अपितु उसकी कीमत भी कम की है। अपनी शिक्षा–पद्धति के सम्बन्ध में इस प्रकार की हीन भावनाओं के बाद भी हम आज तक उसे इस रूप में नहीं ला सके हैं कि हमें लन्दन की दौड लगाने की मात्रा में थोड़ी भी कमी करनी पड़े। यह स्थिति सचमुच ही बड़ी दुःखद है। यहां की प्राथमिक शिक्षा कल्पना जगाने में प्रवीण है। माध्यमिक शिक्षा अभिरुचि की दिशा निश्चित करती हैं और विश्वविद्यालयीन शिक्षा विशेषज्ञता प्रदान करती है। शिक्षा के प्रत्येक स्तर पर समुचित मूल्यांकन की परम्परा के कारण छात्र व अध्यापक की दूरी नगण्य रहती है और उसका व्यवहार बडा सरल होता है, जो शिक्षण विधि को पोषित करता है। यहां की उपाधि (बीए) का पाठ्यक्रम लगभग 15 वर्ष का होता है। कहीं–कहीं 16 वर्ष का भी होता है। उसके बाद तीन वर्ष में सीधे डाक्टरेट मिल सकती है या 1–1½ वर्ष में एमए. प्राप्त किया जा सकता है। ये दोनो ही अनुसंधान–प्रधान उपाधियां हैं। यहा शिक्षक का कार्य केवल शिक्षण देना ही नहीं हैं, अनुसंधान करना भी है। सामान्य कक्षाओं के साथ अनुसंधान की परम्परा भी यहां अच्छी शिक्षण संस्था का एक प्रधान अंग मानी जाती है। इसके लिये समुचित आर्थिक प्रावधान किया जाता है। ब्रिटेन संसार मे कई देशों की अपेक्षा कम उन्नत है। इसलिये यहां के विद्यार्थी को प्रयोगशाला में उपलब्ध साधनों से ही अनुसंधान के उपकरण की सज्जा करनी पडती है। यही कारण है कि ब्रिटेन में जितने नये उपकरण तैयार किये जाते हैं, उतने शायद अन्यत्र कहीं नहीं।

यह पाठ्यक्रम प्रतिवर्ष सशोधित किया जाता है और प्रत्येक विषय को नवीनतम रूप तक बताया जाता है। वहा बहुविषयज्ञता की मान्यता नहीं है। पर जो भी थोडा पढाया जाता है, उसकी यथाशक्य पूर्णज्ञता पर ध्यान दिया जाता है। विश्वविद्यालयीन स्तर पर यहां विवरणात्मक शिक्षण नहीं, सैद्धान्तिक एव बौद्धिक शिक्षण पर जोर दिया जाता है। उदाहरणार्थ, रसायन शास्त्र के प्रथम वर्ष मे यहां उष्मागतिकी के सैद्धान्तिक पाठ से अध्यापन प्रारम्भ होता है, जबकि हमारे यहां इसका प्रारम्भ प्रथम उपाधि के अंतिम वर्ष या एम.एस–सी (पूर्व) मे यह पढ़ाया जाता है। फलतः जहां ब्रिटेन का प्रथम वर्षीय विद्यार्थी तथ्यो को सैद्धान्तिक स्तर पर लेकर अपनी बुद्धि की कुशलता का सदुपयोग करता है, वहा भारत का प्रथम वर्षीय विद्यार्थी कोरे विवरणात्मक तथ्यो को अपनी स्मृति–कोष्ठ में डालकर अपने बुद्धि के विकास को कुंठित–सा करने की दिशा में अग्रसर होता है। चार वर्ष की इस प्रक्रिया के बाद जब भारतीय विद्यार्थी का सैद्धान्तिक बुद्धिवाद से पाला पडता है, तो वह कुछ परेशान हो जाता है। इसके विपरीत, ब्रिटेन का विद्यार्थी अपने कुशाग्र बुद्धिबल के आधार पर प्रचलित सिद्धान्तो की आलोचना मे रस लेकर नवीन खोजें करने की ओर प्रेरित हो उठता है। यह भी स्पष्ट है कि भारत मे प्रथम उपाधि के लिये 14 वर्ष की शिक्षा होती है, और ब्रिटेन में 15–16 वर्ष लगते हैं। यह 1–2 वर्ष का अन्तर उपाधि प्राप्त व्यक्ति के विकास का एक महत्त्वपूर्ण समय होता है। भारत में शिक्षा के पुनर्गठन पर जो विचारणाये या कार्य हुये हैं, उनमें अब तक प्रथम उपाधि से इस दोष को दूर करने की बात नहीं आ पाई है। हा, त्रिवर्षीय पाठ्यक्रम अवश्य लागू हुआ। इसमे थोडी असुविधा ही और बढी। अब पुन. चर्तुवर्षीय पाठ्यक्रम आ रहा है। विदेश में प्रथम उपाधि के इस समय अतर से भारत की प्रथम उपाधि समकक्ष नहीं मानी जाती। यही कारण है कि अब तक भी, यहा के एम.ए., एम.एस–सी उत्तीर्ण व्यक्ति ही वहा के बी.ए., बी.एस–सी विद्यार्थी के समान सीधे डाक्टरेट मे प्रवेश पाते हैं। यह स्पष्ट ही 1–2 वर्षों की भारतीयो की हानि है। इस समकक्षता के अभाव में कई भारतीय विद्यार्थियों पर बहुत ही मनोवैज्ञानिक प्रभाव पड़ता है और वह भारतीय शिक्षा पद्धतियो के कर्णधारों पर खीझ–सा उठता है। वर्तमान में शिक्षा पद्धति को समकक्ष बनाने के लिये यह नितान्त आवश्यक लगता है कि 11 वर्ष के माध्यमिक शिक्षण के बाद कम से कम चार वर्ष में पहली उपाधि मिले। हां, यह सही है कि तकनीकी इंजीनियरिंग की प्रथम उपाधि की मान्यता पूरी है, क्योंकि वह उक्त मत को पूरा करती है। कला व विज्ञान के विषयों में भी इस प्रकार के उपाधि के प्रयोग से हम कम से कम एक वर्ष की बी.ए. पास विद्यार्थियों की बेकारी की समस्या से भी बच जायेंगे।

ब्रिटिश शिक्षा की दूसरी विशेषता—जो उसे भारतीय शिक्षा से विशिष्ट बनाती है यह है कि वह औद्योगिक विकास पर आधारित है। सम्भवतः वर्तमान में यहां प्रति 10 हजार की आबादी पर 70—80 व्यक्तियों के लिये विश्वविद्यालयीन शिक्षा उपलब्ध होती है जो स्थिति आज भारत में बन गई है। लेकिन विशेषज्ञों का निर्माण इस गति में होता है कि उनकी खपत हो सके, उनके शिक्षण का राष्ट्र को लाभ मिल सके। यही नहीं, शिक्षा का विकास कुछ इस रूप में है कि वहा प्रत्येक तकनीकी व्यावसायिक काम के लिये आवश्यक लोग नहीं मिलते। फलतः आज वहां हजारों की संख्या मे भारतीय डाक्टर, इंजीनियर और शिक्षक काम कर रहे हैं। हमारे यहां स्थिति ठीक इसके विपरीत है। यही कारण है कि हमारे यहां से अगणित प्रशिक्षित व्यक्ति बाहर जा रहे हैं। यह राष्ट्रीय सम्पत्ति का अपव्यय है, इसमें शक नहीं। इसे अन्तर्राष्ट्रीय सेवा के नाम पर समर्थन देना उचित नहीं प्रतीत होता। शिक्षा के विकास के आधार पर भी इस दिशा में एक बार पुनः गम्भीरतापूर्वक विचार करने की जरूरत है। हा, लन्दन और बम्बई की शिक्षा के स्तर व माध्यम की चर्चा अभी मैं छोड़ दे रहा हूं।

प्रत्येक स्वतन्त्र राष्ट्र के जनजीवन में राजनीति इस समय पर्याप्त रूप मे व्याप्त हो गई है। सच पूछिये तो, राष्ट्र के चरित्र व विकास के मापदण्ड के रूप में राजनीतिक नेतृत्व काम करता है। लन्दन और बम्बई की राजनीति और राजनीतिज्ञो मे कहीं समानता है, यह मुझे समझ मे नहीं आ सका। लन्दन की द्विदलीय प्रजातंत्रीय राजनीति बम्बई की बाह्य व आन्तरिक गुटबन्दी से भरी बहुदलीय राजनीति से बिलकुल भी मेल नहीं रखती। लन्दन की राजनीति मे जो स्पष्टता है, राष्ट्रवाद है, एक निर्दिष्ट पथगामिता है, वह बम्बई मे कहा ? यह भी स्पष्ट है कि जनमन बनाने के साधनो के रूप मे लन्दन के समाचार पत्र जो नेतृत्व कर रहे हैं, वह बम्बई मे दृष्टिगोचर नहीं है। आज के व्यस्त जीवन मे जनता कितने दलो की बाते सुने और समझे ? भारत की व्यक्ति प्रधान राजनीति लन्दन से शायद ही कभी मेल खा सके।

ऊपर मैने कुछ ऐसे सामान्य रूपों का विवरण प्रस्तुत किया है जो कोई भी बम्बई और लन्दन देखने वाला भांप सकता है। इन रूपों की विभिन्नता स्पष्ट है और मुझे हर समय उक्त डाक्टर सज्जन का ध्यान आता है जिन्होंने बम्बई और लन्दन को एक—सा बता दिया था। सचमुच ही, आज हमें विभिन्न देशों व क्षेत्रों को सरसरी दृष्टि से नहीं, अपितु सूक्ष्म दृष्टि से देखने की जरूरत है। तभी हम उन देशों की प्रगति के कारणों को भलीभांति परिज्ञान कर उनके अनुभावों से लाभ उठा सकेंगे।

●

## अ. महावीर जयन्ती पर विचार (1952)

हमने सभा मे महावीर को विविध दृष्टिकोणों से उपस्थित करने का प्रयास किया। यह सही है कि मैं उस पीढी का अनुकरणी नहीं हू जिसमे एकपक्षीय मत की स्वीकृति ही अभीष्ट है, पर मैं उस ओर का भी व्यक्ति नहीं हू कि सत्य का अनुशोध यदि किसी ने किया है, तो उसकी प्रामाणिकता की जाच न की जाये। मैं समन्वयवादी हूं, फलत. दिगम्बर एव श्वेताम्बराभिमत दोनो धारणाये मैने सभा मे वीर–जीवन के सम्बन्ध मे स्पष्टतया कहीं। कुछ समाज के कर्णधार इससे अन्यमनस्क हुये हो, ऐसा मानने मे मुझे आपत्ति नहीं हैं पर उनसे विस्तृत दृष्टिकोण बनाने का अपना आशावाद मुझे बना ही लेना चाहिये।

साधारणतया महावीर के उपदेश द्विमुखी थे, एक तो तत्कालीन अव्यवस्थाओं (सामाजिक), समस्याओं का उचित हल देना तथा दूसरा भौतिक समृद्धि को आत्मविकास की सीमा पर पहुचाना। आज के युग की भी यही मांग है। जब लोग अन्न और वस्त्र के लिये त्राहि–त्राहि कर रहे हो, आत्मिक विकास और दर्शन की बात करना कुछ जंचता नहीं है। कहा भी तो है, "भूखे भजन न होहि गोपाला" सही बात है। हमारे पौराणिक काल की उन्नति शान्त और अच्छे वातावरण मे ही सम्भव हो सकी। इसके प्रमाणस्वरूप विभिन्न पुराणो मे किये गये सामाजिक स्थिति के वर्णन उपलब्ध हैं। हम भूखे रहे और आत्मा का विकास कर ले क्या सम्भव है ? महावीर की अहिसा और वैराग्य–ये दो शक्तिया निर्बल का बल नहीं, अपितु सबकी क्षमता का अधिक द्योतन करती हैं। हम सशक्त होकर विरोधी पर क्षमा बरसायें, भोगोपभोग सामग्री के रहते उसे छोड़ें, यही महान बल है और मनोवैज्ञानिक दृष्टि से यह काफी अनुभव में आता है। मेरी ही घटना ले लीजिये। आज एक कसरिया घी के रहने पर खर्च कम होगा, बजाय फुटकर–फुटकर खरीदने के। न्यूनता असन्तोष और मानसिक परिग्रह की जननी है, इससे इकार नहीं किया जा सकता। महावीर के अनुयायियों का गौरव तभी बढेगा, जब वे अपने ही समान सभी मानवों को सुखी बनाकर अध्यात्ममार्गी बनने का उपदेश दें। इस प्रकार, अहिसा और वैराग्य की

